# The Twelfth Report on the Search

OF

# Hindi Manuscripts

FOR THE YEARS

1923, 1924 and 1925

BY

The Late Rai Bahadur Dr. HIRALAL, B.A., D.Litt., M.R.A.S.

---

VOLUME II

Prepared under the auspices of and published by the Nagari Pracharini Sabha, Benares, under the patronage of the Government of the United Provinces







ALLAHABAD:
Superintendent, Printing and Stationery, United Provinces, India
1944

## TABLE OF CONTENTS

2(a) Śivapurāṇa Pūrvārdha by Mahānanda Vājpeyī
nau (Rae Bareli). Substance—Foreign blue paper.
—720. Size—12½ × 8 inches. Lines per page—28.
—18,900 Anushṭup Ślokas. Appearance Old. Char-
Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1927 or A. D.
Place of deposit—Ṭhākura Naunihāla Siṁha,
Kāṇṭhā, District Unao (U. P.).

ning.—श्री गणेशायनमः ॥ ॐ श्रीगौरी शंकरायनमः ॥ श्री गुरु
भ्यांनमः ॥ अथ शिवपुराण भाषा लिख्यते ॥ यस्मायाऽखिल कर्म
ग्मादि यद्विश्वतस्संबंधे तट तीर्थे विस्खलयम स्तैनैच्युता योखिलं ।
ादि पुरुषो यत्सत्यतो दृश्यते । मिथ्या भूतमयी दमश्च अमंदं-
॥ वामांगे यस्य गौरी विलसति रवि विध्वाग्नि नैत्रं ललाटे ।
ुत्रं शिरसि शुभकरी जन्हुकन्याऽथहंसी ॥ यत्कण्ठे देवेह मुग्ध
देहं महेशं ॥ कर्पूरानंद दंतं स्वजन सुखकरं पद्मतां प्राम
न पूरयितु चकल्य कुरुहं मे शत्रु नाशे शनि । विद्या वर्द्धन एव
यं सुरैः ॥ नाना भूषण भूषितं सुखकरं शर्वो विभुं सर्वदं ।
न शरणं शमोन्य था नो गति ॥ ३ वंदे विधि हरौ देवौ
यत्कृपा तो निजां तस्यं पश्यन्ति पुरपा शिवं ॥ ४

अव नुति करि सब मुनि देवा । कीन्हेहु बहुविधि प्रभु को
सेवा ॥ भे प्रस... ...तिनको तुति सुनि । दीन्हें तिन कहं वर वर हित गुनि ॥
। लहि वरणे निज घर तेहि सेदं ॥ काशी जनहु भये
शिव निज पुर गे सब सुर तेहिलहि परम सकामा ॥ तहं थित रहु शिव लिंगहु
निज धामा । सेइ शिवहि ... होई ॥ कंदुकेश सोइ लिंग बखाना । जेहि सेवत
सोई । तेहि सेवत इत उत सुख ...त कहा हम गाई । सब विधि सब को पर सुख
मति पद निर्वाना ॥ इमि शिव चर...वे । सो इत उत परमानंद पावे ॥ शुद्ध खंड
धाई ॥ जो यहि चरितहि सुनहि सुना... सब सुख करणा ॥ पढ़ि पढ़ि चितलाहि
यह हम मुनि वरणा । शिव जस गुंफित...ापा ॥ लहहिं सकल सुखइत उत भूरे ।
सब पापा । व्यापहि कबहुं न त्रिविधहु दुष्ट सतावहिं ताहो । लाहि मुक्ति अन
पवित्रन गहहिं सुसंपति पूरो ॥ कबहुं न...विलासे महानारद संवादे पंचम खंडे
...ाहीं ॥ इति श्री शिवपुराणे ...ो नाम षट् पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥
...ला सुर वध शिव चरित्र ॥ लिखितो पं० कंदा प्रसाद शुक्ल ॥ संवत
...चम खंड समाप्त
...ं ॥

Subject.—प्रथम खंड शिव महिमा नोमषार में सैानका
कलि में कल्याण मार्ग पूछना, सूत का कलि दशा वर्णन, शंभु का
विधि नारद संवाद शिवसमाधि, मदन जारन उल्लेख चौर नारद को
खंडन, शीलव्रत राजा की कन्या के विवाह में असफलता तथा शि
विष्णु को श्राप देना। शिव का निर्गुण सगुण रूप व महिमा, शिव
विराट रूप कथन, शक्ति वर्णन, शिव-शक्ति विचार व सृष्टि रचना, ब्रह
से उत्पत्ति, विष्णु को शिवा के वाम अंग से उत्पत्ति तथा
नाम करण व कार्य वर्णन, विष्णु और ब्रह्मा संवाद, तेज समूह का
विष्णु और ब्रह्मा का नीचे ऊपर क्रमशः उसका अंत लेने को
का हंस रूप से तथा विष्णु का वाराह रूप से खोज करना, १०००
उसका अन्त न मिला तब दोनों का लौटना और आकाशवाण
करने को कहना, पुनः शब्द से अ, उ, म, की उत्पत्ति, उन्हीं से
तथा भिन्न भिन्न सृष्टि का पैदा करना। शिव स्वरूप वर्णन
व विष्णु से सृष्टि उत्पादन करने को कहना, लिंग पूजन का
सृष्टि संचालन को कहना, ब्रह्मा का ऋषियों को पैदा क
रचना, शिव का ब्रह्मा के यहाँ अवतार लेना, शिव स्तुति
नामः (मन्यु, मनुमहिन, महान शिव, ऋतुध्वज, उग्र, रेत, भव
व्रत) रुद्राणी के ११ नाम (धी, वृत्ति, उशना, उमा, नि
इरावति, भवानी, सुधा, सुदीक्षा) और भद्र सेनानी
वर्णन। राक्षस, त्रिजग आदि योनियों का उत्पादन, आठ व प्रम
का निरूपण, मानसिक व दैहिक सृष्टि वर्णन, स्त्री उत्पादनार्थ ब्रह्मा का तप
करना, अर्धनारीश्वर के रूप में दर्शन देना, स्तुति वर्णन, स्त्रीरूप होने का वरदान
देना, मैथुनी सृष्टि का होना, मनु का तप करना, शिव का वरदान देना, मनु के
दो पुत्र व ३ कन्या होना, प्रियव्रत व उत्तानपाद पुत्र हुए जिनसे ऋषभ और ध्रुव भक्त
हुए, कन्याओं व उनकी सन्तानों का वर्णन, लोकों का वर्णन, विष्णु रमा का
वर्णन, विष्णु का शिव स्तुति करना, स्वामि कार्तिक व उनके लोक का वर्णन,
शक्ति लोक का वर्णन, शिवा स्तुति वर्णन, दंपति धर्म वर्णन, शिव का कैलाश
पर आना, द्रुपदपुरी व काम्पिला का वर्णन, यज्ञदत्त का वर्णन, यज्ञदत्त के पुत्र
गुणनिधि की उत्पत्ति, गुणनिधि का कुसंग में बिगड़ना, विवाह होना, धन ल
देना, शिव मंदिर में जाना, लौटते हुए भय से भागना व मारा जाना,
का यमदूतों से छुड़ा कर लेजाना, दीपदान फल, वैश्रवन भक्त
अलकापति का तप कर वरदान पाना, तथा कैलास वा
सब देवों का कैलास आना व शिव से गणपति

श्रम बूंद भूमि पर गिरना, बूंद से बालक का होना, भूमि का स्त्री रूप से पालन करना, भौमनाम होना, पृथ्वी का मतापी नाम पड़ना, भौम का तप करना, शिव का वर देना व मंगल ग्रह होना, हिम गिरि के तप से मयना के गर्भ में पार्वती का आना, देवताओं का स्तुति करना, पार्वती का जन्म होना, गिरि की शोभा अनुपम होना, पार्वती की बाललीला, विद्याध्ययन व प्रौढ़ावस्था में सौंदर्य, मैना व हिमगिरि का विवाह चिंतन करना, देवताओं का आगमन व विवाह की इच्छा करना, विष्णु का भी आगमन, पार्वती के स्वयंवर में आना, मंचों पर यथा स्थान बैठना, पर्वत, समुद्र, नदी आदि का भी नर रूप में उपस्थित होना, सखी का सब देवों व राजाओं के समीप जयमाल लेकर गिरिजा को लेजाना और सब का वर्णन करना, विष्णु के भी समीप जाना, अन्त में शिव के गले में माला पहिनाना, शिव का बाल रूप होना, सब देवों का क्रोध करना व थंभन होना, हरि, ब्रह्मा, शक्रादि का स्तुति करना, बरात की तय्यारी, अगवानी आदि, शिव-शिवा विवाह वर्णन, पुरोहित का पार्वती के लिये वर खोजना, सब लोकों में जाना, अंत में शिव के पास आना व विवाह स्थिर करना, विष्णु व पार्वती के कथन से पुरोहित का शिव के पास जाना और तिलक करना, नाई का अप्रसन्न होना, हिमांचल द्विज संवाद व संतोष वर्णन, शिवा-शिव विवाह की तय्यारी, लग्न भेजने आदि का वर्णन, बरात की तय्यारी, वृद्ध रूप सिंहादि भूत प्रेत का आना, सब का दुःखित होना, पार्वती का विजया सखी को समझाना, हिमगिरि का विषाद वर्णन, पार्वती का शिव के पास विनय पत्रिका भेजना, शिव की महिमा वर्णन, शक्ति परिचय, भोजन समय शुक्र-शनि शक्ति वर्णन, हिमाचल असमंजस वर्णन, पुरोहित का गिरिजा कथन वर्णन, माता का संतोष होना, शिवा-शिव लीला व सती वर्णन, अवधूत रूप का कारण कथन, सब का शिव का प्रताप जानना व स्तुति करना, शिव की बरात का वर्णन, इन्द्र, विष्णु, ब्रह्मा सब का समाज वर्णन, अगवानी, जेवनार आदि क्रियाओं का वर्णन, गिरि मयना का कन्यादान देना, विवाह मंगल होना और कैलास गमन, ऋषियों से हिमगिरि का कन्या के लक्षण ज्ञात करना, गिरिजा के शुभ लक्षणों व महेश से विवाह का उल्लेख करना, मैना-हिमगिरि को बाल लीला से आनन्द प्राप्त होना, गिरिजा का तप के लिये स्वप्न देखना। गिरीश का गि..की सेवा में जाना, शिव का विवाह निषेध, अन्त में गौरी को स्वीकार करना, गौरी का तप करना, शिव का अखंड समाधि में होना, इन्द्र का कामदेव को शिव की समाधि जगाने को भेजना और उसका भस्म होना, दिति से ४९ पवनों की उत्पति, इन्द्र का ४९ खंड करना, हिरण्याक्ष व हिरण्यकश्यप कथा, दिति का फिर तप करना व कश्यप से वीर पुत्र होने का वर मांगना, वज्राङ्ग

की उत्पत्ति व इन्द्र को ताड़न देना, उसका तप कर राक्षस भाव त्याग का वर मांगना, वज्रांग की स्त्री का इन्द्र वैर शोधन की आकांक्षा करना, तप कर वर पाना, तारक का जन्म होना व तप करना, शिव का अजेय रहने का वर देना, तारक का असुर दल संघटित करना, कुंभ, कुंभम, महिष, कुंजर, कालनेमि, निमिमेष, कथन, आदि १० वीरों को एकत्र करना, तारक, नमुचि आदि का देवताओं से युद्ध करना व जीतना, विष्णु का देवताओं को समझाना व तारक की सेवा करने को कहना, तारक का तीनों लोक का राज्य करना, दुखी हो कर देवों का ब्रह्मलोक में जाना, असुरों का देवों पर अत्याचार वर्णन, ब्रह्मा का उपाय बतलाना कि शिव पुत्र इसे मारेगा, इन्द्र का कामदेव को शिव के समीप भेजना, काम प्रताप वर्णन, शिव को वाण मारना व नेत्र खोल कर क्रोध युक्त देखने से काम का भस्म होना, रति का विलाप वर्णन, देवों का शिव स्तुति करना। रति को अतनु पति देना और पार्वती से शिव विवाह वर्णन व नारद का तप करने को कहना, पार्वती का तप के लिये माता पिता से आज्ञा लेना व समाधान करना, शिवा का उग्र तप प्राणायाम आदि करना, भूतों का बाधा पहुंचाना, गिरि वंश का भाग्य वर्णन, वन में सब का स्वाभाविक वैर त्याग वर्णन, देवताओं का शिव समीप जाना व प्रार्थना करना, शिवा से विवाह करने को कहना। विष्णु का शिव प्रशंसा वर्णन कि समय समय पर उन्होंने गौतम इन्द्र आदि के दुःखों को दूर किया और राक्षसों का वध किया, देवों को विदा करना और सप्त ऋषियों को बुलाना और पार्वती की परीक्षा लेने भेजना, सप्त ऋषि पार्वती संवाद, शिवा का दृढ़ व्रत रहना, शिव का द्विज रूप में शिवा की परीक्षा लेना, विष्णु की प्रशंसा कर विवाह करने को कहना, पार्वती का दृढ़ व्रत रहना, शिव का साक्षात् रूप होना और शिवा को वर देना, देवताओं का शिवा की स्तुति करना व गृह को आना। शिव का हिमगिरि के द्वार पर जाकर शिवा की भिक्षा मांगना, उनके क्रुद्ध होने पर अपने रूप में विष्णु, ब्रह्मा, गणपति, शिव आदि रूप दिखलाना, देवों का वृहस्पति को हिमगिरि के समीप शिव निन्दार्थ भेजना व गुरु का समझाना, शिव का वैष्णव रूप में हिम शैल पर जाना, शिव निंदा व विष्णु प्रशंसा वर्णन, हिमगिरि को संभ्रम करना, शिव का सप्त ऋषियों को बुलाना, उनका स्तुति करना, शिव का तारक के वध का वर्णन करना, कुंभज [illegible] व अरुंधती का मैना से संवाद व शिव गुण वर्णन, ऋषियों का हिमगिरि को समझाना, सब देव, ऋषि, ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्रादि को निमंत्रण देना व सब का आगमन, शिव गणों का तय्यारी करना, विष्टंभ, कंदुक, पिप्पल आदि का ससैन्य भारी तय्यारी करना। पिंगलाक्षादि का वर्णन, बरात की तय्यारी, हिमगिरि का

निमंत्रण, नगर सजावट, गौरि पूजनादि वर्णन, बरात, अगवानी, हिमगिरि को राजमद होना, तब शिव का ब्रह्मा विष्णु से भिन्न भिन्न मंडल बना कर चलने को कहना, मंडल के विषय में मयना का नारद से ज्ञात करना और उनका प्रत्येक मंडल का वर्णन करना, सब देवों का भिन्न भिन्न वर्णन, शिव सेना देख कर मयना को मोह होना, व दुखित होना, ब्रह्मा का समझाना, हिमगिरि का भी समझाना, सब का शिव स्तुति करना, पार्वती का भी शिव वन्दना करना, विष्णु का मयना को समझाना, सब बरात में शिव की स्तुति गान व प्रभाव देख पड़ना, बरात का द्वार पर आना, मयना का आरती करना व शिव महिमा वर्णन, जनवासे का वर्णन, अनेक प्रकार की जेवनार का वर्णन, शुभासन व चरण प्रक्षालन, विष्णु आदि समेत वर्णन, चढ़ावा वर्णन व विवाह आगमन, मंडप शोभा वर्णन, शाखोच्चार वर्णन, गिरि का शिव से गोत्र ज्ञात करना, संभ्रम होना, शिव की नाद से उत्पत्ति का वर्णन, कन्यादान होना, ध्रुव-दर्शन, परिछन, मंगल, विनती आदि वर्णन, सरस्वती, लक्ष्मी, सावित्री, सची, लोपा-मुद्रा, अरुन्धती, अहल्या, तुलसी, रोहिणी, शतरुपा का शिव से हास्य करना, शिव का समझाना, रति का विनय करना, काम को प्रगट करना, शिव-शिवा वर्णन, शिव का जनवासे में आना, हिमगिरि का शिव से अपनी त्रुटियों के लिये निवेदन करना, देवताओं का हिमगिरि की प्रशंसा करना, कलेवा वर्णन, गाली वर्णन, चौथे दिन सर्वाहुति करना, संस्रव प्राशन करना, गिरिजा के सिर अभिषेक करना, लहकौरि करवाना, कंकन उतारना, पांचवें दिन विदा मांगना और सानंद विदा करना, व प्रेम से विह्वल हो जाना, बरतौनी होना, गिरिजा को विदा करना, मयना का विह्वल चित्त गिरिजा को विदा करना व उपदेश देना, नारि धर्म वर्णन, पतिव्रत भेद वर्णन, गिरिजा का प्रेम सहित विदा होना, शिव का कैलास जाना, व देवताओं का गृह प्रवेश कराना, आनन्द मनाना, शिव से विदा हो कर शिव स्तुति कर के निज घर को जाना।

चतुर्थ खंड।

शिव के पास विष्णु आदि का जाना, शिव का सुरत में निरत रहना, देवों का स्तुति करना, शुचि का शिव वीर्य को कपोत रूप में ग्रहण करना, पार्वती का देवों को बांझ रहने से शाप देना, अग्नि को भी शाप देना, देवों को गर्भ रहना व घबड़ाना, शिव स्तुति करना व रेतस को उलटवा देना, अग्नि से भी निकलवा देना, ऋषि पत्नी अग्नि तपने को गयीं, अरुंधती ने मना किया पर कृत्तिका के अंग से स्पर्श हो गया, उसने हिमगिरि में छोड़ा, फिर अमरनदी में डाला गया, देव नदी ने किनारे पर सरपत में डाल दिया, गिरिजा के कुचों में दूध का आ जाना, विश्वामित्र का बालक के समीप जाना, बालक का ऋषि से कर्म करने

को कहना, विश्वामित्र का ब्रह्मपुत्र न होने से निषेध करना, पुनः पुत्र मानना, कुमार को अग्नि का सांग देना, कुमार का पर्वत में मारना और उसका फट जाना व बहुत से दैत्यों का मरना, शैल के कथन पर इन्द्र का बालक को मारने के लिये उद्यत होना, एक दिव्य पुरुष का रक्षा करना, इन्द्र के वज्र मारने पर भी बालक को चोट न आना, इन्द्र का शिवा की स्तुति करना, कृत्तिका का उस पुत्र को लेने की इच्छा करना, बालक ने स्वयं षट्मुख कहा और वाद मिटाया, कुमार का इन्द्र के यहां जाना, इन्द्र का ज्ञात करना, तेज देख कर सभा का भयभीत होना, देवों का कार्त्तिक को गिरीश पर ले जाना, शिव-शिवा प्यार वर्णन, देवों की स्तुति, विष्णु का शिव से आज्ञा दिलाना, कुमार को तारक मारने के लिये, ब्रह्मा का स्वामिकार्तिक का निवास बनवाना, देवों का माला इत्यादि देना, नारद का अश्वमेध करना, वरुण का कार्तिक को बकरा भेंट करना, नारद का यज्ञ के लिये पकड़ना, अज का खुल जाना और सातों द्वीपों को जीतना, नारद का कार्तिक की शरण आना, और उनका अज को पकड़ कर ला देना, पुत्रार्थ झगड़ने पर कार्त्तिक का माताओं को समाधान करना, विधि-हरि हर को सांत्वना देना, तारक का देवों पर चढ़ाई करना, नारद का समझाना, नारद का इन्द्र को समझाना, दोनों ओर युद्ध की तय्यारी होना, युद्ध वर्णन, मुचुकुंद तारक युद्ध वर्णन, वीरभद्र युद्ध वर्णन, असुरों का हारना, तारक वीरभद्र युद्ध वर्णन, कार्तिक का युद्ध के लिये सन्नद्ध होना, कार्त्तिक तारक युद्ध वर्णन, तारक का मारा जाना, देवताओं का कार्त्तिक की स्तुति करना, बाण दैत्य का क्रौंच पर्वत में उपद्रव करना और युद्ध क्षेत्र से भाग जाना स्वामिकार्तिक द्वारा बाण का ससैन्य वध वर्णन। क्रौंच का स्तुति करना। त्रिलिंग की स्थापना करना, युद्ध से भाग कर प्रलंब का १० करोड़ साथियों सहित शेष लोक में विध्वंस करना, शेष पुत्र कुमुद का स्वामिकार्तिक की शरण आना, सांग द्वारा उसका वध करना, सब का स्तुति गान करना, कार्तिक का विमान पर चढ़ कर कैलास जाना और ब्रह्मा विष्णु इन्द्रादि का वाहनों पर चढ़ कर साथ साथ चलना, शिव शिवा का कुमार को प्यार करना और देवों का स्तुति करना, गिरिपति का दानादि देना और सब देवों का विदा होना, स्कंद उत्पत्ति का पुनः वर्णन, शिवा को क्रोधित देख सान्त्वना देना, पार्वती का पुत्र की याचना करना, शिव का गणपति पूजन बतलाना, गणपति महिमा वर्णन, गणेश को मोटा देख चन्द्र का उपहास करना, गणेश का शाप देना, मोक्षार्थ चतुर्थी व्रत वर्णन, चौथ चन्द्रमा दोष निवारणार्थ द्वितीया दर्शन वर्णन, पार्वती का व्रत करना, शिव का प्रसन्न हो विहार स्थल निर्माण करना, गणपति का द्विज रूप में आना, पुत्र वर देना और स्वयं बाल रूप में शिवा के पलंग

पर आना, शिव-शिवा का उत्सव मनाना, विष्णु आदि देवी देवताओं का आशिर्वाद देना, शनि का आगमन, कर्म महिमा वर्णन, निज स्त्री (चित्ररथ की कन्या) की कथा व श्राप वर्णन, शनिदृष्टि से गणेश का शिर छिन्न हो जाना, सब देवों आदि का विलाप करना, शिव के कहने से विष्णु का उत्तर ओर जाकर गज शिशु का शिर लाना, शिव का प्रणव मंत्र से बच्चे को जिलाना सब का आशीष देना, शिवा का शनि को श्राप देना, रवि कश्यप का शिवा पर क्रोध करना, हरि का समझाना, गणेश नाम रख कर सब देवों का बालक को भेंट देना, पृथ्वी का चूहा देना, गणेश स्तोत्र वर्णन, कल्प भेद से गणेश की दूसरी कथा का वर्णन, शिवा के स्नान करते समय नंदी का द्वारपाल होना, शिव का जाना, शिवा को लज्जित होना, फिर मैल का पुतला बना जीवदान दे द्वारपाल करना, शिव का आगमन, द्वारपाल का रोकना, शिव गण और गणेश युद्ध वर्णन, शिवगणों का भागना, शिव का ब्राह्मण को समझाने भेजना और गणेश का न मानना व युद्ध में देवों को हराना, विष्णु-गणेश युद्ध व विष्णु का हारना, शिव का त्रिशूल से शिर काटना, सब देवों का स्तुति करना, शिवा का काल शक्तियों द्वारा देवों का नाश कराना व देवों का शिवा से प्रार्थना करना, शिव का गज शिर लाकर जिलाना और शिवा को शान्त करना, शिव का आशीष देना, गणेश का शिव को प्रणाम करना, सब देवों का शिव की स्तुति करना, कुमार गणपति में श्रेष्ठता वर्णन, पृथ्वी के प्रदक्षिणार्थ दोनों को भेजना, पूर्व आने वाले का ब्याह व सम्मान करने को कहना, गणपति का चिन्ता करना और माता पिता की पूजा कर प्रदक्षिणा देना, माता पिता पूजन महिमा वर्णन, शिव जी ने गणेश का विवाह किया और श्रेष्ठ माना, गणेश के दो पुत्र क्षेम व लाभ का होना, गणेश पूजन महिमा व पूर्णिमा दर्शन महिमा वर्णन।

पंचम खंड।

शिवादि स्तुति, तड़ित्माली, तारकाक्ष, कमलाक्ष राक्षसों का तप वर्णन, ब्रह्मा का वर देना, नगर रचना, विमानादि से पूरित होना और तीनों का अलग अलग राज करना, उनका आनन्द व वैभव वर्णन, देवताओं का क्लेश पाना और त्रिपुर नाश की प्रार्थना करना, ब्रह्मा विष्णु और शिव के पास जाना, सब का शिव पूजन करना, सब गणों का त्रिपुर में जाना और शिवार्चन देख लौट आना, विष्णु का एक गण उत्पादन करना और उसे शिक्षा दे कर्मवाद परक सिद्धान्त समझा त्रिपुर में प्रचारार्थ भेजना और नास्तिकता फैलाना, नारद का शिष्य होना जिसे देख त्रिपुरासुर भी मोहित हो गया व प्रतिज्ञा कर शिष्य बन गया, वंचक मत त्याग एक मत होने को कहना, जीव दया का प्रचार करना, चार दामों का

मुल्य बताना। रोगी को औषधि, भयभीत को अभय, भूखे को अन्न और विद्यार्थी को विद्या देना, शिवार्चन छुड़ाना, वेद मार्ग पर चलाना, देवार्चन आदि का छुटना, जैन मत का प्रचार होना, ब्रह्मा विष्णु संवाद वर्णन, जैन मत उत्पत्ति व त्रिपुर मोह वर्णन, शिव का पुत्र को देख आनंद मानना, शिव का कुंभोदर को भेजना। देवताओं का भयभीत होना, विष्णु का समझाना और शिव आराधना करने को कहना, शिवार्चन होना, और त्रिपुर नाशन को विनय करना, शिव का अमृत कुप पीने के लिये हरि को वत्स रूप और ब्रह्मा को गौ बना कर भेजना और अमृत कूप पीना। शिव गण, नंदी, गणेश, कुमार का प्रगट होना और शिव शासन बतलाना तथा देवों से उत्तम रथ तैयार करने को कहना, विश्वकर्मा का रथ व शस्त्रादि तय्यार करना, विष्णु का शिव से रथ पर चढ़ने की प्रार्थना करना, शिव का गणेश से प्यार करना व पूजना, प्रस्थान व विष्णु ब्रह्मादि का साथ चलना, शिव का नाद करना, त्रिपुर का एक साथ होना, देवों का प्रसन्न होना व शिव से त्रिपुर विनाश की प्रार्थना करना, शिव का बाण छोड़ना और त्रिपुर का विनाश होना, ब्रह्मा-विष्णु आदि देवों का स्तुति करना, शिव का शान्त होना, अरिहन्त का शिष्यों सहित आना और शिव को प्रणाम कर छल के पाप मोचन की प्रार्थना करना, शिव का कलि में प्रभाव दिखाने को कहना, मय का प्रार्थना करना और शिव का तलातल में रहने को कहना, कश्यप की स्त्री दनु से दानवों की उत्पत्ति, मयदानव का तप वर्णन, शिव का प्रसन्न होना, मय की स्तुति, शिव का वर देना, सुर-असुर को समान भाव से मानना, अपनी भक्ति रखने को कहना, विश्वकर्मा की उपाधि देना, जालंधर कथा वर्णन, शिव का भीम रूप धारण करना, हरि का शिव से बात करना, इन्द्र का भी बात करना, ब्रह्मा का बात करना, उत्तर न देने पर इन्द्र का क्रोध करना, वज्र मारना, शिव कंठ नीला होना और वज्र का जल कर भस्म होना, रुद्र का अग्नि रूप होना, इन्द्रादि का भयभीत होना, बृहस्पति का प्रार्थना कर क्रोध शांत कराना, शिव-तेज को दूर फेंक देना जिससे जालंधर की उत्पत्ति होना, बालक के रुदन से सब का भयभीत होना, सिंधु का ब्रह्मा को पुत्र देना। जालंधर का तप करना और कालनेमि की कन्या वृन्दा से विवाह करना। उसका प्रताप वर्णन, जालंधर के यहां राहु का आना, शुक्र से छिन्न शिर कथा ज्ञात करना, शुक्र का समुद्र मंथन कथा वर्णन, शिव का विष को पान करना, उत्तम रत्न हरि ने लिये, सुरा राक्षसों को दी, छल से अमृत देवों को पिलाया, राहु देवों के बीच में जा बैठा, अमृत पी लिया, परन्तु विष्णु ने शिर छिन्न कर दिया, जालंधर का इन्द्र के पास रत्न लेने को दूत भेजना और इन्द्र का पुरा राक्षस व पहाड़ों के पंख तोड़ने आदि की कथा कहना, विष्णु द्वारा शंबासुर का

वध, दूत का जालंधर प्रताप वर्णन, इन्द्र का न मानना, जालंधर का सुरपुर पर चढ़ाई करना, मरे देवों को बृहस्पति का दिव्यौषधि द्वारा जिलाना, मृत राक्षसों को शुक्र का जिलाना, देवताओं का हारना व जालंधर विजय वर्णन, देवों का विष्णु को शरण जाना, स्तुति वर्णन, विष्णु का युद्ध के लिये प्रस्तुत होना, लक्ष्मी का भाई का पक्ष ले मना करना, विष्णु-जालंधर युद्ध वर्णन, गरुड़ का घायल होना, विष्णु का युद्ध से प्रसन्न हो जालंधर को वर देना, उस के निज घर में विष्णु लक्ष्मी निवास होने की इच्छा करना, देवों से सब रत्नों का लेना, प्रजा का प्रीति से पालन करना, देवों का शिव स्तुति करना, शिव का आकाश वाणी द्वारा अभय वर देना, नारद जालंधर संवाद, शिवा के लेने के लिये शिव के पास राहु का भेजना, शिव का क्रोध करना व एक गण का उत्पन्न होना, दूत का भयभीत हो भागना, शिव का छुड़ाना, जालंधर का शिव पर चढ़ाई करना, वृंदा का समझाना, देवों का शिव से चढ़ाई का वर्णन करना, शिव का निज अंश होने से त्रिशूल से न मारने को कहना, देवों का निज तेज देना व शिव का शस्त्र बनाना, जालंधर का शैल समीप जाना, शिव का भी ससैन्य उतरना, शिव जालंधर युद्ध वर्णन, शुक्र का मृत राक्षसों को जीवित करना, देवों का शिवा से वर्णन करना, रुद्र का कृत्या उत्पन्न करना, शुक्र को चुरा कर ले जाना, असुरों का संहार होना, शुंभ, निशुंभ, कालनेमि आदि का युद्ध करना, नंदी, कुमार व गणेश का प्रबल युद्ध करना, असुर दल का विकल होना, वीरभद्र का असुर सेना नाश करना। शुंभादि का घायल होना। जालंधर शिव युद्ध वर्णन, नंदी का असुरों को मारना, जालंधर का शुंभादि को संग्रह करना, शिव का जालंधर के रथ ध्वजादि खंडित करना, उसका माया करना शिव का मोहित होना, जालंधर का शिव रूप में गिरिजा के पास जाना व जड़ होना, शिवा का अन्तर्धान होना, शिवा का हरि को उसके पुर में भेजना, शिव का मोह दूर होना, वृन्दा का पति मृत्यु का स्वप्न देखना, हरि का जाना, वृन्दा का वन में जाना व दो राक्षसों का देखना, भयभीत होना, तपसी के कंठ से लिपट जाना, मुनि का क्रोध करना, राक्षसों को भगाना, दो बन्दरों का आना, वृन्दा के सामने जालंधर का वध कर डालना, वृन्दा का रुदन करना, तपसी का जीवित करना, वृन्दा व जालंधर संयोग होना, एक बार विष्णु रूप रखना और वृन्दा का तप भंग होना और श्राप देना, विष्णु का समझाना, शिव महिमा वर्णन करना, राक्षसों का माया करना, गिरिजा को शुंभ निशुंभ का मारना व तंग करना, शिव का श्राप देना कि गिरिजा के हाथ से तुम्हारा वध होगा, जालंधर शिव युद्ध वर्णन, नंदी का भागना, शिव का चक्र से जालंधर का वध करना, देवों का स्तुति करना, सौमिनि, विमर्षण, चन्द्रसेन, आदि के उद्धार

का वर्णन, वृन्दा को देख विष्णु को मोह होना, देवों का स्तुति करना, त्रिभुज रूप को देख कर विष्णु का मोहित होना, विष्णु का शिव आराधना करना व तप में लीन होना, प्रसन्न हो कर शिव का विष्णु को चक्र सुदर्शन देना व उसकी महिमा का वर्णन, कश्यप की स्त्री दनु से विप्रचित्त का होना, उससे वृषपर्व की उत्पत्ति, उसका तप करना व प्रबल पुत्र मांगना, शंखचूड़ की उत्पत्ति, उसका तप करना व ब्रह्मा का वर देना, तुलसी का तप करना, शंखचूड़ संवाद व विवाह, देव-दानव युद्ध, देवताओं का पराजय, चन्द्रचूड़ का राज्य करना, चन्द्रचूड़ के पूर्व जन्म की कथा, राधा के श्राप से सुदामा का राक्षस होना, गोलोक वर्णन, सुदामा का राधिका को रोकने के कारण श्राप देना, विवाह वर्णन, वैकुंठ वर्णन व महेश महिमा कथन, कैलाश में देवों का जाना, शिव से शंखचूड़ को मारने की प्रार्थना करना, शिव का प्रसन्न हो वचन देना, शिव का पुष्पदन्त को शंखचूड़ के पास समझाने को भेजना, काल की महिमा का वर्णन, पुष्पदन्त का लौटना, रुद्र का युद्ध की तैयारी व ससैन्य प्रस्थान, वीरभद्र, नंदी, भृंगी आदि का चलना। भूत प्रेत सेना का विस्तृत विवरण, शंखचूड़ का युद्धार्थ गमन व दूत का शिव समीप भेजना, दूत शिव संवाद, शिव का समझाना, दूत का असुरों के संहारकारी पूर्व वर्णन कहना, देव दानव युद्ध, वृषपर्वा इन्द्र, गोकर्ण गणेश, कालंबिक अंशेश, कालकेय कुबेर, विप्रचित्त दिनेश, राहु सपेश, काश्य कुज, शुक बृहस्पति, मय विश्वकर्मा, वर्चस यम, दीप्तिमान अश्विनीकुमार युद्ध, वीरभद्र, नंदी, गणेश आदि का युद्ध में प्रवृत्त होना, शंखचूड़ से युद्ध होना, देवों को निर्बल जान तेज देकर कुमार को भेजना व सौ अक्षौहिणी सेना का नष्ट करना, शंखचूड़ कुमार युद्ध वर्णन, चन्द्रचूड़ वीरभद्र युद्ध, शिव का संतोष प्रकट करना, पुनः युद्ध होना, काली का गर्जन करना, शंखचूड़-कुमार युद्ध वर्णन, गरुड़ास्त्रादि चालन, शंखचूड़ का चक्र मारना, काली का रक्षा करना, काली-शंखचूड़ का युद्ध, आकाशवाणी का होना व काली से युद्ध निषेध, शिव द्वारा मृत्यु वर्णन, शिव शंखचूड़ युद्ध वर्णन, शूल का मारना, चन्द्रचूड़ का हृदय फटना व उससे एक पुरुष का निकलना व उसका सिर काटना, काली का असुर सैन्य भक्षण करना, जोगिनी का रण में फैलना व असुर सेना नष्ट होना, देवों का प्रसन्नता प्रकट करना, शंखचूड़ का माया करना, माहेश्वरास्त्र से शिव का नष्ट करना, आकाशवाणी होना कि कृष्ण कवच व सती स्त्री के कारण इसका नाश नहीं होता, शिव का हरि को बुलाना और उन्हें कवच मांगने को ब्राह्मण रूप में भेजना व उनसे मांग लाना, शंखचूड़ रूप से उसकी स्त्री का सतभंग करना, शिव का त्रिशूल से शंखचूड़ का वध करना, देवों का स्तुति करना व उसका सुदामा रूप में

गोलोक को जाना, विष्णु का तुलसी छलन कथा वर्णन, विष्णु का शाप से शालिग्राम रूप में होना, तुलसी का पतिव्रत भंग करना, विष्णु का समाधान करना, अंधक कथा, दिति का तप कर कश्यप से वर लेना, अंधक की उत्पत्ति, देवों का भयभीत होना व तप कर देवों को हराना, रत्नादि लेना, कश्यप का दैत्यों को समझाना व अंधक का शिव भक्ति व उग्र तप करना, देवों का शिव स्तुति करना व वर देने को अंधक को कहना, उसका शिव बिन अवध्य वर मांगना, अंधक का देवों को विजय करना व रत्न अप्सरादि लेना, देवों का विष्णु से निवेदन करना, विष्णु का चक्र चलाना, शिव का रक्षा करना, विष्णु का शिव स्तुति करना, शिव का समझाना, विष्णु का अंधक से वर मांगने को कहना, उसका शंकर भक्ति रहित होना और सब लोकों पर राज्य करना, देव-मुनि का दुःख पर विचार करना और मुनियों को शिव के पास भेजना, शिव स्तुति वर्णन, शिव का मंदार माला दे अंधक के यहां नारद को भेजना, नारद से माला की महिमा सुन कर युद्धार्थ अंधक का गमन, शैल का बाग की रक्षा करना, गणेश अंधक युद्ध, शुक्र का पकड़ ले जाना, देव दानव युद्ध, दैत्यों का प्रमथ को भयभीत करना, शिव का रथ पर चढ़ कर युद्धार्थ गमन, दैत्यों के यहां शुक्र को भेजना। असुर शिव युद्ध व त्रिशूल से अंधक को मारना, अंधक को ज्ञान होना, स्तुति करना व गणों में सम्मिलित करना, वाणासुर की उत्पत्ति का वर्णन, शिव भक्ति व तप से वरदान पाना व विजय करना, शिव विहार वर्णन, अप्सराओं का शिव गण व उषा का शिवा रूप में आना, शिव का जानना और स्वप्न में पति मिलने को कहना। वाण का युद्धार्थ शिव से कहना व शिव का कृष्ण से होने का वर्णन कर ध्वजा चिन्ह देना, उषा का स्वप्न देखना, चित्ररेखा का अनिरुद्ध को लाना व उषा-अनिरुद्ध विहार वर्णन, द्वारपाल का वाण से कहना, अनिरुद्ध से राक्षसों का युद्ध व बहुतों को मारना, वाण का पकड़ना व मारने को उद्यत होना, अनिरुद्ध का भर्त्सना करना, आकाशवाणी होना, नारद का कृष्ण को सूचना देना, कृष्ण का ससैन्य वाण पर चढ़ाई करना, शिव का वाण की सहायता करना, शिवकृष्ण युद्ध वर्णन, हरि-वाण युद्ध वर्णन, कृष्ण का शिव स्मरण कर वाणासुर की ४ भुजा छोड़ शेष काट डालना, कृष्ण का शिव स्तुति करना, शिव का कृष्ण और वाण से संधि कराना, शिव का वाण को गणपति की पदवी देना, वाण का स्तुति करना, महिषासुर वध होने पर उसके पुत्र गजासुर का दुखित होना व घोर तप करना, देवों का भयभीत हो ब्रह्मा के पास जाना, ब्रह्मा का गजासुर को वर देना, गजासुर का देव ब्राह्मणों को दुःख देना, देवों का शिव से प्रार्थना करना, शिव का युद्धार्थ सन्नद्ध होना व गजासुर वध वर्णन, गजासुर का

शिव स्तुति करना व इष्टगंधि वर पाना, मोक्ष होना, दुंदुमि निहादि का देव मुनियों पर अत्याचार करना, काशी में द्विजों को सताना, शिव का उसे वध करना।

Note.—शिवपुराण का महानंद वाजपेयी ने भाषाबद्ध छन्दों में अनुवाद किया है। इसके दो भाग हैं। पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्ध। इस पूर्वार्द्ध भाग में ५ खंड और २१९ अध्याय हैं। इसकी भूमिका ठाकुर शिवसिंह सेंगर ने अपने हाथ से लिखी है और उसमें उनका हस्ताक्षर भी है। भूमिका में रचयिता का नाम महानंद वाजपेयी लिखा है जो लखनऊ निवासी थे। सं० १९२६ से १०५ वर्ष पूर्व उनका देहान्त हुआ जैसा कि ठाकुर साहब ने उल्लेख किया है। ठाकुर साहब ने संशोधन करने का भी उल्लेख किया है जो शायद अन्य किसी प्रति में किया होगा। इसमें कोई चिन्ह संशोधन का नहीं है। ग्रंथ शिवपुराण बड़ा और काव्य रचना अच्छी है। काव्य रचना में भी महानंद का नाम आया है तथा कहीं कहीं खंड की समाप्ति पर भी दिया है। सेंगर जी को यह ग्रंथ सं० १९२६ में मिला था और प्रतिलिपि सं० १९२७ में करवायी थी। कांथा का भी वर्णन किया था। उनके पितादि का भी परिचय है। उन्होंने स्वयं वर्णन किया है:—

श्री वाजपेयि गुन गण निधान। विख्यात महानंद सब जहान॥
तिन्ह भाषा कीन्ही शिवस्तुति। दोहा चौपाई छंद वृत्ति॥

रोला छंद—वास भो कैलाश में नहि ग्रन्थ कीन्ह प्रकाश। विस्तार छत्तिस सहस भाषा ग्रंथ है अतिरास॥ यदपि चौबिस सहस हैं शिव कौ पुराण अनूप। तदपि भाषा ह्वै गयौ छत्तीस सहस स्वरूप॥ उन्नीस सौ छब्बीस सम्वत में लह्यौ हम ग्रंथ। हित सबै जनकौ ठानि कै करि दीन सलिल सुपंथ॥ अर्थात् उर्दू प्रथम उल्था छापि दीन्हौं याहि। जो चहै लेवै ग्रंथ कौं तिन काहि दुर्लभ नाहि॥ पुनः भाषा ग्रंथ में लखि छिद्र छुद्र अनेक। सुद्ध कीन्हौं तिन्हहिं जिय में धारि भूरि विवेक॥ पंड ग्यारह संहिता है सत यामे याम। कथा जाकी जान्हवी सम देत मुक्ति ललाम॥ लखनऊ ते कोस दस दक्षिन बसै एक ग्राम। महावीर विराजहीं जहं कहत कांथा नाम॥ दंश श्रृंगीशाख्ता जहं उर्वीपति साज। धर्मधर क्षत्री विराजै विधा से द्विजराज॥ करत रक्षा जनन की जहं शूलपाणि महेश। मम पिता हैं तहं भूमिपति रनजीत सिंह नरेश॥ धर्मकर्त्ता शत्रुहर्त्ता शास्त्रवेत्ता दानि। प्रजाभर्त्ता दयाधर्त्ता विजय जश को खानि॥ रिपु अप वनचारी सुखारी मित्र जाके सबै। संग्राम में जिन शत्रु कौ सब दूरि डार्यो गर्ब॥ मार्तण्ड द्वितीय ह्वै है प्रगट तेज अखंड। अनल से प्रज्वलित है भुजदंड चंड प्रचंड॥ यदपि सेवक मुख्य मन बहु रहत निस दिन पास। तदपि शिव पर पुष्प

शैलुष दूरि प्रर्वत वास ॥ श्रवन वेद पुरान को अमरन गौरी कन्त । रज त्यागि सत्याहि धरत निस दिन मनहुं योगी संत ॥ भक्ति भूसुर वृंद को गोबिद पद रति भ्राज । गाय गाय सुनावहीं अस गाय वंदी रोज ॥

कवित्त—मनलव दिलो ते लखनऊ ते खैरबादो लंदन ते खुलत विसाति बिना सकसे । भारभुज दंडन संभारे भुव मंडल को जाको धाक धाई धराधीश धकाधक से ॥ हांक सुने हालत हरीफ नाकदम होत कहै विश्वनाथ घरि गिरै जाके मकसे । कहांलौं सराहो तेरे उरकी उमाहो भूप रनजीत सिंह तेरे पातसाही नकसे ॥ १ ॥ देवन अदेव भूत भैरवादि बचि जात बचि जात जक्ष कूष्माण्ड को कटक ते । बचि जात हलहू त्रिशूलहू से बचि जात बचि जात सरप शूल सल को सपट ते ॥ बचि जात बाधि व्याधि घात हू से बचि जात बचि जात बर व्याल व्याघ्र को दपट तें ॥ बचि जात यमसों जमाति जोरि जमन को बचत न बरि रनजीत को झपट ते ॥ २ ॥

भुजङ्ग प्रयात :—प्रजा जासु फूलो फलो सुख भरी सो । मनो पाय रितु राज कानन हरी सो ॥ विराजै जहां शास्त्री शुक्ल बैनी । गुरु देव मम स्वर्ग को है नशैनी ॥ अभयजीव हैं है न रोगादि भीता । सुधा से लसैं मिश्र श्रीराम सीता ॥ बड़े ज्योतिषी राज मंत्री बलो हैं । मनो भाष्यकर गर्ग से संगलो हैं ॥ महाराज श्रीमान से मान पायो । रह्यो मान वाके न जो मान लायो ॥ त्रिपाठी मणिकलाल मोहन विराजै । जको देखि जेहि ज्योतिषी को समाजै ॥ गणित जासु को ब्रह्म लिपि लौं सही है । मनो देह मानुष्य धारै मही है ॥ ज्वलित ज्वाल अनु शेष दूजो विराजै । पुराणज्ञ श्री ईश्वरी शुक्ल भ्राजै ॥ पठे सर्व इतिहास अरु आयुर्वेद । लहे युक्ति सों काव्य कोशादि भेदै ॥ दिलो मित्र सब के धर्मो सौ कला मैं । मिथानाथ भोला गहे युग्म वामैं ॥ पठे संस्कृत आरबी फारसी हैं । सबै इल्म अंगरेज को पारसी है । रह्यो शेष जासों न विद्याश अंगा । यथवो हैं अभिधान विख्यात गंगा ॥

रोला—सर्व मन रंजन विभंजन दुःख सज्जन मित्र ।
दुष्ट दल गंजन गुणालय सर्व गुन को चित्र ॥
गर्वहर हरभक्त श्री गुरु वक्स मेरे भ्रात ।
मूर्तिमान त्रिदेव लौं है धरे मानुज गात ॥
ज्येष्ट श्रेष्ट दयाल मम भ्राता सहोदर तात ।
महीपति है नाम मानो मही रवि दरशात ॥
नाम मम शिव सिंह है शिवचरण रज को खोज ।
भद्रायु लौ सुख लहत निसुदिन पाय दिल को मौज ॥

(पन्ना ३२) बार कपिला तेहि पाग्राना। जोइ लांव होत बहुत सुखनाना॥
कपिलाश्रम जहं अघ गण हारी। लपतहि मुनिवर सब सुखकारी।
तहं एक विप्र भयो मखकर्ता। सोम याजि कुल मद कुल भर्ता॥
दीक्षित सो परि पूरण कामा। यज्ञदत्त शुभ तेहि कर नामा॥
सब विद्या महं परम प्रवीना। राजमान्य बहु धन नहि दीना॥

छंद—कछु काल बीते सु मुनि तिन के भयहु सुत शुभ कालही।
सब कीन जातक कर्म द्विज वर यज्ञदत्त स्वचालही॥
गुण नाम धरेहु विचारि गुण निधि बार चूड़ाकर्म हाे॥
उपनयन कीन्हेउ निगम संमत दीन दान सुधर्म हाे॥

No. 252(*b*). Śivapurāṇa (Uttarārdha) by Mahānanda Vājapeyī of Dālamaū (Rāe Bareli). Substance—Foreign blue paper. Leaves—688. Size—12½ × 8 inches. Lines per page—32. Extent—17,200 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1928 or A. D. 1871. Place of deposit—Ṭhākura Nannihāla Simha Seṅgara, Kāṇṭhā, District Unāo.

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ श्री गौरीशंकरायनमः॥ श्री गुरुचरण कमलाभ्यां नमः॥

वंदे देवमुमापतिं गुणगतिं विष्णुवादि देवस्तुतं। मायाधीश मनोज्ञमाकृतिकरं मायापरं शंकरं। दीनोद्धार विहार कारमनिशं माया विदां मानदं। ब्रह्मज्ञान विशारदं पशुपतिं भक्तप्रियं सत्क्रियम्॥ १॥ वंदे महानंद विदां महेशीं दुर्गास्तु दुर्गांति हरां भवांयाम्। दीनोद्धरात्ताक् निमाति संदां भक्तप्रियां स्कंदप्रसुं सुरूयाम॥ २ वंदे स्कंदं च हेरंबं विष्णु ब्रह्माणमेव च। अन्यान् शिवजनान् वंदे स्वकृतेः पूर्तिं हेतवे॥ ३॥

दोहा—विनवहु गिरिजा शंभु पद पद्मुख गणपति पाद।
हरि विधि मुख सुर मुनि सकल वंदहु नशहि विवाद॥ ४

सुतउवाच—मुनि अंधकासुर नाश मंदर शैलगत शिव चरित हाे। मुनिनाथ नारद घात सो तव ठानि उर शंका कहो॥ हे तात विधि सुनि अंधकासुर नाश मम शंका भयो। सोइ पूछहुं सविवेक भाषहु हरहु शंका जो जयो॥

दोहा—कबहि भयो शिव मंदराचलहि त्यागि कैलाश।
सोइ कहहु शिव चरित हाे मोहि सुनबे की आश॥

End.—आइ गये तब सुभग विमाना। लेन सकति तेहि दैनिक माना॥ तब भे दंपति दिव्य सुदेहा। चढ़ि विमान तिन्हसे सुसनेहा॥ दिव्य भोग संयुक्त बनाई। शिव मंदिर गे गण गति पाई॥ शिवगण तेहि कर नायक भयऊ। स्नेहु मुदित नित दुख नसि गयऊ॥ सोइ नारद। सखि गिरिजा को। भे प्रनदिवह शुभाकृति जाको॥ यह हम कहेउ पुण्य आख्याना। पढ़त सुनत कहे सुखद बखाना॥ इह भुक्तिद उत मुक्ति दया है। सब विधि नाशत है दुखदा है॥ यहि ते बाढ़त बहु आयुर्बल। रोग न रहत लसत तन अरु वकल॥ सुर संपति धन धान्य विबर्द्धन। यह आख्यान सुमंगल साधन॥ त्रिय गत को सौभाग्य बढ़ावन। संतति प्रद बहु चेत सुहावन॥ उमा महेश्वर संज्ञक यह व्रत। यहि ठाने सुख उपजत अविरत॥ यह मुनिवर व्रतराज करावत। यहि कीन्हे जन सब सुख पावत। यह व्रत हवहि शिवा शिव प्यारा। यहि कान्हे सब नसत विकारा॥ यहि व्रत की महिमा सर्वोपरि। होति शिवा शिव रति यहि व्रत करि॥

इति श्री वाजपेयि, वंशोद्भव श्री ठाकुर प्रसादात्मज श्री ब्रह्मानंद विरचिते भाषा श्री शिवपुराणे शिव विधि दशमखंडे ब्रह्मानन्द संवादे उमा महेश्वर व्रत माहात्म्य वर्णनोनाम चतुर्विंशोऽध्याय॥ २४॥ सम्वत्सम शुभं भूयात्॥ चैत्र शुक्ल १८ लिख्यते॥ ललित किशोर वाजपेयिना॥ राम राम शिव शिव राम इति

Subject.—षष्ठखंड—शिव का काशी जाना और सब देवों का भी पहुंचना व शिव दर्शनादि व मणिकर्णिका स्नान करना। शिव—विष्णु संवाद वर्णन, शिव का काशी निवास व शासन वर्णन। गिरिजा का अन्नपूर्णा रूप में निवास। भैरव महिमा व विधि का पंचम शिर काटने का उल्लेख वर्णन व कपाल मोचन तीर्थ वर्णन। आनंद वन का वर्णन व हरिकेश का तप करते देखना। उसे दंडपाणि बनाना और वरदेना। विघ्न से शुद्ध व अगस्त्य का काशी से चले जाना, वश्य धनंजय का दंडपाणि का शासन मानना। रत्नभद्र पुत्र हरिकेश का चरित्र वर्णन जो यक्ष मुनि और धनी था। भैरव वर्णन, शिव भक्ति कथन।

दुर्ग असुर का वर्णन, शिवा के मारने से दुर्गानाम होना। दिवोदास कथा वर्णन, स्वायंभुव वंश में रिपुंजय का होना। काशी में तप करना, अकाल से धर्मराय होना। ब्रह्मा का रिपुंजय से राज्य करने को कहना व वचन लेना कि देव व नाग क्षिति पर न आवें।

मंदर गिरि का तप वर्णन, शिव का जाना और निज मूर्ति पर लिंग स्थापन करना, शिव का मंदराचल में निवास करना। अन्य देवों का भी जाना, रिपुंजय का काशी में राज्य करना। देवों का विघ्न करना और अग्नि का कार्य

करने से निषेध करना। राजा का संतोष देना और दिवोदास का शान्ति पूर्वक राज्य करना। दिवोदास प्रभाव वर्णन। देवों का ब्रह्मा के पास पास उनका विष्णु के और विष्णु का सब के साथ शंकर के पास जाना।

शिव का योगिनी गण को काशी में विघ्नार्थ भेजना व उनका असफल होना। सूर्य्य को विघ्नार्थ भेजना, काशी का प्रभाव वर्णन। १२ सूर्यों का चरित्र वर्णन और उनकी महिमा। काशी निवास वर्णन, कोई विघ्न न मिलना। शिव का ब्रह्मा को भेजना और राजा को यज्ञ करने को कहना। ब्रह्मेश्वर लिंग स्थापन कराना व ठहरना। शिव का दुःखित होना शंकुकर्ण महाकाल गणों को भेजना। उनका भी न टिकना। अन्य बहुत से गणों का भेजना व काशी का बसना। गणेश को भेजना और माया करना। विप्र रूप से सब को संतुष्ट करना। रानी लीलावती का विप्र को बुलाना और भविष्य ज्ञात करना, राजा का भयद कारण ज्ञात करना। गणेश का कारण बता कुछ दिन पीछे एक द्विज मिलने को कहना व राजा को छलना। गणेश का विलमना, विष्णु को भेजना, विष्णु के स्नान स्थान का पादोदक तीर्थ होना, आदि केशव, क्षीरोदधि, छलिका किय, शंखतीर्थ, अरि तीर्थ, गदा पद्मतीर्थ, रमा, गरुड़, नारद, प्रहलाद तीर्थ वर्णन। गणेश का विज्ञानोपदेश देना। राजा को निर्वेद होना और विप्र-राजा संवाद वर्णन। रणञ्जय का राजत्याग का निश्चय और पुत्र स्त्री आदि को बुलाना और विमान पर बैठ कर शिवपुर को जाना।

ज्येष्ठ पुत्र को राज देना। गणेश और विष्णु का कृतकार्य्य होना, गरुड़ को शिवजी के पास संदेशार्थ भेजना, शिव का काशी को प्रस्थान। हरि आदि का सादर लेना व स्तुति वर्णन। सब देवों से अंशरूप में टिकने को काशी में कहना। शिव जी का दिव्य रथ पर काशी में प्रवेश वर्णन। जैगीषव्य योगी का समाधि वर्णन, गण भेज कर पास बुलाना। गुहा का वर्णन व शिव का वरदान देना।

काशी से सुमेरु पर शिव के जाने पर ब्राह्मणों का सन्यस्त व्रत लेना और काशी के सम्पूर्ण तीर्थों में भ्रमण करना, शिवजी के लौट आने पर ब्राह्मणों का स्तुति करना और शिव का प्रसन्न होना, वर देना और बहुत संतोष प्रकट करना। विश्वकर्मा का विश्वेश्वर भवन निर्माण वर्णन, उसका ऐश्वर्य कथन, मयना का हिमालय से पार्वती से मिलने की इच्छा प्रगट करना। हिमालय का अपार सम्पत्ति व सामिग्री लेकर जाना, काशी की सम्पत्ति देख कर चकित होना। हिम का विंध समीप ठहरना, वरुणातट प्रासाद निर्माण, शिव-शिवा गमन। हिम का शिव स्थापन करना और लौट जाना, शिव-शिवा का वर देना, अनादि लिंग तीर्थ वर्णन जिसका शैलेश्वर रत्नेश्वर हुआ। त्रिलोचनादि तीर्थ वर्णन, शिव का

अभिषेक वर्णन, देव स्तुति कथन। शिव का विष्णु आदि को भक्ति वर देना, महानन्द विप्र की कथा, चाण्डाल दान लेना, तिरस्कार होना, ठगों का घेरना, छल से ठगों को मारना, उनका कुक्कुट होना और शिव भक्ति में रत हो मुक्त होना और कुक्कुट मंडप तीर्थ होना, घंटा रव होना, नंदी, शिव, गणप का जाना, शृंगार मंडप में विश्वनाथ लिंग स्थापन करना वेदादि का स्तुति करना।

खंड सप्तम।

शिव वंदना, ब्रह्मा का १०० अवतार कथा वर्णन। निराकार स्वरूप वर्णन। रुद्र, ब्रह्मा के पुत्र, चार शिष्यों के साथ शिव की उत्पत्ति, वामदेव अघोर स्वरूप, ईशान, वसु, सूर्य, चन्द्र, अर्द्धनारीश्वर, योगरचयिता, श्वेत तारदमन, होत्र कंकण, जैगीष, ऋषभ, भृंगी, अत्रि, बालि, गौतम, वेदशिर, धेनुकर्ण, दारुक, लांगुलि, त्रिशूली, नंदी और भैरव रूप होना। वीरभद्र, शरभ, हर, महाकाल के दशरूप व दस देवी पति होना। एकादश रुद्ररूप, गृहपति, वृषेश्वर, पिप्पला, अवधूत, हनुमान, शंभु, वैश्य, द्विजेश, भिक्षु उद्धारार्थ शंकररूप, हंस हो (नल-दमयंती का मिलाया) सत्यरथ के पुत्र को जिलाना। पार्वती परीक्षार्थ (जटिलरूप) साधु, अश्वत्थामा, किरात, गोरक्ष, शंकराचार्य, मिहिरमित आदि रूप वर्णन।

सौमिनि रूप से शबरो का उद्धार करना, भद्रायुध का अभिमान तोड़ना, भस्मासुर व कालनेमि वध कर्ता। शिव के अन्य बातों का उल्लेख, महिमा वर्णन। भूत प्रेतादि का प्रभाव। कैलाश वर्णन। लोहित शिशु व सुनंदादि ४ शिष्यों का वर्णन, कल्परक्त, वामदेव व विरजादि ४ पुत्र उत्पन्न करना। तत्पुरुष रूप होना, अघोर रूप धारण करना, पंचम ईशान रूप का वर्णन। इन सब रूपों ने सृष्टि उत्पादनार्थ ब्रह्मा को सहायता दी। अष्टावतारवर्णन शर्व, भव, रुद्र, उग्र, भीम, पशुपाल, ईशान और महादेव का वर्णन। स्थान-क्रमशः—पृथ्वी, जल, अनल, पवन, नभ, क्षेत्रज्ञ, सूर्य, शशि, कार्य-उत्पादन, नरोश्वरावतार वर्णन, ईथुनी सृष्टि कारण, ब्रह्मा का स्तुति करना। शंकर, विजगीष, श्वेतादि, विशोकादि, लोकाक्षि आदि २८ अवतारों का वर्णन, व्यास आदि का ज्ञान देने व योग सिखाने तथा सविता मंत्र देने के लिये दिवोदास व विजगीष तप वर्णन व शिव का काशी छोड़ सुमेरगिरि पर जाना, देवों को विदा करना, योगिनी आदि को भेजने का वर्णन, दिवोदास का शिवपुर गमन।

दधिवाहन रूप से व्यास को पुराण रचनार्थ ज्ञान देना। कपिल व आसुर रूप से ज्ञान विस्तार करना। ऋषभावतार से ४ शिष्यों के साथ व्यास को ज्ञान देना। ऋषभ चरित्र वर्णन, भद्रायुष नृप का उद्धार करना आदि। भृंग का अवतार ले भृगु को सहायता देना। भृंग के ४ पुत्रों का वर्णन। तप रूप से व्यास को कलियुग का मार्ग बतलाना। १९वें द्वापर में भरद्वाज को पत्नि रूप से रचनार्थ सहायता

देना । वाल्मि व गौतम रूप से श्रुति रचना में व्यास के सहायक होना । वेद शिर से व्यास को बोध देना, हिमगिरि मैना को समझाना । गोकर्ण रूप से धनंजय को सहायता देना । गुहावासी अवतार से व्यास को सहायता देना ।

अठारहवें द्वापर से २७वें तक १० अवतार वर्णन । शिखंडी, जटामाली, अट्टहास दारुक, लांगली महाकाय, शूली, दंडी मुंडीश्वर, सहिष्णु, सोमशर्मावतार वर्णन, प्रत्येक के चार चार पुत्र हो कर भिन्न भिन्न द्वापर में भिन्न भिन्न व्यास को सहायता देना । २८वें द्वापर में शिव अवतार में व्यास को सहायता देना । कृष्णावतार से द्वापर में राक्षसों का वध करना, फिर कृष्ण द्वैपायन व्यास का शिवाराधना करना, शंकर का अवतार ले मृत देह को जीवित करना व श्रुतिमार्ग व योग प्रतिपादन करना । नंदिकेश्वर जन्म वर्णन—शिलाद का तप करना, इन्द्र से अयोनिज अमर पुत्र मांगना, फिर तप करना और शिव का नंदी नाम से जन्म लेना । नंदी आदि अवाहित होना । नंदी का तप करना और शिव गण होना । स्कंद का मुनियों से भैरव कथा कहना, देवों का ब्रह्मा से सब से बड़ा देव (ब्रह्म) का ज्ञात करना, विष्णु ब्रह्मा का विवाद होना और निज को परमेश मानना, ऋगादि वेदों से ज्ञात करना और उनका भिन्न भिन्न रूप में शिव को परमेश वर्णन करना । शिव का मोह दूर करना । देव समाज में ज्योति रूप प्रकट होना व रुद्र की उत्पत्ति और शिव से आदेश मांगना । काल भैरव नाम देना और दुष्ट पद्मासन को शिक्षा देना तथा काशी का कोतवाल बनाना । ब्रह्मा का शिव की निन्दा करना और काल भैरव का पंचम शिर काटना, भैरव का ब्रह्म दोष निवारणार्थ कापालिक व्रत करना, शिव का वर देना, हत्या (भयंकर कन्या) की उत्पत्ति और काशी जाने पर भैरव से हत्या को दूर होने को कहना । भैरव का सब लोकों व तीर्थों में जाना । भैरव-विष्णु संवाद और काशी का वर्णन व काशी आना और हत्या छूटना ।

वीरभद्रावतार वर्णन—दक्ष यज्ञ में सती के भस्म होने पर गणों का यज्ञ बिगाड़ना, भृगु का रक्षा करना, गणों का मारा जाना, शिव का एक बाल से वीरभद्र का उत्पन्न करना, उसका सैकड़ों गणों के साथ यज्ञ विध्वंस करना, विष्णु आदि से युद्ध होना, विष्णु-वीरभद्र युद्ध वर्णन, विष्णु का चक्र चलाना, वीरभद्र का स्तम्भन करना । ब्रह्मा का विष्णु को समझाना । भृगु की दाढ़ी उखाड़ना, धर्म, प्रजापति, कश्यप आदि को लात मारना, यज्ञ का मृगरूप से भागना, वीरभद्र का शिर काटना, दक्ष का शिर भी कुंड में होम देना । यज्ञ विध्वंस वर्णन ।

देवों का स्तुति करना । शिव का प्रसन्न होना वीरभद्र को आशीष देना, यज्ञ पूर्ण होना । प्रह्लाद की भक्ति और हिरण्य कश्यप का विरोध वर्णन, विष्णु का नृसिंह अवतार लेना । हिरण्यकश्यप को वध करना । नृसिंह का क्रोध

करना, देवों का भयभीत हो शिव को स्मरण करना। शिव का वीरभद्र को बुलाना और नृसिंह को शांति करने को भेजना। नृसिंह वीरभद्र संवाद। शिव का शरभ अवतार ले नृसिंह तेज हरण। नृसिंह का शिव जी की स्तुति करना और शिव का प्रसन्न होना।

यक्षावतार वर्णन—समुद्र मथन पर देवों को अभिमान होना यक्ष रूप से शिव का देवों के बीच में आना और तृण तोड़ने को कहना, न टूटने पर आकाश वाणी होना और देवों का शिव प्रभाव विदित होने पर स्तुति करना।

शिव के दशावतार का वर्णन—काल, तार, भुवनेश, षोडश भैरव, छिन्न मस्तक धूमावती, बगलामुख, मातंग, कमलरूप धारण करना और शिवा के भी साथ साथ इन्हीं नाम से दस रूप होना।

रुद्र के ११ अवतार का वर्णन—देवों पर विपत्ति पड़ने पर कश्यप का तप करना और शंभु का उनके यहां ११ रुद्र रूप में अवतार लेना। देवों का स्तुति करना जिनके नाम—कपाली, पिंगल, भीम, विरूपाक्ष, विलोहित, शास्ता, अजपाद, अहिर्बुध्न्य, शंभु, भव, रुद्र ये ११ रुद्र हुए। असुरों को मार कर देवों को सुख देना।

दुर्वासावतार—अत्रि का तप करने जाना, त्रिदेव का आना और पुत्र नाम का वर देना, दत्तात्रेय का अवतार होना, दुर्वासा शिव के अवतार हुए। बहुतों की परीक्षा करना और सुमार्ग पर लाना। अम्बरीष की परीक्षा वर्णन। राम व पाण्डवों की परीक्षा वर्णन। राम की परीक्षा काल से बातचीत करते समय लक्ष्मण के द्वारपाल होने पर किसी के भीतर आने का निषेध वर्णन और दुर्वासा के पहुंचने पर शाप देने का भय दे लक्ष्मण को भेजना और उनका देहत्याग वर्णन। कृष्ण को पायस शरीर में लगवा कर रुक्मिणी सहित दुर्वासा के पास पहुंचने को कहना, दुर्वासा का प्रसन्न हो वर देना। मुनि का स्नान करना व कौपीन नष्ट होने से जल में रहना, पांडव स्त्री का स्नान करने आना और अंचल फाड़ कर फेंक देना जिसे पहन कर दुर्वासा का निकलना और वर देना। दुर्वासा का कुरूप हो स्नान करना, तीन गंधर्व कन्याओं का वहां आना और हंसना तथा दुर्वासा का शाप देना कि चाण्डाल कन्या बनो, स्तुति करने पर मलमास में पूजन से उद्धार होने का कथन।

गृहपति वर्णन—नर्मदा तट पर नर्मपुर नगर में विश्वानर मुनि शिव भक्त था। उसकी स्त्री शुचि का पति से शिव समान पुत्र मांगना। विश्वानर का काशी तीर्थ आना और घोर तप करना। वीरेश्वर के मार्ग में शिव लिंग में शिशु रूप में प्रकट होना और विप्र से प्रेम वचन कहना और प्रसन्न हो वर देना, विश्वानर का

स्तुति करना. शिव का शुचिष्मती के गर्भ से जन्म लेना, देवों का स्तुति करना व बालक का पालन तथा विद्याभ्यास करना। नारद का दिखाना तो १ वर्ष के भीतर गाज पड़ने को कहना। गृहपति का माता-पिता को संतोष दे मृत्युंजय जप करना। इन्द्र का वर देने जाना, उस का मना करना और इन्द्र का मारने को उद्यत होना, शिव का रक्षा करना, वर देना, दिक्पाल को दूसरा गृहपति वर्णन।

वृषभावतार—१४ रत्नों का वर्णन। देवासुर संग्राम वर्णन, हरि का नारि को देख मोहना और उनके बहुत से पुत्र उत्पन्न करना, उनका उपद्रव करना और लोगों को सताना, वृषभ रूप में शिव का कुतल में जाना और हरि पुत्रों का युद्ध को सन्नद्ध होना, श्रृंगों से उनको मारना, विष्णु से युद्ध होना और विष्णु का हारना तथा स्तुति करना।

पिप्पलाद अवतार वर्णन—दधीचि का हरि को जीतना, सुर सहित हरि को शाप देना। सुवर्चा का देवों को शाप देना। उसने पिप्पलाद का जन्म। वृत्रासुर से देवों के हारने पर दधीचि के पास जाने को कहना, वज्र के लिये अस्थि लाने को उस वज्र से वृत्र का मारा जाना। सुवर्चा के सती होने से आकाश वाणी द्वारा रोका जाना और शिव का पिप्पलाद रूप में उसके गर्भ से अवतार लेना। देवों का स्तुति करना, तीर्थ जाते पिप्पलाद को पद्मा का मिलना, उसके पिता से कह कर विवाह करना। पद्मा के पास धर्म का परीक्षार्थ आना। पिप्पलाद की निंदा करना, पद्मा का शाप देना, धर्म का निज रूप में स्तुति करना, चार चरणों का युगों में विभाग वर्णन। पिप्पलाद का १० पुत्र उत्पन्न करना। शनि पीड़ा से दुखित होना व तब से शांति हो जाना।

महेशावतार वर्णन—शिव विहार, भैरव का गिरिजा को कुभाव से देखना, शिवा का शाप देना, शिवा को भी भैरव का शाप देना। इन्द्र का सगण शिव के समीप जाना। अवधूत रूप में शिव का इन्द्र से वातचीत करना। इन्द्र का वज्र मारना व उसका जलना। देवों का भयभीत हो स्तुति करना, वृहस्पति का आशीष दे वर देना। जीव नाम होना।

हनुमत अवतार वर्णन—राम की सहायता करना, सीता खोज, लंकादहन, सेतुबंध, सजीवन लाना, अहिरावण वध। सनकादि का विष्णुलोक आना, जय विजय के रोकने पर राक्षस होने का शाप देना। जय विजय के तीन जन्मों का वर्णन। राम चरित्र वर्णन। अगस्त्य—राम संवाद, शिव महिमा वर्णन व माया का उल्लेख। शिव भक्ति से राम का कृतार्थ होना। राम का तप करना, शिव का परीक्षा लेना व शिव राघव संवाद व प्रसन्न हो वर देना, सब देवों का आना। प्रभंजन-अंजना संवाद, हनुमान जन्म, बाल चरित्र

वर्णन। बाल रवि भक्षण, इन्द्र का वज्र मारना, रुद्र कोप होना व देवों का शांत करना, हनुमत को वर देना। बाल समय में ध्रुव आदि को जाना, आकाश में उछलना, ऋषियों का उपद्रव देख बल भूलने का शाप देना व राम के मिलने पर शाप मोचन होना, विद्या पठन व वालि सुग्रीव से मिलना व राम को सहायता देना।

वैश्यनाथावतार—महानंदा वेश्या का वर्णन, शिव भक्त होना, वैश्यनाथ महादेव का अवतार होना। महानन्दा वैश्यनाथ संवाद वर्णन, रत्न कंकण के लेने की इच्छा करने पर वैश्य नाथ का देना और शिव लिंग देना। कुक्कुट का अग्नि में भस्म होना जिस पर वेश्या का अपार प्रेम था, वैश्यनाथ-वेश्या विहार वर्णन व अन्तर्धान होना। वेश्या को शिव पुर देना।

द्विजनाथावतार वर्णन—सुप्रताप राजा का वर्णन, ऋषभ प्रसाद पाना, उसको चन्द्राङ्गद राना से कीर्तिमालो कन्या की उत्पत्ति, भद्रायुष से विवाह होना। शिव-शिवा का द्विज रूप में उसके पास जाना और बाघ से रक्षा करने को कहना, राजा का बाण चलाना पर कुछ असर न होना। द्विज की स्त्री को खा जाना। द्विज का राजा पर क्रोध करना, राजा का दुखित होना। ब्राह्मण से जो चाहे मांगने को कहना, उसका स्त्री मांगना, राजा का देना, शिव का प्रगट होना। भद्रायुष को वर देना। पार्षद बनाना।

पतिनाथ अवतार वर्णन—आहुक-आहुकी भिल्ल भिल्लनि वर्णन। भिल्ल के आने पर शिव का पति रूप में भिल्लनि के पास जाना। वहां ठहरना। घर छोटा होने पर भिल्ल का बाहर रहना और हिंसक जंतु द्वारा मारा जाना। भिल्लनि का सती होने के लिये चिता रचना, उसका शीतल होना, शिव का प्रगट होना, और वर देना व निज हंस रूप से नल दमयन्ती का संयोग कराने की प्रतिज्ञा करना जोकि भिल्ल के अवतार थे।

कृष्ण दर्शन अवतार वर्णन—नभग का गुरुकुल पढ़ना और भाइयों का दाय भाग न देना। ज्ञात करने पर पिता के देने का उल्लेख करना। पिता मनु के पास नभग का जाना, पिता का शिव आराधना करने को कहना। आंगिरस के यज्ञ में जाना व दो सूक्त कर्म कथन करना, यज्ञ का पूर्ण होना और बहुत धन देना और शिव का कृष्ण दर्शन नाम से उसके पास परोक्षार्थ आना। शिव का उस द्रव्य को अपना बतलाना। दोनों का विवाद होना और उसकी पिता मनु को पंच बनाना। मनु का शिव का माल बतलाना और उनको विनती करने को कहना। नभग का प्रार्थना करना और शिव का उसे राजा बनाना व धन देना।

भिक्षुनाथ अवतार वर्णन—एक विदर्भ देश में सत्यरथ राजा का होना। शाल्व राजाओं का उसे रोकना। युद्ध होना व हारना, उसकी गर्भवती स्त्री का

भाग जाना । एक ताल पर पहुंचना । रानी के पुत्र होना व ताल में जल पीने जाना व ग्राह का भक्षण करना, शिव का भिक्षु रूप में पहुंचना । द्विज स्त्री का आना व पुत्र लेना । शिव का उसको पालने का आदेश करना । स्त्री का पुत्र के विषय में ज्ञात करना, शिव का कथन करना । शिव व्रत भंग करने से सत्यरथ का राज जाने का वर्णन । उसका पोषण वर्णन व स्वर्ण घट का पाना । नाम शुचि व्रत रहना । शिव भक्त होना । राज पाना ।

निरीश्वर अवतार वर्णन । व्याघ्रपाद मुनि के पुत्र उपमन्यु का शिव भक्त होना । उपमन्यु को दूध का लोभ होना व माँ से माँगना । जननी का कर्महीन होने का वर्णन, उपमन्यु को ज्ञान होना, उग्र तप करना । ब्रह्मा विष्णु कथन से शिव का वरदान देना । इन्द्र का शिव निंदा करना, और समझाना, व क्रोध कर भस्म डालना । सुरेश्वर रूप से शिव का वर देना व प्रसन्न होना ।

जटिलाख्य अवतार वर्णन—गिरिजा का तप करना, पितु आज्ञा से शिव विवाहार्थ और शिव का विप्र रूप से गिरिजा के पास जटाधारी हो कर जाना व शिव निंदा करना, शिवा का असन्तुष्ट होना व दर्शन देना ।

नर्तक नट अवतार वर्णन—हिमाचल के समीप नर्तकी बन कर जाना और विवाह में सुनाच जान प्रसन्न होना व हिमेश में उसे भड़काना, तब सप्त ऋषि को समझाने को भेजना । द्रोणाचार्य के तप से प्रसन्न हो कर शिव का वर देना, अश्वत्थामा अवतार लेकर पुत्र होना, बाण मच लन में दक्षता प्राप्त, पांडव पुत्र बध व अर्जुन का पकड़ना । अर्जुन का तप करके पाशुपतास्त्र पाना । परीक्षित को गर्भ में नाश करने को अश्वत्थामा का बाण भेजना, कृष्ण का रक्षा करना । द्रौणी को शरण में भेजना ।

किरातावतार—अर्जुन का बाण लेने के लिये तप करने जाना । पांडव कौरव द्रोह वर्णन । लाक्षा गृह, द्यूत, सभा आदि का वर्णन । पांडव वनवास वर्णन । शिव का अर्जुन से किरात रूप में शूकर के शिकार करने पर युद्ध करना व अन्त में प्रसन्न हो कर पाशुपति अस्त्र देना ।

१२ ज्योतिर्लिंग अवतार वर्णन—सोमनाथ, मल्लिकार्जुन, महाकाल, परमेश, केदार, भीमशंकर, विश्वेश्वर, त्र्यंबक, वैद्यनाथ, रामेश्वर, नागेश, घुश्मेश्वर अवतारों का वर्णन ।

गुजरात में दक्ष को शाप देने से मोचनार्थ सोमनाथ को स्थापन करना, चन्द्र कुंडतीर्थ का वर्णन, मल्लिकार्जुन—श्रीगिरि में, महाकाल—उज्जैन में दूषण राक्षस मारने के लिये । परमेश—विन्ध्याचल में प्रणवस्थल ओंकारेश्वर में प्रणव व परमेश्वर वर्णन । केदार—हिमालय के केदारनाथ में नर नारायण रूप धारण

करना। भीम शंकर—भीम को मारने के कारण लिंग स्थापन होना, वहाँ महानंद का स्थान था। (कम्पिला में) विश्वेश्वर—काशी में। त्र्यंबक—गौतम के यहाँ अवतार रूप गौतमी तट पर लिंग रूप में स्थापन। वैद्यनाथ—विहार में। नागेश—दारुक वन में स्थापन। रामेश्वर—सेतुबंध पर राम ने स्थापना की। देव गिरि में घुस्मेश्वर शिव का लिंग है। सुधर्मा द्विज घुस्मा स्त्री का पुत्र शिव भक्त था; उसे सौतेली मा ने मारा जिसे जिलाने से व उसके लिंग स्थापन से घुस्मेश्वर नाथ नाम हुआ।

षष्टम खंड।

१२ लिंगों का वर्णन—आसाम में भीम शंकर (डाकिनी थल में) महीसागर पर सोमेश्वर, रुद्र महोच में, शुचि मति दुग्धेश, कर्दमेश ताज में, भूतेश, भीमेश्वर, लोकनाथ, त्रिनयन, वैजनाथ, व्याघ्रेश, भूतेश्वर ये १२ उपलिंग हैं। अन्य पूर्व के शिवों के नाम वर्णन। चारो युगों के शिव स्थापन का वर्णन। चित्रकूट स्थान वर्णन। मत्त गयेन्द्र शिव वर्णन। चित्रकूट चारों दिशाओं में शिव स्थापन, चित्रकूट में अत्रीशा, कालिंजर में नीलकंठ, संकर्षण गिरि में कोटीश्वर, तुंगारण्य में पशुपति का स्थापन हुआ। अत्रि के तप से सब तीर्थों का आना व जल लाना। शिव का वर देना व शिव स्थापन होना। अत्रीश्वर महेश महिमा वर्णन। नर्मदा किनारे के सब शैल शिव हैं, वहाँ के शिवों का वर्णन। नंदिकेश्वर महादेव का वर्णन।

नोमसार में राम का लिंग स्थापन। हनुमान का रेवा तट पर शिव स्थापन करना और ब्रह्महत्या से छूटना। ब्रह्मा विष्णु को मोह होना व अपने को सर्वोपरि मानना, शिव को तुच्छ समझना। ब्रह्मा-विष्णु के आगे ज्वाला प्रगट होना, लिंग रूप से अनादि ज्योति का फैलना। सब का शिव लिंग की पूजा करना, किसी को उसका आदि अंत न मिलना। दोनों का अनेक देवी आदिका दिखाना और गर्व दूर होना। पृष्ठ २९०—३१९ तक।

द्रुपदपुरी में द्विजेश व कालेश्वर शिव स्थापन, पश्चिम ओर के शिव लिंगों का वर्णन व महाबलेश्वर शिव वर्णन, मथुरा में गोपेश्वर का कथन; द्वारकेश्वर स्थापन और गोकरण में महाबलेश्वर स्थापन होना। इक्ष्वाकु वंशी नृप को एक राक्षस द्वारा छलना और राक्षसी कर्म करना व द्विज वध से वंशनाश होना, महाबल शिव के पूजन से हत्या का दूर होना।

महाबल शिव महिमा वर्णन—उत्तर में ललिता देवी का ललितेश्वर महादेव का स्थापित करना रावण का शिर चढ़ाना व वरदान पाना। २ शिव लिंग पाना, मार्ग में मूत्र वेग होना, ग्वाला को मूर्ति देना, दो घड़ी लेने की प्रतिज्ञा कर पृथ्वी पर रखने से पताल लोक को जाना और फिर रावण से न उठना। चन्द्रमाल शिव महिमा वर्णन—पृ० ३२०—३२४।

Beginning—टीका करता को मंगलाचरन। अथ निरूपणम् कवित्त॥ महाप्रभु कृष्ण चैतन्य मनहरन जु के चरनन को ध्यान मेरे नाम रूप गाइये। ताही समै नाभा जु ने अज्ञा दई तेहि धरि टीका विस्तार भक्तिमाल को सुनाइये॥ कीजिये कवित बंद छन्द अति प्यारो लगै जगै जग माहि वानो वोर माइये॥ जानौ निज मति ऐसे सुन्यो भागवत सुक भ्रमोन प्रवेस कियो ऐसेही कहाइये॥ १॥ टीका को नाम स्वरूप वर्णन॥ रचि कविताई सुषदाई लगै निपट सुहाई औ सचाई पुनरुक्त लै मिटाई है। अक्षर मधुरताई अनुप्रास जमकाई अति छवि छाई मोद झरिसि लगाई है॥ काव्य की बड़ाई निज मुषन भलाई होत नामाजू कहाई ताते प्रौढ़ कै सुनाइये॥ हृदय सरसाई जो पै सुनिये सहाय यह भक्तरस बोधनो सुनाम टीका गाइ है॥ भक्ति स्वरूप॥ श्रद्धाइ फुलेल औ उवटनो श्रवण कथा मैल अभिमान अंगनि छुटाइये। मन वसुनीर अन्हवाइ अंग छाइ स्थान वनि वसन पन सौवौ लै लगाइये॥ अभरन नाम हरि साधु सेवा करनफूल मानसी सुमथ संग अंजन वनाइये॥ भक्ति महारानी को सिंगार चाह वीरो चारु रहैं जो निहारि लहै लाल प्यारी गाइये॥

End—कीनो भक्तिमाल सुर साल नामा स्वामी जु ने जिये जीव जात जग जन मान पोहनो। भक्ति रस बोधनो सु टीका मति सोधनी है वाचत कहत अर्थ लागै अति सोहनो॥ जो पै प्रेमलक्ष वाको चाह अवगाह पालि मिटे उरदाह नेक नैनन हु जोहनी॥ टीका और मूलनाम भूलिजात सुनै जब रसिक अनन्य मुष होत विस्वा मोहनो। नामाजू को अभिलाष पूरन लै कियौ मैतो ताको साषि प्रथम सुनाई नीके गाइ के भक्ति विस्वास जाके ताही सो प्रकास कीजे भीजे रंग हियो लीजे संतनि लड़ाइ कै॥ नारायन दास सुषरासि भक्तिमाल लैके प्रियादास दास उर बसै रहो छाय कै। संवत प्रसिद्धि दस सात सत उन्है तरा फाल्गुन मास वदि सतमी विताय कै अगिनि जरावो लैकै जल मैं बुड़ावो भावे भूलिये चढ़ावो धारि गल पिवयवो॥ विछू कटवावो कोटि सापल पठावो हाथी आगे डरवावो इति भीति उपजायवो। सिंह पै षवावो चाहो भूमि गड़वावो तीषी अंगनि विधवावो मोहि दुष नहि पायवो। अजजन प्रान कान्ह बात वह कठिन कारो भक्ति सो विमुष ताको मुषन देषायवो॥ इति श्री प्रिया दास जु कृत भक्ति माल टीका भक्ति रसबोधनी समाप्त सुभ चैत्र मासे कृष्ण पक्षे तिथौ अमास्या सौम वासो संवत १९१८ लीला भवन लिष्यते जानकी सरन अयोध्या मद्दे रामकोट॥

No. 323(c). Bhaktarasa-bodhinī (Bhakta māla kī Ṭīkā) by Priyādāsa. Substance—New paper. Leaves—137. Size—11½ × 6 inches. Extent—3,425 Anushṭup Ślokas. Appearance—

New. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1769 or A.D. 1712. Date of manuscript—Samvat 1937 or A.D. 1880. Place of deposit—Vidyārathi Jogendra, Christian College, Lucknow.

Note—आदि अंत No. 323 *(b)* के अनुसार

No. 323*(d)*. Bhaktarasa-bodhini by Priyādasa. Substance—Country-made paper. Leaves—300. Size 12 × 6 inches. Lines per page—12. Extent—3,265 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nagari. Date of Composition—Samvat 1769 or A. D. 1712. Date of manuscript—Samvat 1877 or A. D. 1820. Place of deposit—Ṭhakura Visvanatha Siṁha, Tāluqedār, Village Agaresar, Post Office Tirsaṇḍi, District Sultānpur (Oudh).

Beginning—श्री रामचन्द्रायनमः अथ भक्तिमाल टीका सहित लिषने। कवित छप छंदः ॥ टीका को मंगलाचरन। अथ आसि निरूपन। महाप्रभु कृष्ण चैतन्य मन हरन जू को चरन को ध्यान मेरे नाम मुष गाइये। ताहि समै नाभाजू ने आज्ञा दई लइ धारि टीका बिसतारि भक्तिमाल की सुनाइये। कीजिये कवित्त बंद छंद अति प्यारो लगे जगे जगमाहि कहि बानि बिरमाइये। जानो निज मति आपै मन्यौ भगवत सक्त दुमनि प्रवेस कियो अमैहिं कहाइये ॥ १ ॥ टीका को नाम रूप वर्णन। रचि कविताई सुषदाई लगै निपट सुहाई औ साचाइ पुनरुक्त लै मोटाई है। अक्षर मधुरताई अनुप्रास जमा काई अति छबि छाई मोद झरी सी लगाई है। काव्य को बड़ाई निज मुषन भलाई होत नाभाजू कहाई तातै प्रौढ कै सुनाई है। रहै सरसाई जो पै सुनिये सदाइ यह भक्ति रस बोधनी सुनाम टीका गाई है। २ ॥

End—फल स्तुति साषी। पाटप पेड़हि सींचिये पावै अंग अंग पोष। पू बजा ज्यौ बरन तै सब मानियो संतोष ॥ २०३ ॥ भक्त जितं भूलोक मै कथै कौन पै जाय। समुद पान श्रद्धा करै कहा चिरैया पेठ समाय ॥ २०४ ॥ श्री मूरत सब वैष्णव लघु दीरघ गुननि अगाध। आगै पीछै बरनतं जिनि मानो अपराध ॥ २०५ ॥
× × × काहू कै बल जोग जग कुल करनी की आस ॥ भक्त ॥ नाम माला अगर उर बसौ नरायन दास ॥ २१४ ॥ इति श्री भक्तमाल श्री नारायन दास जी कृत मूल समाप्तः ॥ नाभाजू को अभिलाष पूरन लै कियो मै तौ ताकी साषी प्रथम सुनाई नीकै गाइकै। भक्ति बिस्वास जाकै ताही सौ प्रकास कीजै

मोजै रंग हियो लोजै संतनि लड़ाइ कै ॥ संवत प्रसिद्ध सात सत उन्हत्तरि फाल्गुन मास। वादि सतमी चिताइकै नारायनदास सुषरासि भक्ति माल लेकै प्रियादास दास उर बसो रहो छाय कै ॥ ६२७ × इति भक्तिमाल भक्ति रसबोधनी टीक संपूर्ण शुभ मस्तु ॥ श्रारस्तु। लिषतं रामसुष ब्राह्मण संवत ॥ १८७३ ॥ अस्वन सुदि ॥ २ ॥ रविवासरे।

No. 324. Ānanda Sāgara by Pūraṇapratāpaji of Jamālapura, Pargana Hisāra (Punjab). Substance Country-made paper. Leaves—28. Size—8 × 5 inches. Lines per page—11. Extent—231 Anushṭūp Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nagari. Date of Composition—Samvat 1824 or A. D. 1767. Place of deposit—Paṇḍita Śambhū Dayala, Teacher, Vazidapur, District Bārā Banki.

Beginning—गुरु महिमा वर्णन लिख्यते ॥ दोहरा ॥ भ्रममोचन अघ तिमि हरन दाता भेव अभेव। परनम कर बाई सकल जै जै श्री सुषदेव ॥ १ ॥ चोपाई ॥ नमो नमो सत गुरु अविनाशी। चरण दास पूरण परगासो। भगवत धर्म पुनीत अपारा ताहि सुनत नासै भ्रम भारा। कलऊ सतजुग कर दरसायो। भक्ति अपार बीज फैलायो। महिमा अगम अपार तुम्हारी। गुन गावत मम रसना हारी ॥ निरालंब निरलिप्त निरारे। नाम रूप किरपा ते न्यारे। तुम किरपा निरभै पद पायो। मोह तिमिर ज्ञान प्रगटायो। निरविकार अघ गत दरसायो। दिव्य दृष्टि दे भर्म मिटायो। काग हंस गत दोऊ ठाई। जीव ब्रह्म की गांठि मिटाई ॥ २ ॥ दोहरा ॥ स्वात पलट मोती भयो बह गये विषम कलाप। चरन दास सतगुरु मिले हुवो पूरन परताप। ३ ॥ छन्दे। निराकार आकार एक पर ब्रह्म कहायो। वाकी लीला दुइ जास को भेद बतायो। उहो रूप को तेज सुतो यह ब्रह्म कहायो। वहो भयो आकार सकल ब्रह्मंड रचायो। आदि पुरुष वातें भयो प्रकृति रूप उपजाय। पूरन प्रताप चरणदास ने दोनों यो समुझाय ॥ ४ ॥

End—दोहा—या जग में नहि काम जो मोह दरसत है नाहि। सकल चाह मम रूप है मैं सब चाहन माहि ॥ ७५ ॥ तें विवेक मंत्री सुने वाको मानो भे। अब हमरे मंत्री सुनो भे होवे सब है ॥ ७६ ॥ चैापाई—पहले मंत्री हमरो नारी। जाके तीछन नैन कटारी ॥ ताने घायल करे सब जोधा। कहा सूरमा यै कहा योधा। और एक बात तोहि समझाऊं। ताकूं जग में खोलि दिखाऊं। विमल स्वरूप नारि हो कोई। रूचि उत्तम प्रति वाकी होई। काहू के मन वह जो भावै ॥ तन मन से वह आगि लगावै। वाको अगिन नाश बिन बुझे। जब वह मिलै तभी

दुख नसै। जीव जंतु तो हेत बताऊं। नारो तिनके संग दरसाऊं। सो बंधुवा मेरे तुम जानो। पूरन प्रताप साँच पहिचानो॥ ७७॥ दोहरा—अब मंत्रो सुन मोह के, क्रोध लोम मन मान। दंभ झूठ अह गर्व हरि, मत्सर अति बलवान।७८ चैापाई—तब हम सब इकठे हो चढ़ें। निहचै जान न हमसूं लड़ें।

Subject—(१) पृ० १ से ४ तक—गुरु महिमा।

(२) पृ० ५ से ७ तक—विनती तथा ग्रंथ पतिज्ञा और ग्रंथ चतुष्टय संबंधो कुछ बात चीत।

(३) पृ० ८ से ८ तक —कवि वंश परिचय :—

रामचन्द्र जू के भये पुत्र सु बालमुकंद।
पूरन प्रताप तिनको भयो कृपा करी नंदनंद॥
चरनदास गुरुदेव धर्‍यो कर ताके ऊपर।
है जमालपुर नाम ठाम निज उत्तम भूपर॥
सो हिसार को परगनो मत्री दानो ज्ञानचितु।
रच्यो ग्रंथ अति प्रीति सों मथुरा माँहि बसंत रितु॥

ग्रंथ निर्माण कालः—

ठारह से संवत कहे, बीस चारि और जान।
आनंद सागर नाम जिहि षट तरंग पहिचान॥

(४) पृ० ९ से पृ० २८ तक—प्रथम तरंग, राजाकौसि, ब्रह्म के आगे नट नटो काम और विवेक का स्वांग खेलना, निर्गुण स्वरूप, अवतार वर्णन, भक्त सहायक रूप, आकाशवाणी वर्णन, विवेकादि वर्णन। ग्रंथ समाप्ति।

No. 325(*a*). Jaimini Aśwamedha by Purusottama Dāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—21. Size—18 × 6 inches. Lines per page—16. Extent—483 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1890 or A. D. 1833. Place of deposit—Ṭhakura Dalajita Simha, Village Zālimasimha kā Purawā Post Office Kesargañja, District Baharāich (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः पुरुषोत्तम जन चात्रिक राम कथा जलपान अवरहि काहि न लेषत तब श्री भगवान॥ चलेउ तुरंगम बाजन बाजा। पहुंचा जहां हंसध्वज राजा। पुरि चंडिका निर्मल देसा। चारिउ बरण मनोहर भेषा। तात जननि जस बाला पाला॥ तैसे नृपति देस प्रतिपाला। होम जग्य नित दान पुराणा। राम छांड़ि नहि आनहि आना। घर घर राज मंदिर अस लेषा। नारि

सकल पद्मिनी विसेषा। रोगी दुखो न देषिय लोगा। मनहि न देई इन्द्रासन भोगा। तहां तुरंगम पहुंचा जाई। दूतन नृप सन धाल जनाई। ग्रस हय देस कवहु नहि ग्रावा। चन्द्र विमल तन ग्रधिक सुहावा। कंचन पाठ लिखित कछु माला। ग्रति सुन्दर गज मोतिन माला। नृप तिन कंठ लै ग्राये तुरंगा। वाचिन पत्र पंथ है संगा। राजहि कहा कहां तुम पावा। देषव हरि जिय करब बधावा।

End—सैापि पंथ कहं ग्राप सिधाये। जहां युधिष्ठिर तहं हरि ग्रावा। राजा कर संतोष करावा। समाचार प्रभु सवहिं सुनावा। हंसाध्वज ग्रैा ग्रर्जुन वीरा। ग्राये सवै नगर रणधीरा। राजहि सब मन कहा बुझाई। जो रोवे तेहि राम दुहाई। सब मिलि करहु पंथ कै सेवा। कर गहि सैापि गये हरि देवा। कुंग्रर युद्ध सवहो मन भावा। सुन्य सुधन्वा हरिपद पावा। राजा वचन सुनत रनिवासा। गयो शोक जिय भयो हुलासा। सब वीरन के चरण पषारा। होइ लाग ग्रमृत जेवनारा। भाव भक्ति सब हो का कीना। हरि ग्राज्ञा सिर ऊपर लीना। धन गज पुर कंह दीन्ह पठाई। दिन पांच लगि भै पहुनाई। कहैा वाहि को जीते पारा जेहि के कृष्ण सदा रखवारा। तस वियोग नृपन विसारा ग्रर्जुन मनहि ग्रानंद। कहत दास पुरुषोत्तम सुनत कटै दुखफंद। इति श्री महा-भारते ग्रश्वमेध को पर्वणी चंडिकापुरी विजयनो नाम एक विंशतमोध्याय।

Subject—घोड़ा का चंडिकापुरी में पहुंचना वहां के राजा हंसाध्वज का ग्रश्व को पकड़वाना फिर ग्रर्जुन ग्रैार सुधन्वा ग्रादि का युद्ध होना पश्चात श्री कृष्ण का ग्रपनी लीला से मेल मिलाप करा देना राजा का सब सेना समेत ग्रर्जुन ग्रादि को पहुनाई करना ग्रैार भेंट ग्रादि देना इत्यादि केवल एक ग्रध्याय।

No. 325(*b*). Sudhanwā Kathā by Purushottma. Substance—Country-made paper. Leaves—32. Size—7 × 5¼ inches. Lines per page—13. Extent—442 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1887 or A.D. 1830. Place of deposit—Thākura Jadunātha Baksha Simha, Hariharpur, Village Chilandiā, Tahsil Kesargañja, District Baharāich (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ग्रथ सुधन्वा कथा लिख्यते ॥ दोहा। गणनायक के चरन चरन सिद्धि वंदों वारहि वार। कर जोरे विनती करैां ······ ग्रनुसार। चो० ॥ चला तुरंगम वाजन बाजा।

नोट—शेष No. 325 (*a*) के ग्रनुसार।

Subject—प्रार्थना, सुधन्वा की पीड़ा, सुधन्वा पांडव युद्ध सुधन्वा वध सुरथ युद्ध, शिव विष्णु युद्ध, सुरथ वध,हंसध्वज का कृष्ण से मिलन, सब का जीवित होना।

No. 325(c). Sudhanwā Kathā by Purushottama Substance-Country-made paper. Leaves-37. Size—7½ × 6 inches. Lines per page—16. Extent—444 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—1259 Fasli or A. D. 1842. Place of deposit—Nāgeśwara, Vaishya, Mathurā Bāzār, Post Office Khāsa, District Bahrāich.

No. 326(a). Dūshaṇa Bhūshaṇa by Raghunātha Bandījana of Kāśī. Substance—Country-made paper. Leaves—15. Size—7½ inches. Lines per page—20. Extent—300 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Mahārajā Rājendra Bahādur Simha of Bhinagā, Bahrāich.

Beginning—श्री गणेशायनमः॥ अथ दूषण भूषण लिख्यते।

दोहा। अलंकार सब काव्य के कहे शास्त्र परिमान। अब दूषन गुन लछन सब कहियतु है सुखदान। १। ज्यों मनुष्य के देह में हैं मूर्खादिक दोष। त्यों श्रुति कटु कहँ आदि है करत काव्य में पोष॥ २ अथ दूषन वर्णन—दोहा—दूषन सहित कवित्त मों होत सुरस की हानि। तातें वर्नन कीजियतु इन्है लेहु पहिचानि। ३ दोष लक्षण-शब्द अर्थ मिलि चित्त को सुख टारत हैं सोइ। श्रुति कटु आदि कवित्त में दूषन कहियतु सोइ॥ ४ दूषन नाम। श्रुति कटु अरु संस्कार हत अप्रयुक्त असमर्थ। निहितार्थ अनुचित अरथ अनौ और निरर्थ। ५ विविध भेद अस नोल के सुकविन दिये बताय। ब्रीड़ा एक जुगुप्सा एक अमंगल थाय। ६

End—कारज लक्षण॥ प्रस्तुत के व्यापार तें कारज को फल धाम। तासों कारज कहत हैं सकल सुमति के ग्राम। १२। उदाहरण—घन घटा गज तापै बिज्ज के छूटा निसान गरज नगारे भारे बाजत अचैन हैं। देषि रघुनाथ को दुहाई न खबर तोहि जुगनून आगें आयगी अमार्ग ऐन है। कोकिला कलापी झिल्ली दादुर पपीहा सोर इन्हैं मति बूझे और सुभट के बैन हैं। तेरो मान कोट ताके तोरैं कौन खोट घेरि हल्ला कियो चाहत मोहल्ला लेत मैन है॥ १३॥ इति लक्षण श्रीकवि रघुनाथ बंदी जन कासी बासी विरचिते जगत मोहने अल्पाक्षरादि लक्षण वर्णने लघुमंत्रः॥

Subject—दूषण वर्णन, दोष लक्षण, दूषण नाम, पद दूषण, वाक्य दोष, अर्थ दोष, श्रुति कटु, संस्कारहत, अप्रयुक्त, असमर्थ, निहितार्थ, अनुचित, निरर्थ, अश्लील, अमंगल, ग्लान, अवाचक १—३ पृष्ठ

संदेह, निकाय, क्लिष्ट, ग्रामीण, अविमृष्ट, विरुद्ध मति ४—५ पृष्ठ

न्यून पद, अधिक पद, कथित पद पतत्प्रकर्ष, प्रसिद्ध हत, अभवन पुनरात्त लक्षण, क्रमभंग, स्थान स्थेयपद, ५—७ पृष्ठ

अपुष्ट, कष्ट, व्याहत, पुनरुक्त, दुक्रम, ग्रामीण, निरहेत, अयुक्त, संप्रदाय विरुद्ध, शास्त्र विरुद्ध, अष्टा विकित, सहचर भिन्न, चाह युत ८—९ पृष्ठ

अविशेष, नेम अनेम, त्यक्त पुनः स्वीकृत, विधि अनुवाद, अर्थदोष, अश्लील निवारण, पुनरुक्त निवारण, १०—११

गुण वर्णन, मधुर, ओज, प्रसाद, संगति, अभिमान, हेत, प्रतिषेद, मिथ्याध्य वासित सिद्धि युक्ति, कारज १२—१५ पृष्ठ

No. 326(*b*). Jagata Mohana by Raghunātha Bandījana of Kāśī. Substance—Country-made paper. Leaves—204. Size—10½ × 5½ inches. Lines per page—12. Extent—3,213 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1911 or A.D. 1854. Place of deposit—Chhedī Lāla Brahmabhaṭṭa, Village Holapur, Post Office Haidargaḍh, District Bārā Banki (Oudh).

Beginning—वरन वृत्त के छन्द को इनते रचना होत। नागराज को पाइ मत कहे सुमति के पोत। ११ ॥ म य र स त ज भ न आदि दे इनको क्रम लखि लेउ। छिति जल अगिनो वाइ नभ रवि ससि पुनि इन देउ ॥ १२ ॥ मगन नगन सो मित्र हैं यगन भगन है भृत्त। रगन सगन अरिघ तगन जगन उदासो कृत्त ॥ १३ ॥ मगन तोन गुरु तीन लघु नगन यगन लघु आदि। भगन आदि गुरु कहत हैं पिंगल मत निरबादि ॥ १४ ॥ रगन मध्य लघु मध्य गुरु जगन कहत बुधिवंत। सगन अन्त गुरु कहत हैं कहत तगन लघु अंत ॥ १५ प्रस्तार विधि ॥ पहिले गुरु के निम्न लघु फिरि लिखि ऊपर पाँति। उबरे ऊपर दोजिये गुरु लघु रचि इहि भाँति ॥ १६ ॥ पर पूरुष होउ इष्ट है मित्र मित सुख दान। उदासोन ते भृत्य सुभ सेस मते परमान। १७ ॥ उदासोन अरि ये दोऊ असुभ अर्थ को देत। आदि मानुषो कवित के गन धरो करि हेत ॥ १८ ॥

End—दोहा ॥ दोइ नगन फिरि रगन जेतिक बाढ़त जाइ। दंडक को यह भेद है त्यों त्यों नाम बताइ ॥ ५१८ ॥ सात रगन को चंडविष्टि अर्ण पाठ को

जानि। वर्ण वाल्य नव रगन को दस को व्याल बखानि ॥ ५१९ ॥ ग्यारह को जीमूत कहि द्वादस लिला कर भाखि। तेरह को उद्दाम कहि चोदह को सख भाखि ॥ ५२० ॥ पन्द्रह को आराम कहि सोरह को संग्राम। विदित नाम फनपति कहे सत्रह को सुराम ॥ ५२१ ॥ बैकुंठ अठारह रगन को कहत सबै मति धाम। रगन उनइस को कहत सात कंठ यह नाम ॥ ५२३ ॥ बीस रगन को सार कहि एकइस को विस्तार ॥ बाइस को विस्तार है तेइस को संहार ॥ ५२४ ॥ चौबिस को नीहार कहि पचीस मंदार। छब्बिस को केदार हैं सताइस साधार ॥ ५२५ ॥ सत्कार अट्ठाइस रगन को बानतिस को संसकार ॥ सस कहे गरुड़ लहे छंदन के विस्तार ॥ ५२६ ॥ तीस रगन माकुंद है इकतिस को गोविन्द। बत्तिस को संदोह यह भाख्यो नाउ फनिंद ॥ ५२७ ॥ दोइ नगन मन तीन से तेतिस रगन बखान। सस कहै अमपति लहे दंडक को परमान। ५२८ × × ×
शुद्ध छंद के बरन को जो करता कवि होत। सुख सम्पति दिन दिन कात कवि के छन्द उदोत। ५२७ इति—श्री कवि रघुनाथ बंदीजन काशी विरचित जगत मोहन ने छंद शास्त्रे मात्रा वृत्त, वर्णवृत्त, मालावृत्त, दंडक, षष्टमोऽध्याय चतुर्थ लघु मंत्रः ४ ॥ शुभमस्तु

अष्टो के सारह वर्ण संख्या भेद विचार— ब्रह्मरूपा, गजतुरग, बानतो, भाव-मतो, सुचित्र, चपला, पंचचामर, ललिता, जयानंद, चित्रकला, सरमाला, मंगल मंगना, कोमल, लतिका, वर विलम्बित, मदनललितका, चकिता, गरुड़ मारुत, गंगाधर, लक्ष्मो पति, अचल धृति, सर्व लघु उदाहरण, प्रति अष्टो, पृथ्वी, वंसपत्र, मनहरिणी, मंदाक्रांता, करिहरि, कांता, त्रिलेखा भाराक्रांता, हारिणी, पद्मा, मालाधर, वसुधरा, धृति (१८ वर्ण) लघु धृति, नंदन, मुक्तामाला, वाचाल, कुसुमित लता, हरिणप्लुतता लक्षण, अश्वगति, हंस, देवमुनि शार्दूल, चपल, मणिमाला, पंकज, चक्र, शिवचक्र, सिद्धोर, हरिनियम, शार्दूलललित, मनहार, ललित पदा, कमलपदा, कमलधरा, श्रीकेश, मंजरा, केलीचंद्र, हरनी प्रिया, रसकोश, रस रास, अतिधृति (१९ वर्ण), मेघस्फुरित, छाया, चमर विमल पुष्पदास, विंद, मकरंदिका, मणिमंजरी, समुद्र, तरल लोला, भूपति मालती वासुदेव, शशिकला, शंभू शशिधर सुरसा, तुला, कृति (२० वर्ण) वंदना, गुंजित र, चित्रवृत्त, लोकराय, शोभा, सुलक्षण, मत्तइभविक्रीड़ित अश्ववार, कोमलता, उज्ज्वलमुद्रा पुट, गतागत, चित्रमाल मुनिशेषर

Subject—(१) पृ० १ पृ० ५ तक—गणागण भेद वर्ण, द्विगण विचार, प्रस्तारविधि शुभाशुभवर्ण देवता आदि का वर्णन है।

(२) पृ० ६ से पृ० १६ तक—आर्या प्रकरण। छन्दों के लक्षण:—विपुला, जघन पथ्य, चपलागाह, आर्या गाह, विगाहा, उगाहा, परजाय, गोती, उपगीती,

आर्य्या गीतो, आर्य्या गीतो गीतो, आर्य्योउद गीतोगीतो, गाहिनी, सिंघिन, पेवा, गाथा, विगाथा, चवगाथा, उपगाथा, मालगाथा, वैतालो, उपछंदसिका, अपातालिका, दक्षिनोतिका, दाक्षिनोतिकापरोति, दाक्षिनोतिका तृतोय भेद उदोच वृत्ति, द्वितोय तथा तृतोय उदोची भेद, प्राचवृत्ति, द्वितोय प्राच्य, वृत्ति, तृतोय प्राच्य वृत्ति, प्रवर्तक, द्वितोय, तृतोय, प्रवर्त्तक, वैतालिक, श्रौप छन्दसिक, अपतालिक, अपरांतिका, परांतिक, द्वितोय परांतिक, तृतोय परांतिक प्रवृतक परांतिप, द्वितोय परांतिक, तृतोय प्रवर्तक परांतिका, इति वैतालो समाप्त ।

(३) पृ० १७ से ५३ तक—पथ वक्र लक्षण, पथ्या वक्र, विपरीतादि वक्र, चपला वक्र जुग्म विपुला, सैतवो विपुला, भा विपुला, साता विपुला, मा विपुला, चरनाकुलक, उपचित्रा चित्रा, विश्लोक, वन वासिनो, मात्रा समक लक्षण, हावृत, दुखंड समाज, प्रथम अनंत, उत्तरदल माला, अंता लक्षण, अनंग कोड़ा, रुचिरा, द्रुवरा समाज, चरना, अभिजात, ह्रस्वर्प, चुलिआला, सोरठा, पंचा, नंदा, वरहंसा, अषाढ़, श्रवणसुधा, सुधा, चैवोला, गमक, रसवाम, कांता, मधुहार, दोपक, अहोर, उकछा, दसहाकिल, हारमुख, करो, जैकरो, पम्कलिगा, अरिल्ल, सतोस, मतोल, रतोल, गंधान, करिल्ल लघुदोपक, पवगम, मदन दोपक, महादोपक, निसानोल, होर छंद, रोला, काव्य, गमनंग, रामगोतो, हरगोतो, अनुगोतो, मन्दगोतो, दोवे, उल्लाला, मरहट्टा, चौपैया, लघुपद्मावतो, सवैया, धत्ता, धत्तानंद, द्वितोय धत्तानंद, त्रिभंगो, पदुमावतो, दंडक, अनहरना, द्रुमिला, लोलावतो, बरवीर, वीरवान, पंचवदन, झूलना, मैनहरन, मदनहरन, छप्पय, कुंडलिया, रड्डाभेद, नंदारड्डालक्षण, राडसेन, चारुसेन, भद्रा, तालंकिन, मोहनो, द्वितोय मोहनो, राजकुंडनो, घनाक्षरो, द्वितोय यति, चतुर्थ यति चरना घनाक्षरो ॥ इति मात्रा ख्यान

(४) पृ० ५४ से पृ० ६ तक—नाम सर्व गुरु सर्व लघु पर्यंत गाथा, दोहा, छप्पै, मंत्र ।

(५) पृ० ५५ से ८२ तक—वर्णवृत्त, श्रोछंद लक्षण, मुक्ती सार छंद, मध्या भेद, तालो सोनारो, समा मनोम्या, मृगो प्रिया, प्रवक सेना, मृगेन्द्र, इदमंदिर, दिग कमल, वत्सपरजापधारी, गिरा क्रोड़ा, ऋद्धि, सुमतो, सुगतो, सुमुही, मधु, वल्लो, पद्म, कंदलो, जति, प्रतिष्ठा, समोहा, पंक्ति, हारो, सतो, त्रिपतो, नंदा समतो, गायत्रो, सुमतो, विजोहा, शशिवदन, मैथानक, मुकुला, तनमध्या, सुमतो, उष्णिक, प्रथम गंधर्वा, हरिना परिपाप, सगुन विलास, सुजस प्रकाश, करहंच, मदलेखा, सता कुमारलतिका, हंसमाला, भ्रमर माल, कलिका, चित्रा, श्रुति, उष्णिक, अनुष्टुप, विद्युन्माला, मलिका, वितान, कमल, मानव क्रोड़ा, चित्रपदा, हंस रुरुण, नाराचिका, केतुमाला, क्षमा, मालतो सुंदरो, रूपमाला, मुग्धविलास,

पाटला, यमल कमल, भुजंग शशि भृता, भद्रकाय, बृहती, उत्सुक, अच्युता सुग्ला, महती, सुवसा

सुलक्षण, पंक्ति, योगी, मयूरशालिनी, संयोगी, रुक्मावती, मुक्तादीपक-माला, वक्ता, उपस्थिता, मनरंगा, बंधुकाय, अमृतगती, समुपस्थित, मौक्तिकी, पद्मिनी, सुसुमी, सुविरती, मालती, अमृतगती, सुमुखी, चपला, त्रोटक, मोटक, ग्राही, अच्युतसखा, दोधक, सुमती, मौक्तिकमाला, उपस्थिता, सैनिक, भद्रिका, वृता,

(६) पृ० १८३ से पृ० ८६ तक—स्वागता, भ्रमर विलासिता, सुश्री, माया, शालिनी, बंधुपासुमुखी, भंगमाला, सदा उपस्थिता वरमति, उपचित्रा, इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा। इति प्रस्तार विधि।

उपजाति चतुर्दशनाम तथा उदाहरण—कीर्ति, वानी, माला, साला, हंसी, माया, जाया, वाला, भद्रा, भद्रा प्रेमारामा, ऋद्धि, बुद्धि, जगती भेद—विद्याधर, चंद्रवर्त्म, सुवंश्या, इंद्रवंसिका, कांती जलधरमाला, मौक्तिक दाम, तोटक, मोदक, कमलविलासिनी, द्रुतविलंबित, कुसुमविचित्रा, भुजंगप्रयात, स्राविणी, रानीवली, प्रियंवदा, मणिमाला, ललिता, चेटिका, प्रमिता, पुंडरीक, महेन्द्रवंशा, वंशस्थविका, पतिश्रुति, श्रुति, जलधार माला, नवमालिनी, मालती, गौरी, ललित, सुचित, द्रुतपदस्थिता, प्रहर्षिणी, रुचिरा, माया, मंजुभाषिणी, मंजुलक्षण, चंद्रलेखा, रुचिमोदक, रुचिलक्षण, नलिन लक्षण, निकुंड, नेमा, मनकनिका, विद्युल्लता, कौमुदी, तारक, कंद, पंकावलि, मृगेन्द्र, चंडाल, कलहंस, मानवक, द्वीपद, सर्वांगी, गौरीधर, वनलता, अनंदा, सुवर्त्तक, अलाला, रम्या, लक्ष्मी, असंबाधा, बाधा, अपराजिता, प्रहरणकलिका, वसंततिलका, इंदुवदना, लोला, अलोला, कल्लोला, मध्यक्षमा, कुमारी, प्रमदा, उपचित्रा, वासती, सामंत, नंदी, लक्ष्मी, भद्र, उचित, सुचित, चक्रपद, राजरमणी, मंजरी, चंद्रमाली, वसंत सुदर्शन, मणि कटक, दरदुर, कंचिठका, सारंगिक, मंडुका, तुन चामर लक्षण पंचानन, चित्तराज, निशुपाल, भ्रमरालसी, चन्द्रप्रभा, अरविंदक, मणिभूषण, ऋषभ, अमलिनी, मालिनी, चन्द्रलेखा, प्रभद्रकेश, पलाल, शुकमाला, सुदर्शन,

अतिकृति (२१ वर्ण) स्रग्धरा, मुनिवरा, चित्रलतिका, कांवीत, वन मंजरी, ललित तुरग पद सब, ललितविक्रम, गति कंद, महेश्वरी, नरिंद, आकृति, भद्रा, कला, मदिरा, महा स्रग्धरा, वनहंस, मदनसा-हंसी, केकनी, प्रदीपा, अमी प्रकाशमहाफल, विकृति (२३ वर्ण) वाजी वाहन, हंसगति, तारंगमालिका, कालिका, सबोसुधा, कामकला, शारदा, सुंदरी, वागीश्वरी, कामिना, मत्तकरी, ऊर्मि, सवगामी, दीपक संस्कृति॥ २४॥

(७) पृ० १८७ से पृ० १९० तक—सुतन्वी, दुमिला, किरीटो, हंसपदा, मदनश्रावक, वैकुंठ धाम, लवंगलता, कुमार घनाघन, भुजंगो, पति कांति, (२५) चंद्रिर कोचपदा, चांदिर, विशदपद, सुरेश्वर, परविदमुखो, कला कुशला, पला लक्षण, भारत्र लक्ष्मी पति, देव देवा, उत्कृति, (२६) भुजंग, विजृंभित, वाह, ऊर्म्मिलिनो, बनलतिका, मकरंद, मौक्तिक, किशोर, रत्नकांचो।

(८) पृ० १९१ से अंत तक—विकसितकुसुमा, कर, ललिता, त्रिभंगी, सिरोरत्न सालूर, मनि निकर, मुहित, भावविलास, ललितवित, कणिका, इन्द्रगन, लहरिका, विहारी, मनिवर ललित, चित्रमय, लीलावती, मालवृति सम्पूर्ण, अथ दंडक, पानी उदाहरण, वर्ण बख्या, दंडक विभेद लक्षण शुद्ध छन्द वर्णन को बड़ाई। ग्रन्थ समाप्ति।

No 326(*c*). Jagata Vimohana by Raghunātha Bandījana of Kāsī. Substance—Country-made paper. Leaves—28. Size—11 × 5⅞ inches. Lines per page—10. Extent—280 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Rāja Pustakālaya, Bhinagā, District Baharāich.

Beginning—श्री गणेशायनमः प्रभु को आसिरवाद दै हरष भरी यह प्रीति। प्रभु आगे लाग्यो कहन राजनीति की रीति ॥ १

कौन देश है को समै को वैरो को मित्त।
यह विचार सब दिन करै होत भोर हो नित्त। २
सहसा काम न कछु करै करै तो करै विचार।
सो सगरे पासर परे जीतै सकै न हार ॥ ३
साम दाम अरु भेद जुध हैं ये चारि उपाय।
अति अडोल के चित्त में राखै सब दिन छाइ। ४
प्रति पालै कुल को धरम पालै द्विज अरु दीन।
कृपा सहित तिनसों मिलै आवैं जे परवीन। ५
विथा सुनै जन दीन को आपु श्रवन मन लाय।
वाको करै सहाय सुभ करिकै चारि उपाय ॥ ६

End—त्यागिवो त्यागवे जोग परै अरु संग्रह जोग तजो नहि जाई। प्रीति प्रतीति को भीति बढ़ी कछु रीति सनातन की चलि आई। पाहन पूरित देखि मराल चले तजि मानस द्वार राई। सो प्रगट्यो मुकता किन आपने हंस चुगै चलि दूरि ते आई। १। मानस सेइबे जोग सदा तुम सेव हंसन को समुदाई। जो हम दूरि बसे विधि के बस सो कछु भेद कह्यो नहि जाई। पाहन कंठ फंसे

कबहं वह सोचि सदा चब लौं डरपाई। सो प्रकटो मुकता किन चापने हंस चुनैं चनि दूरते चाई। २। चैन नहीं पल एक तजे नित मानस होत मराल कैा प्यारो। पीनस जोग वियोग तें चीनता होत सदा जिय माह विचारो। दानि सिरोमन दै मुकता हल चाश्रित की विपदा हटि टारो। सेइबो हंसनि को जो चहो तुम पाहन चापने दूरि निवारो। राम राम राम—इति

Subject—पृष्ठ १ से १३ तक राजनीति वर्णन, पृ० १४ से २४ न्याय वर्णन, पृ० २५ से २८ महाराज मानसिंह चैार द्विजदेव के कवित्त।

No. 926(*d*). Kāvya Kalādhara by Raghunātha Bandījana of Kāśī. Substance—Country-made paper. Leaves—131. Size—8¼ × 4¼ inches. Lines per page—10. Extent—2,600 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Mahārājā Rājendra Prasāda Siṁha, Bhinagā Rāja, District Bahrāich.

Beginning—श्री गणेशायनमः॥ श्री सीतारामाभ्यांनमः॥ कवित्त॥ चरथ धरम काम मोक्ष कहै रघुनाथ चारिदा पदारथ सहज ही में लहिए। रिधि सिधि बुधि की विरिध होत दिन दिन विद्या चैार बल बेवसाय जेता चहिये। संतति बढ़ति जग कीरति पढ़त मुख पानिप चढ़त चारु मोह महा गहिये। तरन के सुत की बिसाति है न कछु जहां गुर के चरन की सरन जाइ गहिये॥१ दोहा। प्रथम मंगलाचरन में गुरु को कीन्हो ध्यान। चब कीजत श्री कृष्ण को करता सब कल्यान। २ कवित्त चन्हाइ के चाइ खरो भयो तीर त्यैां फैलो समीर सुगंधन मे च्वै। गाइ न जात निकाई सरूप को पूरो प्रकास मही नभ को छ्वै। चैार कहां सैां कहैं रघुनाथ विलोक बिलोकनि वामन को वै। इन्द्र सैा च्चाज गोविन्द बन्यो री रह्यैा सिगरो चंग पांखि भई द्वै। ३ काछु कछे पट पीत की सुन्दर सीस धरे पगिया रंग राती। हार गरे विच गुंजन कैा झुलफैं छुटी छोर सो छै हरी काती। खेलत ग्वालन सों रघुनाथ ज्यैां डोलैं गलीन में री उतपाती। त्यैां रंग सांवरो होता न ईठ तो काहू को दीठि कहूं लग जाती। ४

End—चकित हाव के लक्षण—चागे पिय के भीत तें जहं मन भ्रम ह्वै जाय। चकित हाव तासों कहत सकल कविन के राय। उदाहरण—देत दोहनी तीय कर गहत मही हरि चाइ। चैांकि छांडि कर सों दई चक टक रही लगाइ। केलि हाव के लक्षण-जहं तिय खेलै पीय संग केलि हाव सो जानु। कहे हाव भरतादि इमि कवि कुल बुद्धि निधानु। उदाहरण—घनस्यामै घनस्याम है राधा दामिनि रूप। चढ़े हिंडोले झूलत पावस किय चनूप। बोधक हाव लक्षण-

गुप्त भेद करि भाव जहं करै क्रिया मन मांह। बोधक तामों कहत हैं सकल कबिन के माह। उदाहरण—ले श्री फल कल धौत कर तियहि देखायो स्याम। भानु चित्र मसिबुंद दै रही मौन ह्वै बाम। इति श्री कवि रघुनाथ बंदी जन कासी बासी विरचिते काव्य कलाधरे हाव बर्ननं षोडसो मयूष ग्रंथ काव्य कलाधर समाप्त शुभ मस्तु दस्तखत श्री भैया कालीप्रसाद सिंह

Subject—१—५ पृष्ठ वन्दना, राजवंश वर्णन, काशी वर्णन,

पृ० ६—३० रस वर्णन, दूती वर्णन, आलम्बन, उद्दीपन, ज्येष्ठा, कनिष्ठा, मुग्धा, मध्या प्रौढ़ादि वर्णन,

पृ० ३१—५२ नायका भेद, मुग्धा मध्या प्रौढ़ा भेद, क्रिया विदग्धा, वचन विदग्धा, ज्ञात यौवना, सुरत आदि वर्णन,

पृ० ५३—६६ गर्विता वर्णन, खंडिता, अन्य संभोग दुखिता, मानस भेद वर्णन, स्वकीया धीरा, अधीरा, वर्णन,

पृ० ६७—७३ परकीया, धीरा अधीरा, मुग्धा मध्या प्रौढ़ा वर्णन, सामान्या वर्णन उपेक्षा अन्य संभोग दुखिता वर्णन

पृ० ७४—९४ मुग्धा स्वाधीन पतिका, सामान्या, अभिलाष, प्रोषित पतिका, चिन्ता, प्रलापादि व्याधि, उद्वेग, उन्माद, जड़ता, आगत पतिका,

पृ० ९५—१०० अनुकूल, दक्षिण, शठ धृष्ट वैसिक, धीर, ललित, धीरोदात्त,

पृ० १०१—१३१ रोसब, क्रियावचन, लक्षिता, विदग्ध नायिका भेद वर्णन, भाव, अनुभाव, सभेद, हाव वर्णन सभेद।

No. 326(*e*). Rasika Mohana by Raghunātha of Kāśi. Substance—Country-made paper. Leaves—81. Size—8 × 4½ inches. Lines per page—16. Extent—960 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1796 or A. D. 1739. Place of deposit—Babu Padma Baksha Simha, Tāluqedār, Lavedapur, District Bahraich.

Beginning—श्री गणेशायनमः। विसेश्वरो षीजते॥ गनपतेनमः॥

दोहा—सुफल होत मन कामना मिटत विघन के दुंद। गुन सरसत बरसत हरष सुमिरत लाल मुकुंद॥१॥ कवित्त अरथ धरम काम मोक्ष कहैं कवि रघुनाथ चारित पदारथ स.ज हो भै लहिए। रिधि सिद्धि बुद्धि को विरिधि होत दिन दिन विद्या ओर बल वेवसाव जेतो चहिए। संतति बढ़त जग कीरति पढ़त

मुख पानिप चढ़त चह मोह मद्य नहिए। तन के मुन को बसाति है न कछु गुरु के चरन को मरन जहँ रहिए। २ दोहा—प्रथम मंगलाचरन मैं गुरु को कीन्हों ध्यान। अब कोजत श्रो कृ ग को करता सब कल्यान। ३ कवित्त-न्हाइ के श्रंग बरेर भयो तोर सो फैलो समीर सुगंधनि मैं ब्वै। गाइ न आनो निकाई मदन को पूरो प्रकास मह्यो नभ को छ्वै। प्रोर कहां लैाे करौं रघुनाथ विलोकि बिलोकनि बामनि को छ्वै। इंदु सो आज गोविन्द अन्यो री रह्यो सिगरो अंग पांवि मई है। ४

End—प्रहर्षन लच्छन—उत्कंठा जो अर्थ है बिना जतन जो सिद्धि। सुकवि प्रहर्षन कहत हैं अलंकार मैं सिद्धि। १७१। उदाहरन—बासर बास के तोरथ को रघुनाथ सुनैा अबकी लखि भारो। गांउ के लोगन संग सबौ सिगरो परिवार लै सासु सिधारो। आपु अकेलो रहो दुलही कहिए अब भाग को बात कहा री। जोव को भावतो देवर जो घर मैं रह्यो जो घर को रखवारो। २४६ द्वितीय प्रहर्षन लच्छन—जहं मन वांछित अर्थ सो अधिक परापति होइ। द्वितीय प्रहर्षन कहत है बुद्धिमान सब कोइ। १७२ उदाहरन—आज अन्हात मैं देखो कहं मन मैं मदनमोहन को रूप बसायो। प्रेम पगे पति आजु रहो घर चातुर एक बसीठ पठायो। हे रघुनाथ कहा कहिए मनमोहन हू मनमोहन पायो। बातें लगायो सपा लखिको उनसो मिलिवे को संदेसोई आयो।

त्रितीय प्रहर्षन॥ जतन करत जहं सिद्धि को लाभ होइ साच्छात्। कहत प्रहर्षन तीसरो भेद सुमति अवदात। १७३

Subject—पृ० १ से ७ तक—प्रार्थना, शृंगार वर्णन, विषय अलंकार वर्णन, राजा व कवि का वर्णन,

पृ० ८ से १६ तक—उपमा, अनन्वय, उपमानोपमेय, प्रतीप, रूपक, परिनामालंकार वर्णन,

पृ० १७ से ३३ तक—उल्लेख, स्मरण, भ्रान्ति, सन्देह, अपन्हुति, उत्प्रेक्षा, अपन्हुति, अतिशयोक्ति वर्णन,

पृ० ३४ से ४२ तक—तुल्य योगिता, दीपक, प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्त, पदार्थावृत्ति, निदर्शना, व्यतिरेक, सहोक्ति वर्णन,

पृ० ४३ से ५३ विनोक्ति, समासोक्ति, परिकर, परिकरांकुर, श्लेष, अप्रस्तुतप्रशंसा, प्रस्तुतांकुर, पर्यायोक्ति, व्याजोक्ति, आक्षेप वर्णन,

पृ० ५४ से ६५ तक—विरोधाभास, विभावना, विशेषोक्ति, असंभव, असंगत, विषम, सम, विचित्र, अधिक वर्णन,

पृ० ६६ से ८१ तक—सूक्ष्म, अन्योन्य, विशेषोक्ति, व्याघात, कारमाला, एकावली, मालादीपक, सार क्रमिक, पर्याय, परवृत, परिसंख्या, विकल्प, समुच्चय, कारकदीपक, समाधि, प्रत्यनीक, काव्यार्थापत्ति, काव्यलिंग, अर्थान्तर न्यास, विकस्वर, प्रौढ़ोक्ति, संभावना, मिथ्याध्यवसित, ललित और प्रहर्षण का वर्णन।

No. 326(*f*). Rasika Mohana by Raghunātha of Kāśī. Substance—Country-made paper. Leaves—42. Size—12 × 6 inches. Lines per page—48. Extent—1,260 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1803 or A.D. 1746. Date of manuscript—Samvat 1834 or A.D. 1777. Place of deposit—Ṭhakūra Digvijaya Siṁha, Tālluqedār, Village Dikaulia, Post Office Pisawq, District Sītāpur.

Beginning—श्री गणेशायनमः॥ अथ रसिक मोहन ग्रंथ लिख्यते॥ दोहा॥ विघन हरन दुरमति दरन करन सकल कल्यान। शिव शुभ श्री गननाथ को सब सुषदायक ध्यान। श्री गुरुदेव मुकुंद की लहि कै कृपा सहाइ। करिबे को पाई सकति ग्रंथनि को समुदाइ। ब्रह्मा को सुत मानसिक गौतम परम प्रसिद्ध। ताके कुल को दमि सिर प्रगट भयो तप सिद्धि। वेद कंठ चारो करे अट्ठारहो पुरान उपनिषदौ षट शास्त्र सब औ सब कला निधान। बरनि कहां लगि कीजिये करामाति समुदाइ। धोती लिये अकास में जाकी सुरवन वाय। कुल में कोट मिश्र के उपजे मंसाराम। जापै राषत निज कृपा आपु राम सुष-धाम। कवित। आजु महि मंडल में कहै कवि रघुनाथ जेते राजपूत राज पदवी धरत हैं। आपनो सभा में आपु आपने मुसाहेब सो बैठे आठो जाम ऐसो भांति उचरत हैं॥ वषत बिलंद ऐसो कौन पदमो पै भूप गौतम गुमानो के जो समता करत हैं। चाहैं जोई राम सो करै मंसाराम आजु चाहैं मंसाराम सो रामजु करत हैं।

End—हेतु अलंकार लछन। हेतु सहित जहं बरनिये हेतुवान गहि रीति। हेतु अलंकृत सुकवि सब तहां कहैं गहि प्रीति। उदाहरण। महत महातिम की पंचकोशी जात्रा कहै रघुनाथ मुनि मनि बचन महासो के। हरष पागे अनुरागे बड़भागे लोग नगर बसैया सबै जोग भोग निर्भय बिलासी के। गंदसे तागुन में फिरत पास पास भये मालाकार युवा वृद्ध बालाबाल काशी के॥ अपरं॥ परम असंक लंकपति मेरो बिनै सुनौ पू पारावार कोप हारिन भय भयो। आवत बसंत ज्यों ज्यों बन उपवन सब रघुनाथ हरो भयो फूलि कै करो भयो। करिबे जो है सो अब कीजै मंत्रि मंत्रिन सो नगर बसैयन के त्रास को दूरो भयो। तोछिन विपति के हरैया राम ताके आगे उबराइये छन अभोछन परो भयो। इति

श्री रघुनाथ बंदोजन काशी वासी विरचिते काव्य रसिक मोहने उपमादिक अलंकार वरननं संपूरनम। किलो रसिक मोहन सुमग ग्रंथ सुकवि रघुनाथ। चित्र चित्र काशी नृपति के कहे विशद गुन गाथ। अलंकार लछन सहित लछ सहित सुविचार। करि कवित्त रसिकन लिये दये सुफल निधारि। इति॥

No. 327(*a*). Mānasadīpikā by Raghunāthadāsa Vaishṇava. Substance—Country-made paper. Leaves—118. Size—16 × 12 inches. Lines per page—44. Extent—6,490 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1909 or A.D. 1852. Place of deposit—Paṇḍita Rama Shankara Vājapeyī, Village Bahorikā Vājapeyī kā Purawā, Post Office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः अथ मानसदीपका संकावली लिष्यते॥ तत्रादो मंगलाचरणम्। दोहा। परशुवरनि संपति भरन अघ दर दरन गनेश। विघन हरन मंगलकरन राषहु शरन हमेश॥ एक रदन करिवर वदन सिद्धि सदन मुद दानि। मदन कदन नंदन जपहु जगवंदन जिय जानि। सिंदुर सह सिंधुर वदन रदन विशद द्युति भांति। ईश्वर कवि कवि वो निरषि रवि पवि छवि दवि जाति॥ अथ संक्षेप तो राजवंश वर्नन॥ हरिपद छंद॥ परम तपस्वी तेजस्वी वर किट्टू मिश्र उजागर। हुते वेद वद वंदनीय शुभ रूप्य सुयश के सागर॥ गोतम गोत्र सुपात्र पोपपद पंकज में सिर धरिकै। दये ग्रामवसु विशति जिनको नृपवनार छल करिकै॥ क्यों छल कियो कैान थल कैसे कैान लह्यो फल भारी। बहुरि मिश्र जु को प्रभाव अरु वंशावली सुधारी॥ यह सब कथा कहाँ लगि कथिये सुनहु सुजन सुषदानी॥ काशिराज चंद्रिका ग्रंथ में सद विस्तार बषानो॥

End—नाम प्रताप सदोदित जागा। जाके डर कलि को तम भागा। चाहत देव चरन अनुरागा। जाको जस श्रुति गावा बहुत जन्म इत्यादि लिखि आये। जीव के जन्म नाहीं होत। या चारि अवस्था में जन्मरूप भेद पाया जाता है॥ जैसे बाल वृद्ध इत्यादि॥ कोई केवल लड़िका देषे होइ फेरि दूसरी अवस्था में जो देषे सो नहिं पहिचानैगा ओर जन्म संस्कार का नाम है ओर चारो जुग का जो भेद कहते हैं सो प्रमान तो समान जानव। याही ते धर्मन में विरोध भासै है जैसे सामान ओर विसेस सो सब मतन में सामान्य विसिष्ट पायो जात है ओर विसिष्ट में अनेक विरुद्ध देषो परे है जैसे मांस भक्ष में विंध के दक्षिन वासीन को आज्ञा उत्तर वासी पतित होत हैं हनन धातु तो जीव में चरितार्थ नाहीं होत

जैसे घट मठ आकास का नाम पावत है याही ते जीव व्यापक जान्यो जात है और जन्म सूक्ष्म स्थूल सरीर करके बहुत भासत हैं जैसे चौरासी लक्ष योनि जन्म परमित कियो सो संसार और काल को धर्मनि को मुख्य जानिवो साम पायो। दो०। मान जुक्त मानस सुपद संका रहित उदार बोध रहित निज मोहवस संका करत अपार॥ मानस मान अनेक जुत मानो मन मम नाहि मम साहस संकावली क्षमव साधु महि माहि॥ इति सप्त कांड संकावली संक्षेप शुभ मस्तु॥ लिखत नन्दकिशोर॥

Subject—तुलसीकृत रामायण सातों कांडो पर संक्षेप से शंका का समाधान और अंत में कठिन शब्दों का कोष।

No. 327(b). Mānasadipikā by Raghunāthadāsa of Ayodhyā. Substance—Country-made paper. Leaves—115. Size—$13\frac{1}{2} \times 7\frac{1}{3}$ inches. Lines per page—32. Extent—4,600 Anushṭup Ślokas. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1914 or A.D. 1857. Place of deposit—Bhaiyā Jadunātha Siṁha Raisa, Rahuā, Post Office Bauṇḍī, District Bahrāich (Oudh).

Beginning—No. 327 (a) के अनुसार।

End—गुहने विचार कियो कि बैर भाव ते जातु हैं यातें ज्ञाति लोगन को बोलाइ कै कहत भयो भरत ते संग्राम करि चांदनी की नाई जस ते चौदहों भुवन सपेद करि हों॥ वहां सगुनियन कह्यो है कि रारि न ह्वै हैं भरतजू रामचंद को मनावने जातु हैं तब गुह भरतादि ते मिलि परमानंद पायो। अरु कौशिल्यादि मातु असीस देय सत लाख वर्ष जीवे को भाव कि किरति जुग जुग रहो॥ अरु निषादहि लागू निषाद के कांधे पर हाथ धरे भरत जू गंगा तट पहुंचे स्नान भय सी कृत विस्तार बरषे छंद श्री काशी पितु को आज्ञा पाइ धो। गजराज कथनिसम मेल मेलाइ चौपाई सरल अरथ आखर की थोरो। सहित प्रभाव सांत रस बोरो दुर देस टरसावन वारो ऐन कसम बिधु बिमल तमारो॥ इति श्री जानकी पति पदारविंद मकरंद मिलिंदाय मान मानस रघुनाथदास कृत मानस दीपिका वा विश्राम अंग सप्तम प्रकाशः॥ ७॥

No. 328(a). Harināma Sumiranī by Raghūnathadāsa Rama Sanēhi of Ayodhyā. Substance—Country-made paper. Leaves—26. Size—12 × 5 inches. Lines per page—40. Extent—780 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—

Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Paṇḍita Rāma-Śaṅkara Vajapeyi, Village Bahorikā, Vājapeyī kā Purawā, Post Office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ श्री महाराज महंत रघुनाथदास रामसनेही कृत हरिनाम सुमिरनी ग्रंथ लिष्यते ॥ दोहा ॥ राम नाम को वंदना करौं प्रथम सिर नाय जासु कृपाते सिद्धि सब भये सुषद समुदाय ॥ श्री गुरु देवादास के चरण कमल धरि माथ । श्री हरिनाम सुमिरनी बरनत जन रघुनाथ ॥ कुंडलिया ॥ प्रथम जो हरि भजन करो वैष्णौ पंथ प्रकाश । सोई पकरो रघुनाथ के श्री गुरु देवादास ॥ श्री गुरु देवादास वास रह्यो अतिथ गंज में विप्र वपुष मद त्यागि भये अच्युत परज में । रंज परे नर बहुत होत त्यागो पुर सुत में । किरकत सोई सुष परद तजे जो विभोके पंथ में प्रथमहि रामप्रसाद के रहे सिष्य में सिष्य । रामसनेही संत मिलि राम नाम दियो लिष्य । राम नाम दियो लिष्य नाम परभाउ दिढ़ायौ रहत बढ्यो विस्वास वस्तु सब ताते पायो । ताते तिन्है रघुनाथ मिन्यो सतगुर संश्रित मैं । दत्तात्रै को रीति रहनि निज तजो न प्रथमै ॥

End—दोहा—सिकत करै कोई षांड़ को धरै न मुष अभिराम । लहै स्वाद रघुनाथ किमि तिमि सुमिरन बिन राम ॥ संकेतन परिहास युत अस्तोभन हेलन्त जपै नाम रघुनाथ सोउ दलै पाप अमितन्न ॥ सोई ग्यानो ध्यानी सोई दाता सूर सुजान । अति पवित्र रघुनाथ सोइ जो सुमिरै भगवान ॥ सठ असिष्य विष पाठ को तिन्है न कहिये येह । राम उपासिक सो कहो जो सुनि उर धरि लेह ॥ श्री हरिनाम सुमोरनी मधि कछु हरिका ध्यान । बरनत जन रघुनाथ निज उकि सहित अनुमान ॥ दीर्घ कुंडला छंद ॥ सीस स्याम गिरि श्रृंग सम मुकुट सरिस द्रुम दिव्य । मेचक कच उतरे मनहुं अहि के छौना सिष्य ॥ अहि के छौन सिष्य चन्द्रमुष अमृत हेता । सिषि सम कुंडलोत रवि रहे मग सकुचि सचेता ॥ सोहत मोति रघुनाथ दंत मनि मनहुं भकोरा अरुण फूल जुत कियो किधौं उर प्रभु वोरा ॥ प्रभु के लोचन चपल मनहुं जुग षंज न लरहीं । बीच घ्रान सुक मफन बैठ जनु धर हरि करहीं ॥ विद्याधर कर लोभ रह्यो तकि तेहि दिसि थोरा । किधौं मुक्त मनि भौम भनत कछु उडुपति तोरा ॥ कमल कोस मुष मध्य रसन जुत दसन सोहावै । मनु वज्रन जुत तड़ित परत तलपि जब मुसक्यावै ॥

Subject—राम नाम की महिमा और राम जी के रूप का उपमा सहित वर्णन ।

No. 328(*b*). Dohā Kavittaādi by Raghunāthadāsa of Ayodhyā. Substance—Country-made paper. Leaves—54.

Size—$7\frac{1}{2} \times 3\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—14. Extent—380 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1949 or A.D. 1892. Place of deposit—Bhaiyā Ṭhākura Jadunātha Siṁha, Raisa of Rehuā, Post Office Baunḍi, District Baharāich (Oudh).

Beginning—श्री रामौ जयतिः अथ श्री रघुनाथ दास जी कृत दोहा कवित्त आदि लिष्यते ॥ डों तन मन ते रघुनाथ जन जानि लेहि रे नीच मीच रही मड़राय शिर राम रर्राहि हिय बीच ॥ १ ॥ अस सहजै वनि जात जस छंद प्रबंध कवित । तस न रहत रघुनाथ कश रामचरन वश चित्त ॥ २ ॥ मन हमार रस एक अस रहत रोज पर रोज । पद सरोज रघुनाथ जन जप तप और न प्रोज ॥ ३ ॥ जप तप संजम नेम व्रत जोग जाग वैराग । फल सब कर रघुनाथ मल रामचरन अनुराग ॥ ४ ॥ जन रघुनाथ हमार मन रहि रहि अति अकुलाय । पाय हाय ऐसेहु जनम राम भजन विन जाय ॥ ५ ॥ राम नाम रसना रसनि फसति अपन करि लेति छन छन जन रघुनाथ मन मढ़त राम सन हेत ॥ ६ ॥

End—कलिकाल कराल में आठौ जाम रहे पलते मन वो दहि रे । सिया राम कथा न जहां व तहां है सब शास्त्रन में वकवादहि रे । रघुनाथ निरंतर काहे न लेत हो राम के नाम को स्वादहि रे ॥ कोसन जात पयादेइ पांव विना पद् त्राण लिए सिर मोटें । रामकृपा गजवाजि अनेक चढ़े अब द्वार पगारन लोटें । द्वारहु होत न देत घढ़े सबते अब पाय के पायन लोटें ॥ जन रघुनाथ गरीवन संग करो त्यों करो दशरत्थ के ढोटें ॥ सोय राम कथा को कहा करें रटें अपरें अपरें कछु और न भावै जो जौनु कहै सो तौनु कहै तौनु उठाय धरै सब ताखै सोवत जागत के अपनेम अहहि रघुनाथ महहिं अभिलाषै ॥ अवलोकत आठो जाम रहैं करुना कर राम कृपाल को आखें ॥ इति श्री श्री महाराज रघुनाथदास जी कृत दोहा कवित्त सम्पूर्ण लिखा संवत १९४९ जानकी शरण ग्राम मुजावलि ॥ इति ॥

Subject—राम भक्ति सम्बन्धी दोहे और कवित्त

No. 329. Karichikitsā by Raghunātha Siṁha. Substance—Country-made paper. Leaves—40. Size—$8 \times 6$ inches. Lines per page—36. Extent—720 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1883 or A. D. 1828. Date of manuscript—Samvat 1920 or A. D. 1863. Place of deposit—Paṇḍita Janārdana, Village Bhiṭaurā, Post Office Biswā, District Sitāpura (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ करी को चिकित्सा लिष्यते ॥ दे॰ ॥ गणपति गुर गंगा गिरा गोविंद के पद ध्याय। कहौं चिकित्सा करी की औगुन चाउ चढ़ाइ ॥ गुन वसु वसु ससि भाद्र सित चतुर्दसी रविवार। करी चिकित्सा ग्रंथ के भयो तवहि औतार ॥ प्रथम जाति औ भेद कहि लच्छन रुप विचार। रुज निदान औषद सवे कहैा नकुल अनुसार ॥ चै॰ ॥ प्रथम जाति बंगाला जानैा। पेदा वारह तहां वषानैा। भातू गाछ आदि में कहिये। औ सोलोत दूसरा लहिये ॥ चित फाल्गुन तीसरे जाने। पत्रक चैाथ कुञ्जर मानैा ॥ मोरंग छठो सातवां ढाका। चीता नाम आठवां भाषा ॥ नव वारेका आटा जानि। औतिपाल दसशवां मनि मानि। फंदह लागं रहे पाला। है वर हैा माहो बंगाला ॥ दोहा ॥ मलेवार घनासिरो पैगु औ सौलान। कोह मेदिया जानिये दुगला फंद वषानि ॥ कहेउ नील नाम वहुरि वो गजपाल से गाथ। छै गज होय प्रधान मत वरनत है रघुनाथ। द्वादश बंगाला विषे औपट दछिन जानि। कहो अठारह जाति ये ग्रंथन को मत मान ॥

End—हथिनी को भूष की दवा हरिगीता छंद ॥ कुटकी पपदनि हींग होरा तुनु सुतो का लहैा ॥ औ वाइ घुंमा फूल मिर्चे सांवरी इन्द्रजव कहैा ॥ छाछि षीरासार गंधक पाव पाव यतो गनो असगंध नगैारी गुर मुलो मे पाव ये हैं द्वै मनो ॥ दोहा ॥ येक सेर जल षोरि गुड़ डारि कराह चढ़ाइ। तामें आटा उर्द को आधु सेर चुरवाय। फिरि सव औषद पोस कै डारि कराह उतारु। गोलो मासे सात को करि वरतन में धारु ॥ हथिनी को यह निसदो निन्ने मुषहि षवाव। भूप वढ़ै औ वलवढ़े रहै चढ़ाये चाव। हरि गीता छंद ॥ वत्तीस पहिले दूसरे छाछठि तिजे चैावन गिनैा। चैांतीस चैाथे मे कहे यकतालिसै पंचये भनैा ॥ वनचास छठयें सातयें चोवन अठें पत्तालिसा वेतालिसा नवये प्रकासा छंद हैा सुष जानिसा ॥ दोहा ॥ रिषि ससि विधि भुष छंद है नवप्रकास गुन गाथ करी चिकित्सा ग्रंथ में हरषि किये रघुनाथ ॥ इति श्री रघुनाथ सिंह कृते करी चिकित्सा ग्रंथे हाथी के दंत का रोग वथा के औ भूष करन पुष्टि करन ग्रंथ समाप्तः संवत १९२० लिषतं गनेस पंडित कृष्ण पक्षे तिथैा नवम्यां शनिवासरे समाप्तं ॥

Subject—हाथियों के रोग श्रैार उनकी श्रैाषधियां।

No. 330(*a*). Rukmiṇi Pariṇaya by Mahārāja Raghurāja Siṁha of Rewah. Substance—Country-made paper. Leaves—314. Size—$13\frac{1}{2} \times 6\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—60. Extent—3,533 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—

Nagari. Date of Composition—Samvat 1907 or A. D. 1850. Date of manuscript—Samvat 1910 or A. D. 1853. Place of deposit—Mahārāja Bhagawān Baksha Siṁha of Amethi, Post Office Rāmanagar, District Sultānpur (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ श्री रुक्मिणो वल्लभो विजयतेतराम् ॥ सोरठा ॥ जय केसव कमनोय चेदिय मागध मद मथन ॥ जय रुक्मिनो सु पोय जदुकुल कुमुद मयंक जय ॥ १ ॥ पंगु चढ़ै गिरि श्रंग, जासु कृपा मूकहु वदहिं। श्री मुख पंकज भृंग, सो माधव रक्षक रहैं ॥ २ ॥ वसहि रमा उर जासु वाणीसा मुष में रहें ॥ ध्यावत पूजहि जास जदुपति होहि प्रसन्न सो ॥ ३ ॥ छप्पय ॥ विघन हरन सुष करन दुष छरन ताप घरि। वन्दौं श्री गननाथ जोरि जुग हाथ माथ धरि। वन्दौं सरसुति सुमति देन कुलि कुमति विनासनि ॥ जगत जननि जन कृपा करनि परब्रह्म प्रकासनि ॥ अै। वन्दौं वारम्वार मैं पद पंकज सुषदेव के ॥ जेहि मुष निर्गत हरि चरित सब दुष काट्यो नर देव के ॥ ४ ॥ दुषित जगत के जननि लषि प्रगट्यो करन उधार ॥ श्री मुकुंद हरि गुर चरन वन्दौं वारहिवार ॥ ५ ॥ जासु कृपा पालहु मोह सम पायो परम विवेक ॥ हरि गुरु पितु विद्यानाथ पद वन्दौं वार अनेक ॥ ६ ॥ जो जग प्रगट पुरान वहु रच्यो करन जन पुत। व्यासरूप हरि को सदा वन्दन करौं अकूत ॥ ७ ॥ मम गति नहि ग्रंथन रचन पै कछु मति अनुसार ॥ वरन्यो रुकमिन परिनयो लहि गुरु कृपा अपार ॥ ८ ॥ सोरठा ॥ हरन हेत भुविभार प्रगट्ये हरि वसुदेव गृह ॥ कोन्है। चरित अपार गाइ गाइ जिहि जन तरत ॥ ९ ॥ × × × × ×

End—व्यास हिय आल वाल वोये वोज नारद जो वृह्म तत्व रूप पोय वाढ़गो यों सुहायो है ॥ अगम निगम शुद्ध संहिता पुरान पत्र द्वादश प्रशाखन ते फैलि छिति छवि छायो है ॥ भाषै रघुराज ज्ञान जोग आदि फूले फूल प्रेम फल पाके पुनि पक्षिव छुभायो है ॥ कामना पुजायन को हरि के मिलायन को जीवन को कल्पतरु भागवत भायो है ॥ २ ॥ चारिहु वेद पुरानन को मत संहिता अै। षट शास्त्रन पासे ॥ ग्यान अै। भक्ति विरागहु जोग जिते शुभ साधन को श्रुत भासै ॥ भाषत है रघुराज हुतै सिगरे उर आवत है अनयासे ॥ श्री मद भागवतै सुनतै भगवान करैं हियरे हठि वासे ॥ मूढ़ विहाल परे जगजाल डस्यै। कलिकाल भुजङ्ग कराले ॥ व्यापि विषै विषगो प्रतिरोम थके गुनि आकरि अैाषधि जाले ॥ भाषत है रघुराज सुनो न चले कछु अंत्रनि मंत्र न माले ॥ गारुड़ी भागवतै सुनतै उतरै विष वीसविसे ततकाले ॥ सोरठा ॥ मैं निजमत अनुसार रुक्मिन परिनय को करगो सज्जन करि सुविचार समुझि सुधित इह है सदा ॥ दोहा ॥ अति संक्षेपत भागवत जो मैं कियो उचार ॥ कहहि सुनै समुझइ जु कोउ तेहि नहि

यह संसार ॥ सोरठा ॥ उनईस सै। घरु सात भादैं। सित गुरु सतमी ॥ रच्यो ग्रंथ अवदात, रुक्मिन परिनय नाम जिहि ॥ इति श्री मन्महाराज कुमार श्री युवराज बाबू साहब रघुराज सिंहजू देव कृत रुक्मिणी परिणय संक्षेप भागवत वर्णनो नाम एक विंशोध्याय ॥ समाप्त ॥ मिती कुआर सुदी ६ संवत १९१० ॥

Subject—( १ ) पृ० १—१८ तक—प्रथम अध्याय । जरासिंध से युद्ध करने के पश्चात् कृष्ण का मथुरा निवास । ( २ ) पृ० १९—३२ तक—द्वितीय अध्याय—कालयवन वध, और द्वारिका प्रवेश । ( ३ ) पृ० ३३—४८ तक—तृतीय अध्याय—द्वारावती वर्णन । ( ४ ) पृ० ४९—६१ तक—चतुर्थ अध्याय—बलभद्र प्रणय । ( ५ ) पृ० ५२—७१ तक—पंचम अध्याय । रुक्मिणी विवाह मंत्रणा । नारद गमन । ( ६ ) पृ० ७१—८३ तक—षष्ठअध्याय—कृष्ण गुणरूप चरित्र वर्णन । ( ७ ) पृ० ८४—९४ तक सप्तमोध्याय—रुक्मिणी द्वारा कृष्ण के पास विप्र का संदेशा देकर भेजना तथा उसके द्वारा अपनी स्थिति समझाना । ( ८ ) पृ० ९५—१०४ तक—अष्टमोध्याय—रुक्मिणी नखशिख—( ९ ) पृ० १०५—११९ तक—नवमोध्याय—कृष्ण का कुंदनपुर आगमन । ( १० ) पृ० १२०—१३८ तक—दशमोध्याय—कुंदनपुर बलदेवागमन—( ११ ) पृ० १३९—१५७ तक—एकादश अध्याय—रुक्मिणी हरण । ( १२ ) पृ० १५८—१७० तक—द्वादश अध्याय—संकुल युद्ध वर्णन । ( १३ ) पृ० १७१—१९२ तक—त्रयोदश अध्याय—द्वंदयुद्ध वर्णन । ( १४ ) पृ० १९२—२०७ तक—चतुर्दश अ०—बलभद्र विजय वर्णन । ( १५ ) पृ० २०८—२३१ तक—पंचदश अ०—कृष्ण विजय वर्णन । ( १६ ) पृ० २३२—२४७ तक—षोड़स अ०—द्वारका गमन, रुक्मिणी विवाह वर्णन—( १७ ) पृ० २४८—२५८ तक—सप्तदश अ०—प्रथम रास वर्णन—( १८ ) पृ० २५९—२६९ तक—अष्टादश० महारास वर्णन । ( १९ ) पृ० २७०—२९० तक—एकोनविंशत अ० षट्ऋतु वर्णन । ( २० ) पृ० २९१—३०० तक—बीसवां अ०—रुक्मिणी परिहास । ( २१ ) पृ० ३०१—३१४ तक—इक्कीसवां अध्याय—संक्षेप भागवत वर्णन ।

No. 330(*b*). Raghurāja Siṁha kī Padāvalī by Rājā Raghurāja Siṁha. Substance—Country-made paper. Leaves—50. Size—12 × 6 inches. Lines per page—12. Extent—825 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Place of deposit—Rājā Bhagawān Baksha Siṁha, State Amethī, District Sultānpur (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ लिख्यते हजूर कृत पदावली ॥ होरी ॥ मोहन जोहन जोग मचोरी खेलत होरी ॥ बरसाने वारी पकरि लई

वाकी बीच सांकरी खोरी ॥ चलो नहि कछु बरजोरी ॥ कौनि प.त पट सारी साजो दामिनि रचो मुकुट सिर छोरी ॥ पेंचि बुलाक नाक नथ दोनो मारग रचो सिर सेंदुर बोरी ॥ मयो नृप सुंदरि गोरी ॥ कुचि काछनो विरचि कंचुकी पहिरायो घांघरो बड़ोरी ॥ सुंदर कंठ गुलूबंद गयो करि के मुकत मालको चोरी ॥ दुहूं दिशि दै दै हथोरी ॥ श्री वृषभान दुलारी के ढिग ल्याय करी चस विनय निहोरी । ठकुराइन यह दोनहि नवल देहु दया कर निज कर छोरी ॥ करो नहि अब बरजोरी ॥ ४ ॥ वेद पुरान विज्ञान विरति तप मेरो मन सिगरो विसरोरी ॥ श्री रघुराज सकल जग को कवि वारहु वाहि बहोरि बहोरी ॥ सांवरो नंदको छोरी ॥ ५ ॥

End—अवलोकी सखि भूपति भवनम् ॥ चारु कुमार जनित नृप शालित सघन नगर नर गमनम् ॥ लसित पताक कनक तोरन पट शीतल सुरभि सुपवनम् ! श्री रघुराज दान कृत मोदन महिसुर कारित हवनम् ॥ १२३ ॥

छैलन छाइ छुअन नहि पैहे लीजे गोरिन जोरी ॥ श्री रघुराज आज बलदाऊ आये खेलन होरी ॥ अब फागुन बोल्यो जात आलो कैसे करों । मूढ़ मत्वके के मोहि रोकत क्यों कारिके निकरों ॥ श्री रघुराज कहो करये तो मैं तोरि पैयां परों ॥ ल्याइ गुलाल लाल करतं लुकि मैं उर मांहि धरों ॥

Subject—विविध गीतों में राधाकृष्ण सम्बन्धी होली आदि लीलाओं का वर्णन ।

No. 331. Manasambōdha by Raghuvaṁśavallabhadeva. Substance—Country-made paper. Leaves—114. Size—6½ × 5 inches. Lines per page—22. Extent—1,881 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1912 or A.D. 1855. Date of manuscript—Samvat 1912 or A.D. 1855. Place of deposit—Lālā Lakshmī Nārāyaṇa Mārwārī, Rāe Barelī.

Beginning—श्री सीतारामो जयति अथ श्री मन संबोध लिख्यते दोहा ॥ बंदो श्री गुरुपद परम सीयराम हिय ध्याइ प्रेम भक्ति अानन्य रत परमानंद अधिकाइ ॥ १ ॥

श्री गुरुदेव वशिष्ट जू तुम सब विधि समरथ्य ।
पुरवहु रुचि लघुबाल लखि सिय वहुबरि सिर हथ्य । २ ॥
बंदो श्री मद्भरत पद नाम सत्य कह आपं ।
राम भक्ति दै पाल मोहि हरहु जगत संताप ॥ ३ ॥

नाम लेत अरि होत है बहुत प्रताप अपंड।
बंदो श्री रिपुदवन पद दलु मम सत्रु प्रचंड। ४

End—जा पदार्थ मनचाह जेहि करै रेष सोइ ध्यान।
लहै सकल फल वांछि जो साधन क्रम ले मान। ३६
रेषरंग उतपत्ति सव साधन परम जथार्थ।
स्वारथ मनदायक सुषद प्रेमभक्ति परमार्थ ३७॥
सीयराम पद ध्यान यह कह कछु मनहित सोच।
संत मते सद मत निरषि जो ध्यावे लहवोय ३८॥
मन रंजन गंजन ममहि भंजन जगत विकार।
सुहृद नेमवर प्रेमदा जीवन प्रान अधार ३९
द्रग ससि पंच सु ब्रह्म भो फागुन सित रविवार।
दशमो तिथि प्रथमो पहर रच्यैा ध्यान पद सार ४०।

इति श्री मन संबोव चरन चिन्ह रेष उत्पत्ति बरननो दशमो विलासः

Subject—पृ० १—११ तक। गुरु पद वंदना और सीताराम की स्तुति। वशिष्ट सहित चारो भाइयों का प्रताप वर्णन। पवनसुत की स्तुति महिमा, शंभु शिवा पद वंदना, मन का शिक्षा, मनुष्य तन की महत्ता और राम भक्ति की मन को शिक्षा। प्रथम विलास में ११६ दोहों में मन बोधार्थ, मनोद्देश, (सीताराम की भक्ति से प्रेम वर्णन) पृ० ११—१२ तक द्वितीय विलास में ११६ दोहों में राम नाम अर्थ वर्णन। पृ० २२—३९ तक तृतीय विलास में १७७ दोहों में राम लक्ष्मण का नख सिख रूप श्रृंगार वर्णन और ग्रंथकर्ता की विनय। पृ० ३९—५६ चतुर्थ विलास में १९१ दोहों में लीला गुण संक्षेप से वर्णन। पृ० ५७—७० तक—पंचम विलास में १४१ दोहों में परम धाम की प्राप्ति और अखंड स्थिता का वर्णन, गुण लक्षण नाम, प्रपन्नत्व गुण। पृ० ७१ से ८१ तक प्रोति निष्ठकत्व गुण निर्भरत्व गुण, उपाय सून्यत्व, परतंत्रत्वगुण, अपाकृतत्व गुण, एकांतकत्व, नित्यरंगित्व गुण, परमेकांतकत्व संबंधज्ञातत्व, शेषत्वत्व गुण, शेषत्वज्ञ परत्व गुण, मुमुक्षुत्व गुण, परकाष्टा गुण, उपायादि स्वरूप बोधत्व, आत्मारामात्व, कृपालत्व, अकृत द्रोहत्व गुण, तितिक्षत्व गुण, सत्य सारत्व गुण, ममत्व गुण, सर्वोपकारत्व, निर्हमत्व गुण, अकामत्व गुण, अमानित्व, अकिंचनत्व, अनीहत्व, अमित भोक्तत्व, अस्थिरत्व, मत्सरनत्व, अप्रमतत्व, गंभीरत्व, धीरजत्व, करुणत्व गुण, करुना गुण, मित्रत्व गुण, अमानित्व मगुदनत्वता, षष्ठ विलास में ११८ दोहों में संतगुण महिमा वर्णन। पृ० ८२-९२ तक आठवें विलास में ११५ दोहों में ब्रह्म और जीव सजाति वर्णन। पृ० ९३—१०२ तक—नवम विलास में १४१ दोहों में अजों

पृ० १०३—११४ तक चरण रेखा वर्णन, स्वस्तिक, ऊर्द्ध रेखा, अष्टकोण, महालक्ष्मी रेख, छत्र रेख, मुसलरेख, हलांघ्रि, सर्परेख, वानांघ्रि, नभरेख, कमल घ्रांघ्रि, स्यंदनांघ्रि, वज्ररेख, जवरेख, कल्पवृक्ष, अंकुस रेख, ध्वजरेख, मुकुट रेख, चक्ररेख, दंडरेख, नररेख, चमररेख, सिंहासन रेख, जयमाल रेख, मीनांघ्रि, ध्वो रेख, गोपदरेख, सुधाकुंड रेख, त्रिवली रेख, पूर्णचन्द्र रेख, अर्धचन्द्र, सक्तिरेख, विंदुरेखा, जंबुफल, पताका, संखरेखा, षट्कोण, गदारेख, जीवात्मा रेख, वीनरेख, वेनुअंघ्रि, धनुषरेख, तूनरेख, सरजूरेख, हंसरेख, चन्द्रकांघ्रि, दसमें विलास में १४० दोहों में चरण चिन्ह वर्णन।

No. 332. Śighrabodha by Raghuvaradāsa of Ayōdhyā. Substance—Country-made paper. Leaves—42. Size—12 × 6 inches. Lines per page—26. Extent—1,092 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1911 or A. D. 1854. Date of manuscript—Samvat 1937 or A. D. 1880. Place of deposit—Ṭhākura Śiva Pratāpa Siṁha, Kablā, Post Office Jailā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ जेहि को भासा जगत सब भासि सहेउ रस एक। तिन्हके पद वन्दन करौं नासत विघ्न अनेक ॥ १ ॥ रोहणी तीनो उत्तरा रेवती मूल विचारि। स्वाती मृगसिरा मघा अरु अनुराधा उरधारि ॥ २ ॥ हस्त सहित ये नषत सब ग्यारह मंगल मूल। समै विवाह के कहे जाति सबै अनुकूल ॥ ३ ॥ इति विवाह ॥ माघ मास में धनपती फागुन सुभगा होइ। वैसाषे अरु जेठ में पति को क्षय है सोइ ॥ ४ ॥ कहि असाढ़ कुल वृद्धि सो अन्य मास नहि लीन। मार्गशीर्ष इच्छा सहित कोइ आचार्य मत कीन। इति विवाह मास॥ अमावस रिक्ता तिथी वेलावार विचारि ॥ जन्मभंग गंडांत पुनि क्रूरवार निरधारि ॥ ६ ॥ ग्रहन सहित परित्याग करि कहिगे पंडित लोग। नव सब कारज के मिले सुन्दर यह संजोग ॥ ७ ॥ नन्दा भद्रा जया रिक्ता पूर्णा तिथि यह जानि। तीनि वृत्त यहि क्रमहि से प्रतिपद ते पहिचानि ॥ ८ ॥

End—वर्ष चढ़ाई शनि कह पड़ै पड़ै राहु औ केतु। ग्रह भुक्ति ये कहि गये पंडित जानन हेत ॥ सूर्य चंद्र नक्षत्र करि जो संख्या गनि ठीक पीठ देयक श्रा कहत हस्त चारि मृत्यु नीक ॥ बाहु आठ सुभ पद कहे गर्भ पाच सुप नाश। भुज दे। भोग विचित्र कहि चरण दोय है त्रास ॥ चुल्हौ चक्र विचित्र यह वरन्यौ रघुवर दास निज बुधबल करतव्य नहि गर्भ उक्ति प्रकाश। ज्योतिष वक्ता विवुध जन तिन सो कहौं बहोरि चूक चपलता मेटि कै देव दोष नहि मोर ॥ नोच जात

अरु नीच मति कलयुग विनसत संग। नहि विद्या अभ्यास कछु जेहि ते होइ उमंग ॥ क्वांर मास तिथि द्वादशी शुक्र पक्ष सुभ बंद १९११ संवत्सर कहै जन रघुवर आनंद ॥

इति श्री रघुवरदास विरचिते शीघ्रबोध भाषायां रघुवर मनोरमाख्यं चतुर्थ प्रकरण समाप्त शुभम् ॥ राम राम राम राम राम श्री हनुमान जी की जय ॥ श्री श्री श्री श्री श्री।

Subject—ज्योतिष ग्रह आदि के शुभ अशुभ लक्षण।

No. 333(*a*). Dharamarāja Gītā by Raghuvaradāsa of Mirzāpur, District Bahrāich. Substance—Country-made paper. Leaves—7. Size—10 × 6 inches. Lines per page—24. Extent—170 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1903 or A.D. 1846. Place of deposit—Biṭṭhaladāsa Mahanta, Mirzāpur, Post Office District Bahrāich (Oudh).

Beginning—श्री रामचन्द्रायनमः ॥ अथ धरमराज गीता लिख्यते ॥ सोरठा ॥ गुरुपद पंकज धूरि बंदन सो चितधरि करै। लहै सुमंगल भूरि रघुवर दास विचारि कह ॥ चै॰ ॥ बन्दैां गुरु गनेस गड़ुरासन। बन्दैां सारद कुबुधि विनासन। बन्दैां देवजक्ष अरु अहिपति हरहु कुमति अति देहु सुमति सति ॥ बंदैां सिवसंग उमा विलासिनि। जेहि सुमिरे मति होति सुपासिनि ॥ बंदैां कागभुसुंडि उदासी। रहत सदा उत्तर दिसिबासी ॥ बालमीक नारद अरु जानो। सुक सनकादि व्यास विधि ज्ञानी। बंदैां संत चरन अघमोचन। जेहि रज परसत होत सुलोचन ॥ मात पिता कर बंदन करहू। तव प्रसाद भवसागर तरहू ॥ जहं लगि अपर होहि जग ज्ञानी। सब कहं बंदत वचन प्रमानी ॥ दोहा ॥ बंदैां ससि उडगन विमल भानु सहित कर जोर तव प्रताप महिमा सुजस हरै तिमिर मति मोरि ॥

End—दोह सम पुनि सिरन काटत गहत अति अधिकाइ। दीर्घ चोंच पंछी यक आइ नेत्र लिहिसि कढ़ि आइ। कहत अब तुम सुनहु नृप कीन्ह तुम्हरे आइ ॥ साधु कह जो आंधि काढ़े सोई नेत्र कढ़ि जाइ रवरवा एक महानर्क है तेहि पर है गये घिराय। रौरव तब कहत बातें सुनो हो जमराइ। ये पापी बड़ पाप कीन्हों मोमे नाहि समाय। कारिके सुद्ध दारु याको कहत हैां सिरनाइ। अग्नि कुंड महं सोधि ताको तप्ततेल नहवाइ। रौरव में डारु दीन्हेसि कोइ न भयो सहाइ। सोस निकसत गीध ठोकहि जन उपल मारहि धाइ। अति कठिन क्रम

शराब, जुवा आदि व्यसनों के नाम द्वितीय काण्ड—पृ० १०१—१०९ तक। विशेषणादि ४ वर्ग का अनुवाद वर्णन। पृ० ११०—१३७ तक। इति।

No. 394(*b*). Vaidya Jiwana Bhāshā by Śiva Prasāda. Substance—Country-made paper. Leaves—18. Size—10¾ × 5 inches. Lines per page—11. Extend—600 Anushṭupa Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Rāja Pustakālaya, Bhinga.

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा—फागुन सुदि को पंचमी गुरु वासर सुभ पाइ। शिवप्रसाद भाषा रचत लोलिम राज बनाइ॥ श्लोक एक प्रति भाषा में छंद एक है॥ छंद मत्तगयंद सुंदर गात सुभावहिते अह प्रीति रमा हिय मात्र रुदाई। धाम अहै किमि स्यामल देत सुमंगल को सबही कह आई॥ रक्त सरोरुह सो पद लोलहि राषत है यह वेदन गाई॥ वंदत हैं हर मौलि जटा करि गंग तरंग सु निर्मल ताई॥ पुनर्यथा॥ वाम सवै मह रत्न सुदी सत द्रष्टि सदां सुख कवि लिखोई। श्रंग सुसत सुयाम अहै अस पाप अठारह बाहुते होई। सो शिव भक्ति भजे करि भक्ति घरी शत पाद्य अमो यक रोई॥ है घट अदवनि तो परदक्ष दनोदत्त सर्व सुधाघर सोई॥ २

End—छप्पय छंद॥ वेद अथर्वन वाक्य रहा जो काल विचारो। कहै परम परमान धनंतरि केवल भारो॥ मरजादा जो मान दिवाकर पंडित जानो। शशि सो प्रगट्यो पुत्र सुधानिधि सम अनुमानो॥ अति बड़ी काव्य जिन प्रगट किय सभा भूपति भूषन गनित। वह तिया उक्ति जीवन व पद लोलिमराज सुकवि भनित॥

इति श्री वैद्य जीवने लोलिमराज कृत वैद्य शिवप्रसाद कायस्थ भाषा विरचितायां सप्तमोल्लासः॥ समाप्तम्॥ इति॥

Subject—प्रार्थना छंद १—६ तक। वैद्य-लक्षण, ज्वर का काढ़ा, सन्निपात का काढ़ा, तिजारी और चौथिया का काढ़ा, शीतज्वर, विषमज्वर, ज्वरप्रतिकार छंद ७—७८। अतीसार ज्वर, महागंगाधर चूर्ण। संग्रहणी प्रतीकार। छंद ७९—१०५ कास स्वास मतिकादि प्रतिकार। छंद १०६—१४७। छर्दि रोगान्त कफादि प्रतिकार। छंद १४८—१९२। मदन उत्पात प्रतिकार, अतिकशता, रति पुष्टि, विदवताप-हरन, अतीसार, पंचामृत पर्पटी रस, विस्वासिनो वल्लभ रस। छंद १९३—२१६—इति।

No. 395. Kakaharā by Śiva Prasāda of Saraiyā, Baharāich Substance—Country-made paper. Leaves—10. Size—8 × 6 inches. Lines per page—18. Extent—90 Anushṭupa

Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṃvat 1924 or A. D. 1867. Place of deposit—Gangādīna Iswari, Village Udawāpur, District Baharāich, Post Office Baranāpur (Oudh.)

Beginning—श्रीगणेशायनमः ॥ अथ ककहरा लिष्यते ॥ सहर सरैयां वास करो जगवाजगी बजारा । सिवप्रसाद गरीब के एक रामनाम अधारा ॥ अपनी अपनी कछु ना चलै सतगुरु होउ सहाय ॥ चौपाई ॥ कका कासी जानु सरोरा । गुरु उपदेस तें करमन थोरा ॥ कबहुक चोला वास करु भाई । गुरु उपदेस बसै तहं जाई ॥ खखा खरच करो दिन थोरा । आगे का कुछ होइ उजेरा ॥ बादि गया दिन आवहि न चेता । बीज ऊसर लै बोयऊ षेता ॥ गगा गरबित भयऊ अचेता । तासे चिरियां चुनि गई षेता ॥ बहु प्रकार सब बिधि समुझावा ॥ तबहूं न मूढ़ ज्ञान कछु पावा ॥ घघा घरहिं परी सब भूला । बिनु गुरु ज्ञान फिरै जग भूला ॥ जो तुम सार सब्द पहिचानौ काहेक इत उत भटका मानौ ॥ दो० ॥ चरन ग्रसे दस साहस बोरत गहिरे कुंड अरधनाम जब टेर करो परकरि निकारे सुंड ॥

End—अपनो जन जानिय प्रभु मोहि राषिय सरना गयो धातो मंगल चार जुग जुग देहु मैं वर मांगतो ॥ जेहि नाम मनसा बचन धरो कछु कारत चीर गुन पारसो ॥ ग्यान सकल अपधूत मारग दीन कर मोहि आरसो ॥ सिव प्रसाद गुर चरनन परे आधीन होई ईश्वर मग ते जेहि जब्स होइ साचित टिढ़ मत राम गुन सोइ त्रासते ॥ दो० ॥ सब संतन की दया ते लिया ककहरा गाइ । भूल भटक जो होइ कछु सतगुर सेठ बनाय ॥ लालन की यह हाट है भला कहै कोइ कुर । तापर चित ना दीजिए अपुरा है भरपूर ॥ सत गुर हंस काज कै दीना । अमी सजीवन हंसा लीना । छुघ दस मारग को गति पावै । छिन मैं आवै छिन मैं जावै ॥ सिवप्रसाद चरनन के चेरे । राम रसाइन पिये सवेरे ॥ दोहा ॥ संत रंगोले राम हैं राम रंगोले संत ॥ सिवप्रसाद रंगोले संतन चरन परसत गुर कौन महंत ॥ इति श्री ककहरा सिवप्रसाद कृत संपूरन सुभ मस्तु दसषत । रघुवर दास संवत १९२४ अगहन मासे कृष्ण पक्षे तिथौ द्वितीयाम शुक्रवासरे ।

Subject—ककहरा में उपदेश के दोहे और सतगुरु को महिमा तथा उनको सेवा का फल वर्णन है ।

No. 396. Kriṣṇa vilāsa by Śivarāja Mahāpātra—Substance—Country-made paper—Leaves—140. Size—9 × 5¼ inches. Lines per page—12. Extent—1,417 Anushṭupa Ślokas. Incomplete. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date

of Manuscript—Samvat 1800 or A. D. 1742. Place of deposit—Rājā Bhagwān Baksha Simha, Rāja Amethi, District Sultānpur (Oudh).

Beginning—पृ० १ से—तत्र मुग्धा लक्षन ॥ दोहा ॥ नूतन जोबन की झलक जा तिय के तनु होय ॥ ताको मुग्धा कहत हैं कबिवर पंडित सोय ॥ यथा ॥ खंजन की सुघराई कछु बिन अंजन नैननि आनि हई है ॥ पूरन चन्द सों चारु कछू मुख को छबि सोभित थान भई है ॥ थोप भई उर थोरे मट्टू गति मंद गयंदनि को जो लई है ॥ मैन महीपति जोबन को बसिबो तिय के तन सोध दई है ॥ दोहा ॥ मुग्धा के दो भेद ये कबिजन करत बिबेक । एक कहत अज्ञात है ज्ञात यौवना एक ॥ तत्र अज्ञात यौवना लक्षणम् ॥ दोहा ॥ निज तनु यौवन आगमन जो नहि जानै नारि । ताहि कहत अज्ञात है लक्षण सुकबि बिचारि ॥ यथा ॥ सवैया ॥ जाय जनी सों कहो अरि कै यह कैसो कछूक उपाधि भई है ॥ रोजहि रोज बढ़े उर मैं दिन द्वैक सों रो यह रीति नई है । बात कहे ते हसों तुम्हरो यह तोहि दई किन सोध दई है ॥ नाहि करै कछु याको इलाजहि आपने काजहि भूलि गई है ॥

End—लीजै सकल बिचारि जो बुधिबल करि करि चेत ॥ कह्यो है मैं संक्षेप सों-बालबोध के हेत ॥ बनौं नहीं जहं बनैने लक्षण लक्ष्य बिचारि । कहत जो कबि शिवराज हैं लीजो सुकबि सुधारि ॥ ऊंचे तरुवर फरन को बालक हाथ पसारि । ताही बिधि या ग्रंथ मैं बरनौं मति अनुसारि ॥ गनत औगुन को कबहूं बड़े जु नर जग कोइ । करत सदा उपकार को यह कैसो जो होय ॥ छमियो मो अपराध है बिनय करत कर जोरि । ढिठई करि भाषो यहां ग्रन्थ बड़ो मति थोरि ॥ भानुदत्त मत बूभि कै, चन्द्रालोक बिचारि । बरनों कृष्ण बिलास है यथा बुद्धि अनुसारि ॥ ७३७ ॥ इति श्री कृष्ण बिलासे शिवराज महापात्र बिरचिते अभिधा उत्तम मध्यम अधम काव्यध्वनि बर्णनं नाम दशमोल्लासः समाप्त मासोत् ॥ सम्वत् अठारह सौ सुपद वा ॥

Subject—(१) पृ० १ से × पृष्ट तक—प्रथम उल्लास ( लुप्त )

( २ ) पृ० × से १८ पृ० तक—द्वितीय उल्लास—धीरादि भेद—बर्णन ।

( ३ ) पृ० १९—३१ तक—तृतीय उल्लास—स्वकीयादि भेद—बर्णन ।

( ४ ) पृ० ३२—५० तक—चतुर्थ उल्लास—अष्ट नायिका भेद—बर्णन ।

( ५ ) पृ० ५१—६४ तक—पंचम उल्लास—नवमो नायिकादि सखी इत्यादि लक्षण—बर्णन ।

( ६ ) पृ० ६५—७६ तक—षष्ट उल्लास—नायक-भेद—बर्णन ।

( ७ ) पृ० ७७—८० तक-सप्तम उल्लास-सात्विक भेद लक्षण लक्ष्य बर्णन ।

(८) पृ० ८१—१०० तक—अष्टम् उल्लास—स्थायी भाव, रस श्रृंगार लक्षण, लक्ष्य, दश दशा दर्शन, हाव वर्णन।

(९) पृ० १०१—१२६ तक—नवम् उल्लास—व्यभिचारी नवरस, रस विरोध, रस सबलता, भाव सबलता, भाव-शांति, भाव-उदय, रात्र विपर्यादि-रतिरसाभास और रीति चतुष्टय।

(१०) पृ० १२८—१४० तक—दशम् उल्लास—व्यंजना, लक्षणा, अभिधा, उत्तम, मध्यम, अधम काव्य, ध्वनि वर्णन।

Note—यह 'कृष्ण विलास' नामक रीति-ग्रंथ महापात्र शिवराज जी ने, भानुदत्त के मतानुसार चन्द्रालोक को पढ़ कर लिखा है। इसमें नायक-नायिका-भेद, रस, रसों के अङ्ग और काव्य के भेदों को समुचित व्याख्या की गई है। उदाहरण भी उत्तम दिये गये हैं। लेखक की असावधानी से कहीं कहीं अशु-द्धियां हो गई हैं। पुस्तक के प्रथम के ८ पृष्ट लुप्त हो गये हैं, अंत के पृष्ट का भी पता नहीं है। इस पुस्तक के प्रस्तुत अंतिम पृष्ट के भाग से पुस्तक का सम्वत् १८०० के लगभग लिखा जाना प्रतीत होता है। संवत् "१८ सै सुखदत्त" से यही निष्कर्ष निकलता है कि यह १८१२ या १८२२ की लिखी हुई है। यदि यह 'बा' 'बार' का प्रथमाक्षर है, तब यह १८०० में लिखी गई होगी। पुस्तक में कवि ने अपना तथा पुस्तक कालादि का विशेष परिचय नहीं दिया है। संभव है पुस्तक के आदि के लुप्त पृष्टों में कुछ इस विषय का उल्लेख हो।

No. 397(*a*). Amarakosha Bhāshāo by Rājā Śiva Siṃha of Bhinagā. Substance—Country-made paper. Leaves—291. Size—8½ × 4 inches. Lines per page—20. Extent—5,100 Anushṭupa Slokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of Composition—1874 Saṃvat or A. D. 1817. Place of deposit—Mahārāja Rajendra Bahādura Siṃha Mahōdaya, Bhingā.

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ बंदौं श्री गुरु चरन युग हरन सकल भव त्रास। जा जाने सुर सिद्धि मुनि किया ब्रह्म मे बास ॥ १ ॥ गुरु ब्रह्म गुरु विष्णु शिव गुरु गनेश गुरु राम। गुरु ते दुजा और नहि सहित सक्ति अभिराम ॥ २ ॥ ताते गुरु पद बंदिए भव बारिधि को पोत। पोत स नित तरिबो करै यह भव तारन होत ॥ ३ ॥ अमरकोष भाषा किया श्री सिवसिंह विचार। सुर-बानी बुध लोग को भाषा अबुध निहारि ॥ ४ ॥ छंद अधिक बहुग्रंथ मैं है पढ़िबो अति क्लिष्ट। ताते हैं अति सरल लखि पढ़त सबै करि इष्ट ॥ ५ ॥ चौपाई औ

दोहरा ये द्वो छंद प्रसिद्ध । द्वो याही में ग्रंथ किय है दोहन को वृद्धि ॥ ६ निर्माण काल ॥ (१७८४) वेद सत घन श्रष्ट कहि पुनि ससि संवत जान कृष्णपक्ष नम शुक्र लषि तिथि तेरस पहिचानि ॥ ७ ॥

End—अमर तीसरे कांड में आठ वर्ग कीं देखि । चारि वर्ग भाषा विषें आवत काज विशेष ॥ १ ॥ सो मैं भाषा करि कह्यो दोहा छंदहि मांह । भाषा विषे प्रवीन सो पढ़िहैं जो करि चाह ॥ २ ॥ चारि वर्ग जो लिंग के भाषा में रहि होइ । स्त्री पुरुष नपुंसकहि इ ख नपुंसक सोइ ॥ ३ ॥ ताते भाषा नहिं करो नाममात्र को काज । संस्कृत शब्द जु होत जहं आवत तहवां काज ॥ ४ ॥ लिंग भेद भाषा विषें विन काज कों पेखि । ताते छोड्यो चाहिये स्वार्थ रहित कों देखि ॥ ५ ॥

वर्ग आठ हु का प्रमाण ॥

| विशेष्य निघ्न वर्ग १ | संकीर्ण वर्ग २ | नानार्थ वर्ग ३ | अव्यय वर्ग ४ | स्त्री लिंग विशेष वर्ग ५ | पुल्लिंग विशेष वर्ग ६ | न० पु० लिं० लिं० व० ७ | स्त्री० पु० लिं० व० ८ | तृतीय कांड वर्ग ८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३०२ | १२८ | ५१५ | ५५ | + | + | + | + | १०१२ |

| प्रथम कांड वर्ग ११ | द्वितीय कांड वर्ग १० | तृतीय कांड वर्ग ८ | अमरकोष कांड ३ वर्ग २९ |
|---|---|---|---|
| ५७८ | १६४५ | १०१२ | ३२३५ |

इति श्री महाराजकुमार विशेनवंशावतंस वरियंड सिंहात्मज रुद्रदवन सिंह तनूज शिवसिंह कृते अमरकोष भाषायां तृतीय खंडः ॥ इति ॥

Subject—अमरकोश प्रथम खंड—पृ० १—५७ तक ।

द्वितीय खंड—पृ० ५८ —२१४ तक ।

तृतीय खंड—पृ० २१५—२९१ तक ।

No. 597(*b*). Amarakōsha Bhāshā by Rājā Śiva Simha, of Bhingā Rāja, Baharāich. Substance—Country-made paper Leaves—196. Size—13 × 5½ inches. Lines per page—21.

Extent—4,620. Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character Nāgarī. Date of Composition Saṃvat 1874 or A. D. 1817. Date of manuscript Samvat 1875 or A. D. 1818. Place of deposit—Bhaiyā Santa Baksha Siṃha Guthawar, Baharāich.

No. 397(c). Bhakti Prakāmśa by Rājā Śiva Siṃha of Bhingā Rāja Baharāich. Substance—Country-made paper. Leaves—71. Size—$6\frac{1}{4} \times 4\frac{3}{4}$ inches. Lines per page—30. Extent—1,050. Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition Saṃvat 1852 or A. D. 1795. Place of deposit.—Mahārājā Rājendra Bahādur Siṃha Jī, Bhingā Rāja, Baharāich.

Beginning—श्रीगणेशायनमः ॥ कवित्त—वारन बदन पै रदन एक छवि छाजै राजै तिहुँलोक को निकाई सुखकंद को। आनंद स्वरूप भरौ सेंदुर सुसुंड ऐसो सोभित परमचारु काटै दुखदुंद को ॥ कामना को कल्पतरु चारयो फल देत जानि मानि जन आपनो सु मेरे भवफंद को ॥ जगन को पालक सकल अघ घालक भजु आनंद को कंद पारबती पति नंद को ॥ १ ॥ जपत रहत जे वे पावत परम पद सकल समूह सुख आनंद विस्तारे हैं। विपति विदारि तारि केते पाप पुंजनि ते दीन्हो है निवास बैकुंठनि विहारे हैं ॥ केते दोष दुसह अजेय कौरा आदि देखि कीन्हों तू अरोष पंड खंड महिडारे हैं। मैं तो मन बच क्रम ऐसो इक आनत हौं चंडी के चरन भवसिंधु के नयारे हैं ॥ २ ॥

दोहा—जहं दोहा विपरीति करि सोई सोरठा नाम।
ग्यारह तेरह मत्त पद बरनहु अति अभिराम ॥ ३ ॥

सोरठा—रघुवर कथा अपार गुन समुद्र बरनो कहा।
को नर पावै पार नाथ रावरे कृपा बिनु ॥ ४ ॥

End—अथ स्तुति कवित्त—जाको चतुरानन सहित पंच आनन सहस्र मुख गानन करत गुन नाम को। पावत न अंत संत देवता सुरेस मुनि ध्यावत रहत नित जाके रूप धाम को ॥ जन सिवसिंह सोई जगत को पालक है घालक है बोध अघ सोई नाम राम को। दीजै मोहि जानि जन भक्ति अम्बिका के पाइ बसे चित आइ कै अचल सुख धाम को ॥ ५३८ ॥

दोहा—जाके गुन गन को नहीं पावत अन्त अनन्त। सो अति लघुमति पाइकैं क्यों बरनौं भगवन्त ॥ ५३९ ॥ इति श्री भक्ति प्रकाश श्री रामचन्द्र चरित्र वर्ननं समाप्तम् शुभ मस्तु ॥ सिद्धिरस्तु श्रीराम ॥ श्रीमहाकाली जी को सरन हौं श्री ॥

Subject—गणेश व देवी वंदना वर्णन—छंद—१—२। सोरठा तथा दोहा के लक्षण और उदाहरण वर्णन, निर्माणकाल वर्णन, छं० ३—१०। हरिगीतिका लक्षण उदाहरण, तोमर छंद लक्षणादि वर्णन छं० ११—१६ तक। प्रमानिका या नगस्वरूपिनी, त्रोटक, सोमराजी, रोला, ससिवदना, धनाक्षरी, संजुता, कुंडलिया, मायविका लक्षण वर्णन—छं०—१७—४८ तक। छप्पय, हीरा, पादाकुलिक, सुखस्वर, नाराच, चामर, तिलका, सुंदरी, मौक्तिक माला, मत्त मातंग, लक्षण और उदाहरण छं० ४९—९१ तक। लक्ष्मीधर, भुजंगप्रयात, तारक, रामायण, दोधक, बंधु, माया, संख नारी, मालती, अक्षर पंक्ति, कमला, सवैया लक्षण उदाहरण वर्णन, छंद—९२—१३९ तक। मदन मनोहर, सुलक्षण, मोदक, मोहन, तारक छन्द, कंद, स्वागत, हंस, तनुमध्य और मल्लिका लक्षण और उदाहरण वर्णन—छं० १४०—२०७ तक। चंचला, चित्रांगदा, तामरस, डिल्ल, मालती सवैया, भ्रमरावली, सुंदर, नागस्वरूप, समानिका, हारी, उपस्थित लक्षण और उदाहरण वर्णन छं०—२०८—२९२ तक। तुंग, मंटिका, द्रुत विलंबित, सम्पिणी, चौपैया, पद्नील, प्रमिताक्षरा, हरिनी, ब्रुत, पंच चामर, तोनी, कीड़ा दुमिला, मुक्ता और किरीट के लक्षण व उदाहरण—छं०—२९३—३४८ कमला, चौपाई, इन्द्रवज्रा, चंचरी, सुंदरी, सारवती, त्रिभंगी, लक्षण व उदाहरण। छं० ३४९—४६० तक। विजय, चंद्रकला, लक्ष्मीधर, मानवबंध, मोहन, और स्तुति वर्णन—छं० ४६१—५३८ तक। इति ॥

No. 397(*d*). Bhāshā Vritta Manjarī by Mahārāja Śivasimha of Bhingā Rāja (Baharāich). Substance—Country-made papers. Leaves—29. Size—6¼ × 4¼ inches. Lines per page—28. Extent 392 Anustup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit.—Mahā Rāja Rājendra Bahādura Simha, Bhingā Rājā (Baharāich).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ गौर·······य सुमिरि चितलाय गौरी नन्द अनन्द मयं।·······भाषा कहौं बनाइ मत पिंगल अवलोकि कै ॥ १ ॥ दोहा ॥ भाषे नाग अनेक विधि छंद विविधि विधि नाम। सो मत लै कविजन कियो ग्रंथ वृत्त सुखधाम ॥ २ ॥ तिनको मत लै कहत हौं कछु छंदन की रीति। नाम तासु वृतमंजरी कवि जनको जो प्रीति ॥ ३ ॥ अथ गुरुविचार ॥ संजोगी के प्रथम को बरन दुमत्त समेत। कहि दीरघ अनुसार जुत कहुं चरनान्त उपेत ॥ ४ ॥ अथ लघु को विचार ॥ सुद्ध एक कल लघु कहत कहुं दीरघ लघुमानि। भा·········क विधि सो संक्षेप बखानि ॥ ५ ॥

End—बत्तीसाक्षरी कवित्त रूपक घनाक्षरी छंद यथा ॥ विपति विदारन है मुक्ति के·······रति है कोटि छवि वारन है तारन जगत नित । पव को विदारन है कामना संवारन है विपति विदारनि है निखर निकर जित ॥ पलनि को पालक है दैत उर सालक है गनवर दालक है मेरे सो बनत चित ॥ अंबिका तिहारे पांय कोटि कोटि छवि छाय मेरे मन वच काय राबरे सरन हित ॥ १० ॥ इति श्री भाषा वृत्तमंजरी दंडक छंद वर्णनं नाम षष्टमः ६ ॥ समाप्तम ॥ शुभमस्तु सिद्धिरस्तु श्री महाकाली जीव को सरन हौं ॥ श्रीराम ॥ इति ॥

Subject—गणेशवंदना, नाग कवि के पिंगल का आधार वर्णन । गुरु लघु विचार, व्योममाला छंद, दीर्घ लघु उदाहरण वर्णन पृ० १—२ । गण, देवता, फल विचार, दग्धाक्षर, मित्र सत्रुगण, मात्रावृत्त छंद, वर्णवृत्तछन्द वर्णन पृ० ३-७ तक । गाथा छंद, गीति छंद, उपगीति, दोहा, दोहा—भेद, रोला छंद, छप्पय सभेद, पृ० ८-१४ तक । कुंडलिया, चौपैया, त्रिभंगी, अभिराम छप्पय, अमृतध्वनि वर्णन, पृ० १५—१६ तक । दुमिल सवैया, लीलावती, सुमग, मरहठा छंद पृ० १७—१८ तक । श्रीछंद, उक्का श्रीछंद, नारी छंद, प्रिया, माया, प्रमदा, मधु छंद, मही छंद, सवास छंद, व्योममाला, पद, हरिनी, बंधु, मोटनक, अनुकूल, सुंदरी, मोहन, तामरस, मनि, मालती छंद वर्णन पृ० १९—२१ । पंकज वटिका, हरिलीला, रामायन, सुप्रिया, विशेषिका, शिषरनी, क्रीड़ा, चंदु, गीतिका, स्रग्धरा, विजय, मत्तगयंद, चन्द्रकला, मनोहर, मदनमनोहर, भुजंग, विजृंभत छंद वर्णन पृ० २२—२७ तक । दंडक, सर्वतोभद्र छंद, सालूर, अनंगशेखर, घनाक्षरी, रूपक घनाक्षरी—पृ० २८—२९ । इति ।

No. 397(*b*). Bhāshā Britta Ratanawali by Mahārāj Śhiva Simha of Bhingā (Baharāich). Substance—Country-made paper. Leaves—17. Size—6¼ × 4¾ inches. Lines per page—30. Extent—210. Anusṭupa Ślokas. Complete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Mahārājā Rājendra Bahādur Simha Mahodaya Bhinga Raja (Baharāich).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ शुभग वृत्त रत्नावली छन्द शास्त्र सुखानि । सो ताको भाषा कियो गिरिजा पद नुति ठानि ॥ १ ॥ अथ अष्ट गण नाम ॥ मय रस तज मन अष्टगन पिंगल नाम बखानि । बरन एक उचारतें लीजे क्रम सों जानि ॥ २ ॥ मनगल तीनों होत हैं भय मल आदि कहंत । रजलग भधि सो जानिए सतलग भाषत सन्त ॥ ३ ॥ अथ गण देवता फल विचार ॥

मन माहि सुर्य औ सुषद् भव शशि अलजस वृद्धि । रजपावक रवि मृत्युहत सतकव गमन न सिद्धि ॥ ४ ॥ अथ गुरु विचार ॥ संयुक्ता दिग बिंदु युत पुनि बिसर्ग फल होइ । स्वर दीरघ गविकल्प लग चरन अंत गल होइ ॥ ५ ॥ अथ लघु विचार ॥ जो विभिन्न गुरु गहत कवि एक मात्र लघु जानि ॥ ह्रस्व दीर्घ इन सब्द के आदि कहं लघु मानि ॥ ६ ॥

End—अथ एक त्रिसाक्षर कवित्त कामः ॥ कीजै एकतीस आनि वर्न प्रमान ठानि षोडसे विराम पद लषि परमानिए । भाषते फनीस मत कवीस ऐसे पिंगल बषानि सो कवित्त काम ठानिये ॥ कहैं कविलोग गुरु चरन विराम लषि कीजै पद जमक विलोकि इमि जानिए । वेद पद गाय सो सकल सुख भाय रचि विमल सोहाए ऐसो छंद पहिचानिए ॥ ९६ ॥ दोहा ॥ गुरु लघु लक्षन जो कहै यामैं विविध विचार । उदाहरन ताको कियो पद छंदनि सुष सार ॥ ९७ ॥ इति श्री भाषा वृत्त रत्नावली समाप्तम् शुभमस्तु सिद्धिरस्तु श्री महाकालो देव्यैनमः ॥ श्री राम श्री ॥ इति ।

Subject—गणेश वंदना छं० १ । गणनाम वर्णन—छं० २—३ गणदेवता फल विचार और गुरु लघु विचार छं० ४—८ तक । वर्ण वृत्त छंद—हंस, गुरु लघु संज्ञा, छंद लक्षण वर्णन और चक्र वर्णन, छं०, ९—१७ । तारी छंद तोनों, वारि, पंक्ति शशिवदना, सोमराजी, मदलेषा, मधुमती, विद्युन्माला, नागस्वरूपिनी, छन्दों के लक्षण और उदाहरण छं० १८—२८ । चित्रपदा, मानव छंद, अनुष्टुप छंद, कमला, मनिबंध, रूपमाली, पंचकला, सारवती, अमृतगति, हंसी, सुंदरी, इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा, उपजाति—छंद लक्षण और उदाहरण वर्णन छं० २९—४३ । रथोद्धता, स्वागता, दोधक, मालिनी, हरिप्लुता, द्रुत विलंबित, तोटक, प्रमिताक्षरा, स्रग्विनी, भुजंग प्रयात, वंशस्थ, इंद्रवंशा, उपजाति, कुसुम विचित्रा, छंद लक्षण और उदाहरण पृ० ४६—५६ । पुष्पिताग्रा, प्रभावती, प्रहर्षिनी, वसंततिलका, मालिनी, भ्रमरावली, चामर, नाराच, पृथ्वी, हरिणी, शिखरणी, मंदाक्रान्ता, चित्रलेखा, शार्दूल विक्रीड़ित, शोभा स्रग्धरा, सवैया तरंगता, मदिरा, मालती, चित्रपदा, मल्लिका, माधविका सवैया के लक्षण और उदाहरण वर्णन—छं० ५७—७८ । दुमिल, तन्वी, कमला, भुजंग विजृंभित वर्णन—छं० ७९—८२ । अथ मात्रा वृत्त—गाथा, उपगीति, दोहा, रोला, छप्पय, कुंडलिका, चौपैया, त्रिभंगी छंदों का लक्षण उदाहरण वर्णन छं० ८२—९१ । अथ दंडक वर्णन । सर्वतोभद्र छंद, चन्द्र वृष्टि प्रयात, मत्तमातंग, अनंगशेषर, कवित्त कामः लक्षण उदाहरण वर्णन—छं० ९२—२७ तक । इति ।

No. 397(*f*). Kāvyadukhana Prakāśa by Mahārājā Śiva Simha of Bhinga (Baharāich). Substance—Country-made

paper. Leaves—26. Size $6\frac{1}{4} \times 4\frac{3}{4}$ inches. Lines per page—28. Extent—275 Anusṭupa Ślokas. Appearance—Old. Character Nāgarī.—Place of Deposit—Mahārāja Rājendra Bahādura Siṃha of Bhingā Rajā (Baharāich).

श्री गणेशायनमः ॥ छन्द बरवा ॥ गौरी सुवन शुभ वदनै रदन विचारु। विघुन हरन विधि कोधौं यह संसार ॥ १ ॥ वारिज जात षडानन श्रानन अंक। सिद्धि सदन गज मुख लषि श्रपदन संक ॥ २ ॥ सुकवार षष्ठमि तिथि सिति वैसाष। प्रगट करयौ यह ग्रंथे करि अभिलाष ॥ ३ ॥ नाम धरयौ या ग्रंथे वरनि विचारि। काव्य दुषन परकासै सुकवि सुधारि ॥ ४ ॥ लषि दूषन उल्लासें कवि बियान। सो संचित करि बरनै अति हित मानि ॥ ५ ॥ नहिं समरथ करिवेको जुक्ति नवीन। याते सुकवि छंदै पदजुत कीन ॥ ६ ॥ अर्थ पदारथ वेई बरनै सोइ। छंद भेद करि भाषे नाम मिलोई ॥ ७ ॥ नाम प्रगट करि बरनै कवि निज सर्व। हैा कैसे करि भाषौं मति अति षर्व ॥ ८ ॥ ताते प्रगट न भाषत राषि छिपाइ। सुकवि सुमति लपि आनै चोर न कोई ॥ ९ ॥ कौन बरन मंगल अन करि रिपु कौन। सो बरनै या ग्रंथे लषि कवि तौन ॥ १० ॥ अथ दूषन बर्नन तत्र प्रथम अप्रउक्ति दूषन बर्नन ॥

End—चैापाई ॥ यह पहेलिका जाने विमल। सुधे..........उलटे अमल ॥ ५० ॥ सान। यह प्रहेलिका कहाे अनुठो। सुधे सीतल उलटे झूठो ॥ ५१ ॥ पाला। सुनो सबै प्रहेलिका हाल। सुधे नभ बसि उलटे लाल ॥ ५२ ॥ तारा—छंद बरवा—करि प्रकास दीपक जहं लघु लषिछेन। त्याें दूषनन दुरन कछु यह कहि देत ॥ ५३ ॥ लखि विरोध कछु यामें क्षमि अपराध। हैा लघुमति कवि गुरु मति परम अगाध ॥ ५४ ॥ इति श्री काव्य दूषन प्रकास विरचितायां प्रहेलिका वर्णन नाम त्रितीयोऽध्याय ॥ ३ ॥ समाप्तम् शुभ मस्तु सिद्धिरस्तु श्री महाकाली जीव की सरण हैा ॥ इति ॥

Subject—गणेश वंदना, निर्माण तिथि, ग्रंथ नाम, रचयिता का नाम वर्णन पृ० १—२। अप्रयुक्त दूषण वर्णन, अंध दूषण वर्णन। अमित, बधिर, अगतापंगु, नाम वाक्य, नाश, हीन रस, मृतक दूषण, असमर्थ, जतिभंग, ग्रामीण। व्यर्थ, वायस पांति, मरालिका, अपार्थ वर्णन। कायर स्थूल कृष्ण दूषण और क्रमहीन दूषण कथन पृ० ३—५ तक। क्लिष्ट, कर्णकटु, अनुचोक्षण, पुनरुक्ति, पतत्प्रकर्षन, देश विरोधी, पात्र दुष्ट, काल विरोध, नक्षानक्ष, लोक विरोधी, नेमानेम, न्याय आगम विरोधी, बालमति, अन्न पक्ष, रसहत वृत्ति, पिंड वाक्य विरोधी, वरन वाक्य विरोधी, अवस्था वाक्य विरोधी, भेष वाक्य विरोधी,

दूषन, द्वेश वाक्य विरोधी, वरन अपक्षापक्ष, समय सिंगार विरोधी दूषण वर्णन पृ० ६—१० तक। कवितालंकार वर्णन। कामधेनु लक्षण, कंकण बंध, कमल बंध, धनुष बंध, गोमूत्रिका, अश्वगति, कपट बंध लक्षण वर्णन, पृ० ११—१५ तक। निरोष्ठ लक्षण, मात्रा रहित, बहिर्लापिका, अन्तर्लापिका, सासनोत्तर लक्षण वर्णन, पृ० १६—१९ तक। पहेलिका लक्षण, वर, सांड, जूता, चना, बंदूक, जाल, यशोदा, कुच, नौका, मराल, खटिया, खाट, राज, मोहर, जर, सर, वारन, कपि, नर, बाग घोड़े को, गज, मन, पगड़ी, वरनद, सुमा, सीतल, बाजू, ढाल, सारस, वरद, बादर, छुरी, काम, चकरी, चोर, घाम, दादुर, धाम, मकड़ी, नींद, बेसर, बोरा, बोरकानेकी नारि, नक्षत्र, सुधाकर, नगर, सान, पाला और तारा आदि पहेलिकाओं का वर्णन है, पृ० २०—३६ तक।

No. 397(g). Rāma Chandra Charitā by Mahārāja Śiva Simha of Bhingā Rāja (Baharāich). Substance—Country-made paper. Leaves—7. Size—6¼ × 4¾ inches. Lines per page—30. Extent—100 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1857 or A. D. 1800. Place of deposit—Mahārāja Rājendra Bahādura Simha, Bhingā Rāja (Baharāich).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा। जो करता हरता सदां पालनता संसार। तापद बंदन कीजिये रहत सबनि तें पार ॥ १ ॥ यदि वेस्य मुनि मत निरषि वरने कथा विचारि। रामचन्द्र के गुन कछु अति अपूर्व सु निहारि ॥ २ ॥ छंद हरिगीतिका—पूरब हिरन्य कसिप भयो दिति तनय दैतनिराज है। नरसिंह रूप धरयो हरी तिन हयो देवनि काज है ॥ विश्रवा सुत पुनि सो भयो नकता चरो सों थाइ है। तिहि नाम रावन जानिए त्रय लोक को दुखदाइ है ॥ ३ ॥ कवित्त—ताहि वधिवे को दसरथ सुत भयो हरि लीन्हो अवतार नाम राम जग जानिए। तोरयो हर धनुष विदेह धाम राम जब पंद्र वर्ष रस सीय उमिरि प्रमानिए ॥ द्वादस बरस पुनि अवध बितायो धाम त्यागि बनवास वेष तापस बखानिए। रामनन नप सीय छुति वर्ष जानि मन देखिये वाहि भाम विपिन वास जानिए ॥

End—छंद गीतिका—पुत्र दै श्रीराम को पुनि सोय वास धरा किए। ताहि सों गनि लीजिए अपदि गुन इंदुहि लै दिए ॥ अंक लपि परिमान वर्ष सुराज पुनि रघुवर कहे। फिर दई पुत्रन्ह अनुज पुरजन सहित सुरपुर को लहे ॥ ४१ ॥ दोहा—मासवार तिथि सम प्रभू जो कछु कीन्हे कर्म। त्यागि और सोई कहे यामे कछ्रु न भर्म ॥ ४२ ॥ रघुवर चरित प्रकास कर वरने ग्रंथ

विचारि। रामचन्द्र आनन्द जन चंद फंद अवतारि ॥ ४३ ॥ निर्माणकाल :—
वेद ससी अग कुसल तिथि सप्तमि सित गुरुवार। मास माद्रि है योच लखि
संपूरन सु विचार ॥ ४४ ॥ पुनि बरन कल्यान पद धर्द द्विदल रिपु साल। वे
पूरन निज्ञ नाम त्रिहि कियो ग्रंथ हित साल ॥ ४५ ॥ इति श्री रामचन्द्र चरित
संपूर्णम् शुभः ॥

Subject—प्रार्थना, निर्माणकाल कथन, अवतार के कारण वर्णन।
छं० १—४ तक—

राम विवाह वर्णन, वन गमन, सूर्पनखा का नाक कान छेदन, सीता-हरण,
सुग्रीवमिलन, सेतु-बंधन का तिथियों सहित वर्णन। छं० ५—१९ तक।

अंगद रावण संवाद, मेघनाद का नागफांस में बांधना, धूम्राक्ष-वध, प्रह-
प्रहस्त, कुंभकर्ण वध, अतिकाय वध, नारान्तक वध, अकंपन वध, लक्ष्मण-
शक्ति मेघनाद-वध-वर्णन तिथियों सहित। छं० २०—२७ तक—

महापार्श्वादि वध, रावण-युद्ध, रावण वध, विभीषण को राज तिलक,
राम का अयोध्या गमन, भारद्वाज के आश्रम में आना, राम-भरत भेंट, राम
का सीता को परित्याग, लवकुश उत्पत्तिः सीता जी का पयस्थान, राम का
राज्य को बांटना, राम का सपरिवार स्वर्ग जाना, निर्माणकाल और
कवि वर्णन तिथियों सहित। छं० २८—४५ तक।

इति।

No. 397(*h*). Srutibōdha Bhāshā by Mahārājā Śiva Simha of Bhingā Rāja (Baharāich). Substance—Country-made paper. Leaves—7. Size—6½ × 4½ inches. Lines per page—32. Extent—200 Anusṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Place of deposit—Mahārāja Rājendra Bahādura Simha Mahodaya, Bhingā Rāja (Baharāich).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ सोरठा ॥ गनुरन लघु मन आनि
प्रणत गौरि हर विमल पद। कहे सुकवि पहिचानि छंद सबै श्रुति बोध के ॥ १ ॥
दोहा ॥ आदि मध्य पुनि अंत गो भजसा लेहु विचारि। यरता लो पहिचानिय
मन गज सुकवि निहारि। दीरघ बिंदु विसर्ग गो संयुक्ता दिग चक। चरन अंत
लग बरन गो कहि फनि नादि विकल्प ॥ ३ ॥ अथ छंद लक्षण छंद आर्या
यथा ॥ प्रथम तीसरे आनो रस दो मत्ता विचारि के ठानो। दूजे अंक दुआनु पद
चौथा आर्या तिथि मानु ॥ ४ ॥ गीति छंद यथा ॥ विषमे मान करीजै ॥ सब पद
मत्ता अंक है दीजै ॥ या विधि सों आहं कीजै। गीति छंद सोई नाम कहीजै ॥ ५ ॥

End—अथ ऊन विंसाक्षर शार्दूल विक्रीड़ित छंद ॥ यथा ॥ आदौ दो पुनि तीसरो रस वसु गो द्वादसो जानिता। आदित्यौ सम येक चौदह वसू है दीर्घ सो मानिता ॥ त्योंही सत्रह ऊनविंस गुरु विश्रामो तहां आनिता। भाषे सेस भुजगु मेरु सुमगो सार्दूल विक्रिड़िता ॥ ४२ ॥ एक विंसाक्षर स्रग्धरा छंद यथा ॥ चत्वारो जासु वर्ना प्रथम नु गुरु कै षष्टगो सप्त मो है। कोजै गो चौदहो सो तिथि रिषि दस है भूतिः विंशो जुगो है ॥ एको विस्राम यानो विरति हयदसो छंद मे सो कहो है। गाय माई कवी सो सकल गुन जुतो स्रग्धरा नाम सो है ॥ ४३ ॥ इति श्री श्रुत बोध समाप्तम् शुभ मस्तु सिद्धि रस्तु ॥ श्री महाकाली जीव को सरन हों ॥ श्रीराम ॥ इति ॥

Subject—गणेश गौरि हर वन्दना वर्णन—छं० १। गण व दीर्घ ह्रस्व वर्णन—छं० २—३। आर्या छंद, गीति, उपगीति, ह्रीति छंद लक्षण उदाहरण वर्णन-छं०—४—७। पंक्ति छंद, ससिवदना, मदलेषा, अनुष्टुप श्लोक, मानव क्रीड़ा, नाग स्वरूपिणी, विद्दनमाला, मणिबंध लक्षण व उदाहरण वर्णन छं०—८—१५। पंचकमाला, मंदाक्रांता, हंसी, सालिनी, दोधक इन्द्रवज्रा उपेन्द्रवज्रा, उपजाति छंद लक्षण व उदाहरण—छं० १६—२३। विपरीति पूर्वा, रथोद्धता, स्वगता, तोटक, भुजंगप्रयात, प्रमिताक्षरा, द्रुत विलंबित, हरिनीप्लुता, वंशस्थ, इन्द्रवंशा, प्रभावती छंद के लक्षण व उदाहरण वर्णन, छं०२४—३५। प्रहर्षिनी, वसंततिलका, मालिनी, हरिनी, शिषरनी, पृथ्वी, शार्दूलविक्रीड़ित, स्रग्धरा छंद के लक्षण व उदाहरण वर्णन। छंद—३६—४३ तक। इति ॥

No. 398. Śiva Siṃha Sarōja by Śiva Simha of Kānthā, Unao. Substance—Country-made paper. Leaves—490. Size—8 × 6 inches. Lines per page—56. Extent—9,000 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Written in prose and Verse. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṃvat 1931 or A.D. 1874. Place of deposit—Ṭhākura Digvijaya Siṃha, Tālukedāra, Village Dikaulī, Post Office Bisawañ, District Sitāpur.

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सिवसिंह सरोज लिख्यते ॥ अकबर कवि श्री मोहम्मद जलालउद्दीन अकबर बादशाह। शाह अकब्बर बाल की बांह अचित गही चलि भीतर भौने। सुन्दरी द्वार ही दृष्टि लगाय के भागिबे की भ्रम पावत गौने ॥ चौंकत सौ सब ओर विलोकत शंक सकोच रही मुष

मैाने। यों छवि नैन छबीले के छाजत मानो बिछोह परे मृगछौने ॥ १ ॥ शाह पकब्बर एक समै चले कान्ह विनोद बिलोक बालहि। पाहट ते पबला निरख्यो चकि चैांकि चली कर पातुर चालहि। त्यों बलि बेनी सुधारि धरी सुभई छवि यों ललना पहलालहि। चंपक चारु कमान चढ़ावत काम ज्यों हाथ लिये पहि बालहि ॥ २ ॥ केलि करै बिपरीति रमै सो पकब्बर क्यों न रतो सुष पावै। कामिनि की कटि किंकिनी कान किधौं गन प्रीतम के गुण गावै ॥ बिदु छुटो मन में सो लिलाट ते यों लट मैं लटको लगि पावै। साहि मनोज मनोचित मैं छवि चंद लए चक डोरि मिलावै ॥

End—(१) हरीराम प्राचीन ॥ संवत १६८० । इनका नख सिख पति सुंदर है। (२) हिमाचल राम कवि ब्राह्मण भटैाली जिला फैजाबाद सं० १९०४ सीधी सादी कविता है ॥ (३) हीरालाल कवि ॥ शृंगार मैं बहुत उत्तम कवित्त हैं। (४) हुलास कवि—पैजन ॥ (५) हरचरण दास कवि। इन्होंने एक ग्रंथ भाषा साहित्य में महा सुंदर पद्भुत पपुर्व ब्रहत कवि वल्लभ नाम बनाया है इस ग्रंथ में पपने ग्राम सन संवत पादि का पता नहीं दिया है। (६) हरिचंद्र कवि बरसाने वाले ग्रंथ बहुत सुंदर बनाया लेकिन सन संवत नहीं। (७) हजारी लाल त्रिवेदी विद्यमान हैं। नीति शांति संबंधी इनको काव्य सुंदर है। (८) हरिनाथ ब्राह्मण काशी निवासी १८२६ संवत इन्होंने पलंकार दर्पण नामक ग्रंथ बनाया। (९) हिम्मत बहादुर नवाब ॥ बलदेव कवि ने सत-गिरा विलास में इनके कवित्त लिखे हैं ॥ संवत १७८५ वि०। (१०) हिम्मतराम कवि मदन कवि ने इनको प्रशंसा की है। (११) हरिजन कवि ललितपुर निवासी संवत १९११ राजा ईश्वरी नारायन सिंह काशिराज के यहां रसिक प्रिया को टीका की ॥ (१२) हरिचंद कवि बंदीजन चरखारी वाले। राजा छत्रसाल चरखारी के यहां थे ॥ (१३) हुलास राम कवि सालिहोत्र भाषा में बनाया। इति श्री शिव सिंह सेंगर कृत शिव सिंह सरोज समाप्तं संवत १९३१ लिषतं गौरीशंकर ॥

Subject—इस शिव सिंह सरोज में लगभग १००० कवियों के नाम पुस्तक नाम उनकी कविता का कुछ नमूना निर्माणकाल निवास स्थान का पूरा पता आदि भली भांति वर्णन किया है। पुस्तक उत्तम है।

No. 399(*a*). Rasapiyūsha Nidhi by Soma Nātha of Mūttra. Substance—Country-made paper—Leaves—148. Size—12 × 7½ inches. Lines per page—30. Extent—2,775 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1794 or A.D. 1837. Date of

manuscript—Samvat 1941 or A.D. 1844. Place of deposit—Pandita Syāma Vihāri Miśra, Golāganja, Lucknow.

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ रसपीयूष लिख्यते । छप्पय—सिंधुर बदन अमंद चंद सिंदुर भाल धर। एकदंत दुतिवंत बुद्धि निधि अष्ट सिद्धि वर ॥ मद जल श्रवत कपोल गुंजरत चंचरीक गन ॥ चंचल श्रवन अनूप थोंदि थिरकति मोहति मन ॥ सुर नर मुनि बरनत जोरि कर गुन अनंत इमि ध्याइ चित । ससिनाथ नंद आनंद कर जय जय श्री गननाथ नित ॥ १ ॥ कवित्त—अमल अनंत नव नीरद बरनवंत प्रगटे अवनि पै अनादि निरधारे हो । असुर बिदारे दुख पुंज निरवारे कोरि सकल सुधारे काज गूढ़ गुन भारे हो ॥ जहां जेहि ध्यावे तुम तहां ठहराये आइ रूप उजियारे सोमनाथ उरधारे हो । जै श्री रघुराइ कह्यौ चारौ फल दाइक दुलारे दसरथ्थ के हमारे प्रान प्यारे हो ॥ २ ॥ कंचन के रंग अंग आनन अदन राजै उद्धत फंदैया नीर सागर दुरंत के । श्री कौ महामंगल संदेसा पहुंचैया और लंक बिनसैया औ फिरैया सब संत के ॥ सोमनाथ बरनै समीर के सपूत सांचे सेवक समीपी रघुबीर बलवंत के ॥ कंत अवनी के है अनंत सुख पावै गुन गावैं नर ऐसो जो हठीले हनुमंत के ॥ ३ ॥

End—सवैया—सागर सील उजागर कीरति आनन्द के उपजावन हारे । आदि अनादि सरूप निरंजन इन्द्र कौं आछे भिजावन वारे ॥ मोहन श्री ससिनाथ महाजन कौं घने खेल खिलावन हारे । लाज हमारी है रावरे हाथ ऐ नंद को गाय चरावन वारे ॥३०४॥ निर्माणकाल—सत्रह से चोरानवे संवत जेठ सुमास । कृष्णपक्ष दसमी भृगी भयो ग्रंथ परकास ॥ ३०५ ॥ छंद—श्री रघुनंद आनंद कंद हिय में ध्याइ सुख सरसाइये । ३०६ ॥ इति श्री मन्य महाराज कुंवर प्रताप सिंह हेत कवि सोमनाथ विरचिते रस पीयूष निधो अर्थालंकार संश्टष्टि शंकर अलंकार वर्नन नाम एक विंसति मस्तरंगः २१ ॥ श्री रस्तु शुभ मस्तु श्री संवत् १९४१ श्रावण शुक्ल प्रतिपदायां बुधवासरे लिखित मिदं पुस्तकं बलदेव मिश्रेण श्री कृष्णाय नमोनमः ॥ श्री शिवायनमः ॥

Subject—मंगलाचरण पृ० १—२ । राजकुल वर्णन—पृ० २—४ । सभा वर्णन—पृ० ५ । कविकुल वर्णन—पृ० ५—६ । पिंगल, पस्तार, मर्कटी, पताकादि वर्णन—पृ० ७—१२ तक । मात्रावृत्त छंद वर्णन—पृ० १३—२० । वर्णवृत्त छंद वर्णन—पृ० २१—२४ । काव्य सामिग्री लक्षण—अभिधा, व्यंजना आदि का वर्णन—२५—३२ तक । ध्वनि भेद वर्णन—पृ० ३३—३६ । शृंगार रस भेद तथा स्वकीया नायका सभेद वर्णन—पृ० ३७—४६ तक । परकीया तथा गणिका नायिका सभेद वर्णन—पृ० ४७—५० । अन्य संभाेग दुःखिता तथा

मानिनी नायिका सभेद वर्णन—५१—५२। स्वाधीनपतिका, खंडिता, कलहंतरिता, विप्रलब्धा, उत्कंठिता, वासकसज्या, अभिसारिका, प्रोषितपतिका, प्रवत्स्यत्पतिका, आगमथ्यति पतिका, नायका भेद वर्णन—पृ० ५३—६८ तक। उत्तमादि नायका तथा सखी भेद, उपालंभ, परिहास, दूती कर्म वर्णन- पृ० ६९—७२। नायक निरूपण, सखा, दर्शनादि भेद वर्णन पृ० ७३—८२। हाव भेद वर्णन—पृ० ८२—८६। वियोग श्रृंगार तथा दश दशाओं का वर्णन—पृ० ८७—९०। हास्य रस, करुण रस, रौद्र, वीर भेद, भयानक, बीभत्स, अद्भुत और शांत रस का वर्णन—पृ० ९१—९६। भाव ध्वनि वर्णन—९७—१०२। मध्यम काव्य गुणीभूत व्यंग के आठ भेद सहित वर्णन—१०३—१०६। काव्य के दोष वर्णन, वाक्य दोष, पद असमर्थ दोष, अश्लील, क्रमहीन, व्याहत, पुनरुक्ति आदि का वर्णन—पृ० १०७—११२। काव्य गुण वर्णन। माधुर्य, प्रसाद, ओज वर्णन—पृ० ११३—११४। चित्र काव्य और अनुप्रास वर्णन—पृ० ११५—१२०। अर्थालंकार निरूपण, पृ० १२०—१४७ तक। संसृष्टि और संकर अलंकार वर्णन तथा निर्माण संवत कथन—पृ० १४७—१४८। इति।

No. 399(*b*). Rasapiyusha Nidhi by Soma Nātha. Substance—Country-made paper. Leaves—76. Size—12 × 5 inches. Lines per page—28. Extent—4,332 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition Samvat 1794 or A. D. 1737. Date of manuscript—Samvat 1948 or A. D. 1891. Place of deposit—Ṭhakura Digviyai Simha Tālukedāra, Village. Dikauliyā, Post Office Bisawān, District Sitāpur.

No. 400(*a*) Śrī Jugalasat kī Ādi Bāṇī by Śrī Bhatta. Substance—Country-made paper. Leaves—20. Size—12 × 6 inches. Lines per page—48. Extent—600 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1893 or A. D. 1841. Place of deposit—Paṇḍita Ganeśjī, Village Rakabā, Post Office Sisaiyā, District Baharāich, Tahsil Kesarganj (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः॥ श्री लाड़िली लाल को जय। श्री निंबादित्यायनमः श्री आदिवाणी जुगुल शत श्री भट्ट जी महाराज कृत लिख्यते संवत १८९८ माघ मासे कृष्ण पक्षे शुभ दिन॥ दूहे॥ कल्प विटप श्री भट्ट प्रगट

कलि कल्मष । दुष दूरि कर जे नर पावे साथ ता । अथ तिनको हरखो तन दरसो ते होहि हस्त जा मस्तक धरहों गुन निधि रसिक प्रवीन भक्ति दसधा के आगर । राधाकृष्ण स्वरूप ललित लीला रस सागर कृपा दृष्टि संतन सुषद भक्ति भूप द्विज वंशवर कल्प विटप श्री भट्ट कलि कल्मष दुष दूरि करि ॥ अथ आदि वाणी श्री जुगुल शत तत्र प्रथम सिद्धांत सुष लिष्यते ॥ पद आभास दोहा ॥ राग केदारो ॥ चरण कमल की दीजिए सेवा सहज रसाल घर जायो मुहि जानि के चेरो मदन गोपाल ॥ पद इकताला ॥ मदन गोपाल सरन तेरो आयो । चरन कमल की सेवा दीजे चेरो करि राषौ घर जायो ॥ धनि धनि मात पिता सुत बंधु धन जननी जिन गोद खिलायो । धनि धनि चरन चलत तीरथ को धनि गुरु जिन हरि नाम सुनायो । जे नर विमुष भये गोविंद सो जन्म अनेक महादुष पायो । श्री भट्ट के प्रभु दियो है अभय पद जम डरपो जब दास कहायो ।

End—तुम हमरे घर के हो पुरोहित लगों तिहारे पाई । यह बालक चपला सों न चोके तैसे करी उपाई ॥ श्रावण शुक्ल पक्ष एकादसी गोप मिले सब आई । बोले गर्ग विचारि मंत्र को सुत बनो भलो नंदराई । पच रंग पाट को दाम रचवौ नाना रतन लगाई ॥ आगम निगम मंत्र सो नीके रक्षा करी बनाई ॥ श्री ब्रजराज आचरज सो मुनि तैसेई करवाई ॥ मंत्र पवित्राश्याम कंठ मैं गर्ग दई पहिराई ॥ मानो घन थिर कीन्हो दामिनि सोभा लगन सुहाई । बाढ रोम गल सब ब्रजपुर में श्री भट भई मन भाई ॥ श्री लाल जी की बधाई लिष्यते ॥ आभास दोहा ॥ भागवती जसुमति अति भई । प्रफुलित लषि लाल गोकुल मंगल आज्ञु लषि बाढ़ी बिसद बिसाल । पद तिताला । गोकुल मंगल आज्ञु बधाई । रानी जसुमति के प्रगट है सुन्दर कुंवर कन्हाई । गोपी थापी थार लिये कर रवि छवि दषि लजाई ॥ गावत आवत धावपावत मूरति लगति सोहाई । दौर देषि मुष स्याम सुन्दर को अंग अंग सचुपाई ॥ भागवती जसुमति रानी अति सुतजायो सुषदाई । नृत्यत कीरति मुषिया जिन मुंह कमला करत बड़ाई । कर सनिमान सबन को तैसे जो जैसे मन भाई ॥ नंद सदन में दुध दही को गोपिन कीच मचाई ॥ आगन गोप ग्वाल गन नाचत आनंद मगन महाहो । माग सराहत श्री जसुमति को भाषत भूप भलाई ॥

Subject—इसमें श्री कृष्ण राधिका की छवि ब्रजलीला वर्षा बहार, लालजी को बधाई, पवित्रा आदि का वर्णन है ।

No. 400(*b*) Śri Jugulasataka by Śri Bhaṭṭadeva. Substance—New made paper. Leaves—20. Size—10 × 6 inches. Lines per page—40. Extent—650 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—

Samvat 1652 or A. D. 1595. Place of deposit—Śrī Nimbārka Pustakālaya Maṇdira Bābā Mādhavadāsajī Mahanta, Nānpārā, District Baharāich (Oudh).

Beginning—श्री राधा सर्वेश्वरो विजयतेतराम्। श्री निम्बार्क दीनबंधु सुनि पुकार मेरो। पतितन में पतित नाथ शरण आयो तेरो। तात मात भगिनी भ्रात परिजन समुदाई। सब ही संबंध स्वामि पायो शरणाई। काम क्रोध लोभ मोह दावानल भारो। निशि दिन में जरौं नाथ लीजिए उबारी। अंबरीष भक्त जानि रक्षा करि धाई। तैसेई निजदास जानि राखौ शरणाई। भक्त वत्सल नाम नाथ वेदन में गायो। श्री भट्ट तव शरण आय अभयदान पायो॥१॥ रसिक वृन्दा विपिन निहार। यद्यपि मिलैं कोटि चिन्तामणि तदपि न हाथ पसार। विपिन राजसों याके बाहर हरिहू को न निहार॥ जय श्री भट्ट धरि धूसर तनु यह आशा उर धार॥२॥ दोहा॥ सेव्य हमारे हैं सदा वृन्दा विपिन विलास। नंद नंदन वृषभानु जा चरण अनन्य उपास॥

End—अथ फल अस्तुति लिख्यते। श्री भट प्रगट युगुल शत पढ़ै कंठ तिहुं काल। युगुल केलि अवलोकतें मिटै विषय जंजाल। नयन बाण पुनि राग शशि गनौ अंक गति वाम प्रगट भयो श्री युगल शत यह संवत अभिराम॥ १६५२ संवत। एक छप्पय १ दोहा आदि अंत मधिमान। शत पद आभासन सहित युगुल शत हद परमान॥ छप्पय रूप रसिक सब संत जन अनुमोदन याको करौ। दस पद हैं सिद्धांत बीस अट बृजलीला पद सेवा सुख सोलह सहज सुख एक बीस हद। पाठ सुरत इक उनबीस उत्सव लहिए अद्भुत श्री भट देव रच्यो शत युगुल जु कहिए निज भजन भाव कंचित किये इते भेद यह उर धरौ रूप रसिक सब संत जन अनुमोदन याको करौ हस्ताक्षर किशोरीदास।

No. 401(*a*). Sālihotra Prakāsikā by Rājā Śrīdhara of Kheri Substance—Country-made paper. Leaves—160. Size 10/6 inches. Lines per page—44. Extent—5,280 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1896 or A. D. 1839. Date of manuscript.—Samvat 1920, or A. D. 1863. Place of deposit.—Thākura Durgā Simhajī, Dikauliyā, Post Office Biswān, District Sītāpur (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः॥ अथ सालहोत्र प्रकासिका लिख्यते॥ श्री गणपति गौरी गिरा हरि हर के पद ध्याय। श्रीधर विरचित ग्रंथ को हय कुल को सुखदाय॥ छप्पै छंद॥ सिर पर लसत किरीट भाल पर तिलक विराजत।

कुंडल कानन माभ्र गरे बनमाला छाजत ॥ पीताम्बर कटि कसे हाथ दक्खिनता जनवर। स्यंदन में चाहद चस्व रसो वाये कर ॥ हिम पारथ सो मुसकात लचि मोपम कहो सैना दरै। गहि भेष गुविंद चनंद मय मंगल श्रीधर को करै ॥ छप्पै छंद ॥ ब्रह्मा के सुत पत्रि भत्रि के चन्द बषानैा। जल स्वरूप भो तासु तनय गुन ग्यान निधानैा ॥ तासु बंस में भए मुनिंद महीपति जानो प्रगट सालमल द्वीप तासु राजा डर चानैा ॥ तिन परसुराम सो युद्ध करि देह छोड़ि सुरपुर गये। सुत भूप भए वहि देस मों सकल उपद्रव बहु भए। दोहा ॥ तब रिपि चत्त विचारि गे परसराम के पास। भाष्यो वंस मुनींद्र को किहि विधि होइ प्रकास ॥

End—कफ को होइ मिजाज जेहि चना देहु तेहि चानि ॥ एक मिजाजहि मारदो भो परदावा को यानि ॥ टका तोन परमान सो कम दाना नहिं देइ ॥ टका तीन से के ऊपर दाना चधिक न लेइ ॥ या विधि दाना दीजिए कह पह भूप निहारि। जासा वाजी लघु रहै लीजै सवैा विचारि ॥ सारंगधर यह नकुल मत सालहोत्र को पंथ। सो बिचारि चनुसार मति भाषा कोन्हो ग्रंथ ॥ दीपि सरल हरषत सुकवि पल निंदत हैं ताहि। देपि दर्प ज्वर पाचरे कटु करात है ताहि ॥ सुकवि चतुर तिहुं लोक के तिन सब को सिर नाइ। विनती करत विनोत हैं सो सुनि ये चितुलाइ ॥ प्रभट प्रताप सुराबरो मेरो चूक विचारि। वाच चुक तुम पापु हो दीजे ताहि सवारि ॥ सोरठा ॥ पट चानन पद प्यार गैारि नंद गिरिजा गिरिस। हरि कुल को सुपदाइ श्रीधर कीन्हो ग्रंथ यह ॥ दोहा ॥ सालहोत्र प्रकासिका पढ़ै सुनै चितुलाइ ॥ वाजो ताके बहुत बढ़े गिरिजा होइ सहाइ ॥ इति श्री सालहोत्र प्रकासिकायां श्रीधर सुकवि विरचितायां ग्रंथ संपूर्णम् सुभ मस्तु मंगलं ॥ दिनचत मोहन केर गोचनो गाडे सो जानिये ॥ संवत १९२० मारग मासे कसन पछे तिथो तीजवां ॥

Subject—इस ग्रंथ में घोड़े की जाति, उत्पत्ति के देश ईम, शुभ चशुभ लक्षण, दाव, रोग, औषधियां सवारो की रीति बैठक, घोड़े के भोजन की रीति, घोड़ा रखने के स्थान, चादि का भली भांति वर्णन किया गया है।

No. 401(*b*). Vidwan Moda Tarangini by Raja Śridhara of Kheri. Substance—Country-made paper. Leaves—136. Size—8 × 6 inches. Lines per page—34. Extent—2,313 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1900 or A. D. 1843. Date of manuscript—Samvat 1910 or A. D. 1853. Place of deposit—Thakurā Mahaswara Simha, village Dikauliyā, Post Office Biswān, District Sitāpur (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ विद्वान्मोद तरंगिनी लिख्यते। कवित्त ॥ इतै सोन मुकुट विराजै सोस फूल उतै इतै माल वैारि उतै वेदो है पधान को। इतै श्रवि कुंडल चैावा उतै राजत है इतै बनमाला उतै माला मुकतान को॥ इतै पीतपट उतै सारी अरतारी सोहै दोऊ नेह भरे जागे मानैा एक प्रान को॥ श्रीधर को वानी वन्दै वर वरदान सदा नेह को किमार वो किसोरी वृष-भान को॥ सोरठा॥ सुधा जानियो नाम वपत पित को लघु तनय। द्विज मत है अभिराम श्रीधर कविता यो कह्यो॥ दें०॥ है कवित सब कविन के निज मति के अनुसार। विद्वन्मोद तरंगिनी सुभ संवत अवतार॥ प्रथम मंगलाचरन कहि कहो ग्रंथ को हेत। नवरस यामैं कहत हैं समुझो बुद्धि निकेत॥ कवित्त॥ कारन भाव के भाव को रूप नवोरस पूरन कै दरसायो। नायका दूतो रसो मिलि जात इन्हैं करि न्यारोई भेदवतायो॥ जन्म बिता अवरोध विरोध यो द्दष्टि सवै रस भांति जनायो॥ विद्वनमोद तरंगिनी श्रीधर आनद आनि बखानि बनायो॥

End—दोहा॥ एक बिनती मैं करत हैं कविजन सों करजोर। विनदो बरन संभारियो मोहि न दोजो योरि॥ राधिका कृष्ण को यामैं चरित्र विचित्र महा मुनि रोझि हैं ग्यानो॥ अंग उमंग सहेत न छो रस राजत है अति हो सुप-दानो॥ विद्वनमोद तरंगिनी श्रीधर आनंदरूप अनूप वखानो॥ याहि पढ़ै गुन आनंद कौरति बुद्धि औ सिद्धि मिलै मनमानो॥ कुंडलिया छंद॥ कविता या मैं लसत है सत कवि को अति चारु। विद्वनमोद तरंगिनी करो कंठ को हार॥ करो कंठ के हार चारु श्रीधर कवि बरनी। सब अंगन ते सदा विराजत है मन हरनी॥ हरनी दुष अरु दोष तिमिर कौर जैसे सविता। याको पढ़ि विश्राम लोग करि हैं वर कविता॥ दें०॥ नव रस जल मैं उमंग लहरि भाव भंवर से जानि। विद्वनमोद तरंगिनी श्रीधर कहो बखानि॥ भाव उदै आदिक कह्यो अनिमुष आदिक जानि। अलो रचो तरंग में श्रीधर कह्यो वखानि॥ इति श्री श्रीधर कवि विरचितायां विद्वनमोद तरंगिनी ग्रंथ संपूरन। मासे अगहन मासे कृष्ण पक्षे तिथौ नवमीयां बुधवासरे संवत १९०० लिषतं मोहनलाल शुक्ल संवत १९१० ॥

Subject—इस ग्रंथ में नवरस भाव विभाव नायका नायक भेद और लक्षण वर्णन कहे गये हैं।

No. 402. Sursataka Purvardha 'Tika' by Śridhara of Benares. Substance—Country made paper. Leaves 34. Size—12 × 6 inches. Lines per page—11. Extent—748 Anushtup Slokas. Appearance—Old. Written in Prose and

Verse. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1882 or A. D. 1825. Date of manuscript—Saṃvat 1921 or A.D. 1864. Place of deposit—Paṇḍita Rāma Shaṇkara Vājpai Village Bahori ka Vajpai ka Purwā, Post Office Sisaiyā, District Baharāich (Oudh).

Beginning—श्री गोपीवल्लभायनमः ॥ सूरदास जी का कूट लिष्यते ॥ श्री गणेशायनमः ॥ अथ सूरदास जी के कीर्तननि के संग्रह करिबे के प्रथम मंगलाचरन ॥ दोहा ॥ श्रीवल्लभ विट्ठल वदत बंदत विसद विचार । बहुत सुविद्या बुद्धिबल विलसत विकट विकार ॥ १ ॥ यह संसार असार में हरि कीर्तन सुषसार । कहत करत सब भजहुं लो चहड़े चवर विसार ॥ उपकारक हैं सबन के हेतु अर्थ समुझाय । ताते गाये भक्त जन भाषा सरल सुभाय ॥ सूरदास तिन में भए उमत ज्ञात ज्यों सूर । गायो सब विधि कर सुजस हरि लीला रस पूर ॥ जिनके पद में गुढ़ बहु अर्थ भाव रस व्यंग । सुभ पदै जेते तिते संग्रह कियो सुसंग ॥ श्रीमन श्रीगोपाल सुत श्री श्रीधर सुप दाय । जिनकी आज्ञा ते कियो भाव नगर में चाय । बाल कृष्ण की बीनती सुनिये रसिक सुपंथ । लीजै सुमति सुधारि कै सूर शतक यह ग्रंथ ॥

End—राग नट ॥ मूल ॥ सुनरी हरिपति आजु विराजें ॥ हरि गति चलत मंद भयो हरिबन बलकरि हरिदल साजे । हरि की चाल चलो चंचल गति हरि को हरि दुष छाजे ॥ सूरदास हरि को भज इक छिन विरह ताप तन भ्राजे ॥ अर्थ ॥ मानती नायका सों दूती की उक्ति मनाय के पधराय ले जात हैं ता समय को बरनत है ॥ सुनि री हरि तेरे पति आज विराजे हैं संकेत में अथवा हरि जो मृग तेरे नेत्र तिनके पति चन्द्रमा सो प्रियतम को श्रीमुष आज विराजे हैं ॥ प्रसन्नता सों ताते नेत्र को मिलावो । हरि गज को मंद गति चलत विलंब होत है हरि जो सूर्य को बल मंद भयो अस्त भयो बल करि के हरि जो इन्द्र ताको दल मेघन को घटा होय आयो ताते उतावल सो चलिबे को समय है अथवा सूर्य अस्त भयो अब हरि जो काम देवता को दल चन्द्रोदय पुष्पन को विकास त्रिविधि पवनादिक सब सज्ञ भये ताते बेग चलो ॥ अथवा तिहारे मनावत तो विलंब भयो अब चलिबे मेह विलंब होत हरि जो चन्द्रमा सो मंद भयो और हरि जो सूर्य ताको बल अरुनोदय की बिरियां भई ताते बेगि चलो ताते अब हरि हस्ता की गति चंचलताई से चलो ॥ अथवा हरि जो सर्प सो सर्प को परियाय दूसरो नाम उतावल को है सो उतावल सो चलो अथवा हरि जो पवन सो तोको तो पवन की नाई चलनो चाहिए ॥ काहेते जो हरि प्रियतम को हरि जो काम

ताको दुष है ताते अथवा हरि को दुष हैं सा तुम चलिके हरो ॥ हरि जो पिय-तम तिनको तिहारे भजतें सुरति किया तें विरह ताप तन के सब भाजेंगे ॥ ताते वेगि चलो अथवा सूरदास जी कहते हैं यह जो हरि जु को मान प्रसंग को लीला को भजन इक छिनु किय ते विरह ताप तन को भाजे ॥ इति शूर शतक को पूर्वार्ध संपूरन ॥ यह इतिहास सब पद को अर्थ भयो सुषदाय श्री गिरिधर महराज की अमित कृपा बलपाय संवत अष्टादस शतक अस्सी पर द्वै लेष मार्ग गिर बदि सप्तमी कवि कविता पथ देषि ॥ संवत १८८२ ॥

Subject—इस सूर शतक पूर्वार्ध में श्री श्रीधर महाराज ने सूरदास कृत कूट राग की टीका की है जिससे भली प्रकार पदों के अर्थ समझ में आ जाते हैं।

No. 403. Brahamavaivarta Purāna by Śri Govinda. Substance—Country-made paper. Leaves—33. Size—9 × 5 inches. Lines per page—14. Extent- -280 Anushṭup Slokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1867 or A.D.1810. Date of manuscript—Samvat 1952 or 1895 A.D. Place of deposit—Paṇdita Bhagwān Dīnaji Miśra Vaidya, Bahrāich (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ ब्रह्मवैवर्त्त लिख्यते ॥ षट पद ॥ गौरीनंद्र वश अलंकार कविता युवती को राज अर्थ अमि उक्ति वश्य कीन्हो जिन नीको ॥ यक्त ग्रंथ विच बोच फिरत जेहि दोहि नाम को ॥ तारि कोश कारक सो रहत कर सिद्धि धाम को ॥ जन जब गोविन्द मन कर्म वचन पंकज पद निज हिय धरत ॥ तब सगुण पानि निदान जगतो कलिन्द तिलकर धरत ॥१॥ कृपा अम्ब अवलंब आसकनि रलि विकसित कर। करस प्राण लहि सुरभि ताहि तन विकुच करसि वर ॥ यथा ॥ तथ्य सब निरषि पाइ हरि रूप जानि करि ॥ मेघा वरकर भान पदारथ पर्श पाइ धरि ॥ मृगमद विशाल राधारमण दुर्ज हृदै मम तब धरिय ॥ तेहि सुरभि उदै अस्तान्चल पिदिविभुवन वासित करिय ॥ २ ॥ छंद भुजंगप्रयात ॥ सुयो देवो पद्मालया चारु साहैं ॥ पदाब्जें लसैं भृंग नेत्राभि मोहै ॥ महामोह विध्वंश कै ध्यान मानो ॥ किधौं इश है के जगदीश जानैा ॥ ३ ॥

End—नंद अनंदहि पाइ पाइ सुत गोविंद श्री आधारा। विप्र वृंद सब पूजि पूजि कै दीन्हे दान अपारा ॥ ४२ ॥ मन हरन ॥ सुनत जगत ईश कनक प्रदान करि काम धुक काम दव अग पशु जानियो ॥ सुरतपि विधि द्विज रूप धरिउ चिंतामनि भाजियरो मोच हरि सब सुष दानियो ॥ विष्णु लखि हिय

धरि सागर निवाश करि सागर उदर ताप अति दुख दानिये ॥ दानि बराह लाज पाइ करि यह गतिदान प्रमान का विधि बखानिये ॥ ४३ ॥ दोहा ॥ मह प्रकाश-वानो बहुरि कंशकाल वृजरावि ॥ कन्या नंदहि आनि बसु दई आपनो भाषि ॥ ४४ ॥ छन्द ॥ नंद नंद सुन्यो । नृप सीस धुन्यो ॥ जावको पठई । क्षण माह हई ॥ ४५ ॥ इति श्री गोविंद विरचिते राधाकृष्ण विनोदे राधाकृष्ण जन्म वर्ननो नाम तृतीयो सर्गः ॥ ३ ॥ ब्रह्मवैवर्त पूर्वार्द्धान्तरस्य गोलोक कथा प्रसंग सम्पूर्णम भादकृष्ण तिथो २ सेवा ॥ संवत १९५२ लिखित्वा शिवरत्न द्विजेन वासस्थान थहेल्या पाठनार्थ रामबिलास मिश्र वासस्थान लखनऊ चौक बाजार के द्वारा ॥ राम राम ॥

पृ० १—१२ तक—पुस्तक का नाम, कविका श्री कृष्ण राधिका से प्रार्थना करना, निर्माण संवत व ईश्वर की महिमा का वर्णन, पुनः श्री कृष्ण की महिमा आदि का वर्णन किया है । पृ० १३—२३ तक—पृथ्वी पर अधिक पाप होने के कारण पृथ्वी का गाय रूप में भगवान के निकट आकर प्रार्थना करना, प्रार्थना पर भगवान का पृथ्वी को धीरज बंधाना, जन्म लेकर पृथ्वी का भार उतारने का वचन देना आदि वर्णन किया है । पृ० २४—३३ तक—श्री कृष्ण राधिका का जन्म और उनके विहार तथा आनंद का वर्णन किया गया है । इसमें कृष्ण का जन्म और कृष्ण का राक्षसों को मारना, कंस को मारना, भक्तों की रक्षा करना, लिखने का संवत और लेखक का नाम आदि वर्णन है ।

No. 404(a). Kavya Saroja by Sripati of Kalpi. Substance—New paper. Leaves—66. Size—13 × 8 inches. Lines per page—28. Extent—790 Anushṭup Slokas. Incomplete. Appearance.Old—Character— Nāgari. Date of Composition—Samvat 1777 or A.D. 1720. Date of manuscript—Samvat 1943 or A.D. 1886. Place of deposit—Paṇdita Krishnabihari Misra, Editor, Sāmālochaka, Lucknow.

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ काव्य सरोज लिख्यते सोरठा ॥ लसत बाल बिधु भाल चकन वसन मनिमाल उर । शंकर सुवन दयाल बंदत पद सुर असुर नित ॥ १ ॥ सेवक जन प्रतिपाल, एक रदन वारन बदन । विघन हरन ततकाल, विपति कदन मंगल सदन ॥ २ दोहा ॥ चलिसम स्वाद महान को जासों सुख सरसाइ । रचत काव्य सरोज सो श्रीपति पंडित राय ॥ ३ ॥ निर्माण काल संवत मुनि मुनि मुनि ससी, सावन सुभ बुधवार । असित पंचमी को लिखो रुचित ग्रंथ अवतार ॥ ४ ॥ सु कवि कान्पी नगर को द्विज मति श्रीपति राइ । जस सम स्वाद जहान को बरनत सुख समुदाइ ॥ ५ ॥

End—अथ वीर रस विभाव—युद्ध दान यह लघु दया यहँ उवै उत्साह। है विभाव रस वीर को प्रगट करै कवि नाह ॥ २० ॥ वीर युद्ध रसालंवन युद्ध कौं रावन आवत है जो सदा मुनि देवन कौं दुखदायक। अंग पराति कौं दंग दलो सुर वानर नाहि सकौ सहि सायक ॥ पुछि मदोरि विलोकि भुजा निज माधुरी हाथ हंसो रघुनायक ॥ २१ ॥ मघवा रिपु को रन आवत हो वर वंच प्रलय वहरान लगो। जिनतो तित भागि चले कपि कायर गातन मे थहरान लगो। कवि श्री पतिजू उत्साह नठौ हिय लच्छन के थहरान लगो। डगरे डग केहरि के अनुहारि सुमुच्छ वहां फहरान लगो ॥ २२

Subject—वंदना, कवि वर्णन, काव्य लक्षण, उत्तम काव्य, मध्यम काव्य, अधम काव्य, वाच्य चित्र वर्णन। पृ० १—४ तक शब्द निरुपण, वाच्यार्थ, लक्ष्यार्थ लक्षण सभेद, व्यंग सभेद, वाच्य सभेद, काकु, व्यंग के अन्य भेद, दोष वर्णन। अनर्थ, श्रुति कटु, गतागत विचार, यति भंग व्याहतार्थ, अप्रयुक्त, असमर्थ, उपहत, ग्राम्य, असंमत, भाषाच्युत, प्रतिकूल वर्ण। पृ० ५—२० तक। अर्थ दोष वर्णन तथा दोष निवारण। पृ० २१—३२ तक काव्य गुण कथन, अर्थगुन वर्णन, श्लेष, प्रसाद, ओज वर्णन, अलंकार वर्णन। पृ० ३३—५९ तक। रस—निरुपण। पृ० ६०—६५ तक।

No. 404(*b*). Kavya Saroja by Srīpati of Kālapi. Substance—Country-made paper. Leaves—34. Size—12 × 6 inches. Lines per page—56. Extent—1,666 Anushṭup Slokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1777 or A.D. 1720. Place of deposit—Thākura Bira Simha, Village Bhudarā, Post Office Biswān, District Sītāpur (Oudh).

No. 404(*c*). Kāvyasudhākara by Srīpati of Kālapi. Substance—Country-made paper. Leaves—15. Size—9 × 4 inches. Lines per page—14. Extent—200 Anushṭup Slokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1777 or A.D. 1720. Place of deposit—Rājapustakālaya Bhinagā (Bahraich).

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ स्याम स्याम अमर विटप श्री गुरु पद जलजात। जांचत द्विज श्रीपति सुकवि देहु सुमति अवदात ॥ १ ॥ सवैया ॥ नेम विना निति आनन्द मे परतंत्र नहीं कछु पार न पावे। नै रस

यामें सवे मधुरे द्विज श्रीपति चाहि कहा जस गावे ॥ नेमु क नाहि डरै जम सों इन भांतिन के गुन केते गनावे। वानो मरं तिहुंलोक रच्यो कविराज विरंचि कों सीस नवावे ॥ २ ॥ कवित्त किय तें पाइयतु परम सुजस धनमान। रोगन सें अरु दुखन सों कहे सवे मति मान। ३। केसव अरु गंगादि को सुजस रह्यो जग छाय। यों वे म सुततें लह्यो धन मुकुंद कवि राय ॥ ४ ॥ अकवर वह दिल्लीस तें पायो मान अनूप। ग्वालहि में तव ह्वै गयो सुकवि वीर वर भूप ॥ ५ ॥ जगन्नाथ तें ज्यों नस्यैा कवि द्विनेस को रोग। मनीराम ज्यायो तनय जानत सिगरे लोग ॥ ६ ॥

End—दोहा—रसिक चकोरन कहं वढ़ै याते परम हुलास। काव्य सुधाकर रचित सो श्रीपति सुमति निवास ॥

भरत विवुध नर हनत दारिद्र दर, मिटत कलुष जर डरत अमम शर। लसत गरल गर भरत कनक भर, सुजस धरनि तर रटत कुलिस कर ॥ दहत बिरह धर रहत निगम कर लहत सुमति घर सतत कहत हर ॥

दोहा ॥ जमक लेष अरु चित्र महं कहुं धुनि के कन होत। सवै वहर महं अधम है कवि कोविद उद्योत ॥ मेरे मत श्लेष में कहुं अपर धुनि होय। ताकों दरसे हों सवे सहित ग्रंथ कवि लोय ॥ तामें मध्यम भेद है कहुं श्लेष देखाय। उत्तम भेदन ह्वै सकै कहैं महा कविराय ॥ कवित निरूपन पद कह्यो श्रीपति सुमति निवास। काव्य सुधाकर महं भई पहिली कला प्रकास ॥ इति श्री काव्य सुधाकरे निरूपनं समाप्तम् ॥ इति ॥

Subject—प्रार्थना, कविता की महत्ता व कवियों का उत्कर्ष वर्णन। पृ० १। काव्य गुण तथा कवि वंशादि वर्णन—पृ० २—३ तक। काव्य लक्षण, काव्य शक्ति—पृ० ४ उत्तम काव्य लक्षण, उदाहरण, मध्यम काव्य लक्षण व उदाहरण तथा अति काव्य मध्यम लक्षण व उदाहरण पृ० ५-६। मध्यम काव्य लक्षण व उदाहरण अधम काव्य लक्षण व उदाहरण—पृ० ७। अल्प मध्यम काव्य लक्षण व उदाहरण व उत्तम काव्य कथन—पृ० ८। अनुप्रास लक्षण व उदाहरण व उपपतिकादि उदाहरण—पृ० ९—१०। यमक लक्षण व उदाहरण, श्लेष लक्षण व उदाहरण। पृ० ११—चित्र काव्य सभेद। उदाहरण सहित—पृ० १२—१३ अक्षर लक्षण, षोड़स दल चित्र काव्य तथा अधम काव्य वर्णन। पृ० १४—१५ तक।

No. 405. Śringāra Saurabha by Śrī Rāma Bhatta. Substance—Country-made paper. Leaves—18. Size—11½ × 7½ inches. Lines per page—32. Extent—432 Anushṭup Slokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—

Samvat 1942 or A.D. 1885. Place of deposit—Paṇḍita Syamabihāri Miśra, Golāganja, Lucknow.

Beginning—श्री गणेशायनमः ॥ अथ शृंगार सौरभ ग्रंथ लिख्यते ॥ मंगलाचरण कवित्त ॥ वृन्दा राजरानी आदि शक्ति जग जानी जहाँ अद्भुत सी द्वौ सिद्धि सेवनि ह्दोश को। दासो हरे मासो धो उमा सी है खवासो बासो पावत न जान जहाँ मनहु सचोस को ॥ बायें कर श्रोर श्रोर दाहिने नवीन वर कोटि मारतंड को प्रकास नव वोस को। बात बारि जात नव पात पारिजात पदजात नित ईश को कि सीस जगदीस को ॥ १ ॥

दोहा—कहो नायका नारिसों सुन्दर सुखद उदार। पिय हित रचति प्रवीनता रिझवावति रिझवार ॥ २ ॥ उदाहरण—लागत समीर लंक लचकि लचकि जात ललकि ललकि जात नगर निपातो है। विपुल नितंबन की उरज उतंगन की सिरज कदंबन की छबि छहरातो है। रामजी सुकवि अरविंद में चलिंद सम लोयन को बंदि बंदि मीन मुरझातो है। बनो वनितान में मसाल सो विशाल बाल श्रोर सकुचावो परो बावासो दिखातो है ॥

End—अथ परकीया आगतपतिका को उदाहरण। बेलि मनोहर चंपक को यह काम के कंबुक के तुलहो है ॥ स्वांस समीर लगै लचकै करि मध्य सगान कवीन कहो है ॥ बाल पटा पै चढ़ो मग देखत त्यों उचको कुचको सुलहो है। वायस बोलि परोस गयो मन हो मन आनंद सो उमहो है ॥ ६३ अथ सामान्य आगतपतिका को उदाहरण—अंगिया दरको हरषो मन में लरको लर मोतिन मालन की। ............ हको सदको कुचहू बदको गति जासु मरालन को ॥ ............ मोतिन के जालन गुंफित मालनदो है लालन को ॥ ............ उमगो उमगै भरि है मनको गति ............ ६४ ॥ इति श्री रामजी भट्ट विरचिते शृंगार सौरभे दस अवस्था भेद वर्णन नाम पंचमस्तरंगः समाप्तं ॥ शुभ मस्तु ॥ श्री संवत् १९४२ आषाढ़ मासे कृष्ण पक्षे तिथौ चतुर्दश्यां शनिवासरे लिखित मिदं पुस्तकं बलदेव मिश्रेण श्रीमान् मिश्र जुगल किशोरस्यार्थं ग्रंथावली स्थानेषु ॥ श्री कृष्णायनमः ॥

Subject—मंगलाचरण, नायिका वर्णन, स्वकीया भेद, मुग्धा अज्ञात यौवना, ज्ञात यौवना, नवोढ़ा और विश्रब्ध नवोढ़ा वर्णन। छ० १-१३ तक।

वयःसंधि वर्णन, मध्या वर्णन, प्रौढ़ा वर्णन, प्रौढ़ा विपरीत रति व सुरत वर्णन। धीराधीरादि भेद वर्णन। छन्द—१४—३९ तक। परकीया वर्णन। ऊढ़ा, अनूढ़ा, गुप्ता कुलटा, लक्षिता, अनुशयना, मुदिता, विदग्धा सभेद, स्वयं दूतिका वर्णन छन्द ४०—७० तक।

